सुलभ साहित्य माला

अठारहवाँ पुष्प

# शरत्-साहित्य

( अठारहवाँ भाग )

# दत्ता




अनुवादकर्ता—
सुन्दरलाल त्रिपाठी

हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर लिमिटेढ, बम्बई ४

# दत्ता

## १

उस समय हुगली ब्रांच-स्कूलके हेडमास्टर साहब जिन तीन लड़कोंको विद्यालयके रत्न बताते थे वे तीनों अलग अलग गाँवोंसे हर रोज एक कोसका रास्ता पैदल चलकर पढ़ने आते थे। तीनोंमें बहुत अधिक प्रेम था। ऐसा एक भी दिन नहीं आता था जिस दिन ये तीनों मित्र स्कूलके रास्तेमें एक बरगदके ठूँठके नीचे इकट्ठे न होते हों और वहाँसे साथ साथ न जाते हों। तीनोंके मकान हुगलीके पश्चिममें थे। जगदीश सरस्वतीका पुल पार करके दिग्सा गाँवसे आता था और वनमाली तथा रासबिहारी आते थे पास-पासके गाँव कृष्णपुर और राधापुरसे। इनमें जगदीश सबसे अधिक मेधावी था और सबसे ज्यादा गरीब भी। उसके पिता एक ब्राह्मण पण्डित थे जो यजमानी करके, ब्याह-जनेऊ कराकर अपनी गृहस्थी चलाते थे। वनमाली धनी घरका था। उसके पिताको लोग कृष्णपुरका जमींदार कहते थे। रासबिहारी भी अच्छे खाते-पीते गृहस्थ थे। जमीन-जायदाद, खेती-बाड़ी, तालाब-बगीचा वगैरह गँवई गाँवमें जिनके होनेपर गृहस्थीका निर्वाह सुन्दरतासे हो सकता है वह सब उनके पास था। यह सब होते हुए भी लड़कोंने क्यों शहरमें मकान किराये नहीं ले लिया और क्यों वे आँधी-पानी शीत-घाम सिरपर सहकर इतना रास्ता पैदल चलकर रोज घरसे विद्यालय आते-जाते रहे, इसका कारण यह था कि उन दिनों पिता-माता कल्पना भी नहीं कर पाते थे कि लड़कोंके लिए यह भी कोई कष्ट है, बल्कि वे समझते थे कि इतना दुख सहाये बिना सरस्वती देवी पढ़ाई नहीं दे सकतीं। सो कारण जो भी हो तीनों लड़कोंने इसी तरह एण्ट्रेन्स पास की। बरगदके नीचे बैठकर और बरगदके ठूँठको गवाह बनाकर तीनों मित्र रोज प्रतिज्ञा करते थे कि जिन्दगीमें हम कभी अलग नहीं होंगे कभी विवाह नहीं करेंगे वकील बनकर

पीठपर और एक विदुषी पत्नीको पीठपर लादकर किसी प्रकार अपने गाँवमें ही समाजसे बहिष्कृत एक घर होकर रहने लगा।

अतएव इन तीनों मित्रोंमेंसे एकके इलाहाबादमें एकके रामपुरमें और एकके कलकत्तेमें रहने लगनेके कारण जिन्दगी-भर पड़ोसी रहकर एक एक मकानमें निवास करने और एक सन्दूकमें रुपये जमा करके लेनदेन करनेकी प्रतिज्ञा चिर-काल स्थगित रही और जो सूखा बरगदका वृक्ष इसका गवाह था वह शायद किसीके विरुद्ध कोई अपराध लगाये बिना चुपचाप मन ही मन हँसता रहा।

इसी प्रकार बहुत दिन बीत गये। इस बीच तीनों मित्रोंमें शायद ही कभी भेंट हुई हो; लेकिन फिर भी बचपनका प्रेम एकदम कम नहीं हुआ। जगदीशके जब लड़का हुआ तब उसने वनमालीको मुबारकबाद देते हुए इलाहाबादसे लिखा 'तुम्हारे अगर लड़की हो तो उसे बहू बनाकर लड़कपनमें जो पाप किया है, उसका कुछ प्रायश्चित करूँगा। यह बात मैं किसी दिन नहीं भूला हूँ कि तुम्हारी बगलसे ही पड़ोसी बनकर अब मैं तुमसे दूर रह रहा हूँ।'

वनमालीने उसके उत्तरमें लिखा 'बहुत अच्छा। मेरी कामना है कि तुम्हारा लड़का दीर्घायु हो। लेकिन मेरे लड़की होनेकी कोई आशा नहीं। तो भी यदि किसी दिन महाप्रभुके आशीर्वादसे सन्तान हुई, तो तुम्हें दूँगा।" चिट्ठी लिखकर वनमाली मन ही मन हँसा; क्योंकि दो वर्ष पहले उसके दूसरे मित्र रासबिहारीके जब लड़का हुआ, तब उसने भी ठीक यही प्रार्थना की थी। व्यापारकी कृपासे अब वह बहुत बड़ा धनी हो गया है। इसलिए उसकी कन्याको सभी अपनी बहू बनाना चाहते हैं।

## २

चार छः महीनेकी नहीं पचीस वर्ष बादकी कहानी लिख रहा हूँ। वनमाली अब बूढ़े हो गये हैं। कई वर्षोंसे रोग भोगते भोगते वे चारपाईपर पड़ गये हैं और उन्हें मालूम हो रहा है कि अब शायद उठना नहीं हो सकेगा। हमेशासे ही वे भगवत्परायण और धर्मभीरु हैं। मौतसे उन्हें डर नहीं केवल यह सोचकर ही कुछ दुःखी हैं कि वे अपनी एकमात्र कन्या विजयाका ब्याह कर जानेका मौका नहीं पा सके। उस दिन तीसरे पहर अचानक विजयाका हाथ अपने हाथमें लेकर बोले "मेरे लड़का नहीं है, इसके लिए मैं जरा भी दुःखी नहीं। तू मेरी सब कुछ है। यद्यपि अभी तक तेरे अठारह वर्ष भी पूरे नहीं हुए हैं, किन्तु तेरे

सिरपर अपनी इतनी बड़ी सम्पत्तिका बोझ रखकर जाते हुए मुझे रत्तीभर भी भय नहीं हो रहा है। तेरे माँ नहीं, भाई नहीं, कोई बूढ़ा चाचा-दादा तक नहीं। तो भी मैं यह जानता हूँ कि मेरा सब सुरक्षित रहेगा। केवल एक अनुरोध किये जाता हूँ बेटी, जगदीश चाहे जो करे, और चाहे जैसा हो, वह मेरा बचपनका मित्र है। अपने जानते कर्ज़के बदले उसका घर-द्वार नहीं ले लेना। उसके एक लड़का है। उसे मैंने आँखोंसे नहीं देखा, लेकिन सुना है वह बहुत अच्छा है। बापके अपराधसे उसे निराश्रय मत करना बेटी, यही मेरा अन्तिम अनुरोध है।"

विजयाने आँसुओंसे रुँधे गलेसे कहा, "बापू, तुम्हारा आदेश मैं किसी दिन नहीं टालूँगी। जगदीश बाबू जितने दिन जियेंगे, उन्हें तुम्हारे समान ही मानूँगी, लेकिन उनके न रहनेपर सब सम्पत्ति उनके लड़केके लिए क्यों ही क्यों छोड़ दूँगी? उन्हें तुमने भी आँखों नहीं देखा और मैंने भी नहीं। और यदि सचमुच ही वे निकम्मे हैं, तब तो स्वयं ही अपने पिताका ऋण चुका सकेंगे।"

वनमालीने कन्याके मुँहकी ओर आँखें उठाकर कहा, "ऋण भी तो कुछ कम नहीं है बेटी। उनका लड़का यदि न चुका सके तो?"

कन्याने उत्तर दिया, "जो नहीं चुका सकता वह कुसन्तान है बापू, उसे सहारा देना उचित नहीं।"

वनमाली अपनी बुद्धिमती तेजस्विनी कन्याको पहचानते थे। इसलिए उन्होंने अधिक तर्क-वितर्क नहीं किया, और केवल एक लम्बी साँस लेकर कहा, "सारे काम-काजोंमें भगवानको सिर-माथेपर रखकर जो कर्तव्य हो वही करना बेटी। मैं कोई विशेष अनुरोध करके तुम्हें बाँधकर नहीं जाना चाहता।"

यह कहकर क्षण-भर चुप रहकर उन्होंने फिर एक साँस ले ली और कहा, "जानती हो बेटी विजया, यह जगदीश जब सचमुच मनुष्य कहे जाने योग्य था तब उसने तेरे पैदा होनेके पहले ही तुझे अपने इस लड़केके नामपर माँग लिया था। मैंने भी बेटी, बात दे दी थी।" यह कहकर उन्होंने उत्सुक दृष्टिसे देखा।

वनमालीकी यह कन्या बचपनमें ही माँसे बिछुड़ गई थी। इन्होंने ही उसके पिता-माता दोनोंका स्थान पूरा किया था। इसीलिए विजयाने पितासे सीधा बात करनेमें कभी संकोच नहीं किया, उसने कहा, "बापू, तुमने केवल मुँहसे ही बात दी थी, मनसे नहीं।"

क्यों बेटी ! ”

“ माँ होती तो क्या एक बार उन्हें अपनी आँखोंसे भी न देखना चाहते ! ”

वनमालीने कहा — “रासविहारीसे जब सुना कि उसका शायद अपनी माँके समान दुर्बल है, डॉक्टर लोग उसके दीर्घ जीवनकी आशा नहीं करते तब मैंने उसे नजदीक पाकर भी कभी बुलाकर नहीं देखना चाहा। वह उस समय इस कलकत्तेमें ही किसी एक बासेमें रहकर बी० ए० पढ़ता था। उसके बाद अपनी बीमारीकी परेशानीके कारण वह बात फिर सोची ही नहीं। लेकिन अब देखता हूँ, मुझसे भारी भूल हो गई बेटी। तो भी तुमसे सच कह रहा हूँ विजया, उस समय जगदीशको तेरे सम्बन्धमें मैंने अपने मनसे ही पसन्द किया था।” कुछ क्षण ठहरकर उन्होंने कहा — “आज तो सब यही जानते हैं कि जगदीश एक अकर्मण्य जुआरी, शराबी, नशेबाज है। लेकिन एक समय था जब वह जगदीश ही इस गाँवमें सबसे अच्छा था। विद्या-बुद्धिके लिए नहीं कहता बेटी, वह तो बहुत लोगोंमें होती है, लेकिन इस तरह जान देकर प्रेम करते मैंने और किसीको नहीं देखा; और वह प्रेम ही उसका काल हुआ। उसके अनेक दोष मैं जानता हूँ, किन्तु जब याद आता है कि स्त्रीकी मृत्युके कारण वह शोकसे पागल हो गया तब तेरी माँकी बात स्मरण करके मैं तो बेटी उसे मन ही मन क्षमा किये बिना न रह सका। उसकी स्त्री सती-लक्ष्मी थी। उसने मरनेके समय नरेन्द्रको पास बुलाकर केवल इतना ही कहा था — बेटा, केवल यही आशीर्वाद दिये जाती हूँ कि भगवानपर तुम्हारा अचल विश्वास रहे। सुना है कि शायद माँका अन्तिम आशीर्वाद निष्फल नहीं गया। नरेन्द्रने इतनी वयसमें ही भगवानको अपनी माँके समान ही प्रेम करना सीख लिया है। और जो यह कर सका है, संसारमें उसके लिए और क्या बाकी रहा बेटी !”

विजयाने प्रश्न किया — “तो क्या संसारमें यही सबसे बड़ा पाना है बाबू !”

मरणोन्मुख वृद्धकी सूखी आँखें सजल हो उठीं। सहसा दोनों हाथ बढ़ाकर कन्याको हृदयपर खींचकर उन्होंने कहा — “हाँ, यही सबसे बड़ा पाना है बेटी। संसारके भीतर संसारके बाहर — विश्वब्रह्माण्डमें इतना बड़ा पाना और कुछ नहीं है विजया। तुम अगर किसी दिन पा सको या न पा सको बेटी, पर जो पा सका है तुम उसीके पैरोंमें मस्तक रख सको, — मरते समय तुम्हें यही आशीर्वाद दिये जाता हूँ।”

विजया उस दिन पिताकी छातीपर औंधी पड़ी हुई थी। उसे ऐसा लगा

देख-भाल रासबिहारी करते थे और इसी सूत्रसे उसके एक प्रकारसे अभिभावक बन बैठे हैं। लेकिन वे खुद गाँवमें रहते हैं, इसीलिए उनके लड़के बिलासबिहारी पर ही विजयाकी सारी जवाबदारीका भार आ पड़ा है। वही उसका वास्तविक अभिभावक बन गया है।

उन दिनों प्रत्येक ब्राह्म-परिवारमें 'सत्य' 'सुनीति' 'सुरुचि' शब्द बहुत बड़े बनाकर सिखाये जाते थे। क्योंकि विलेतमें पढ़ने जाकर हिंदू युवक जब पिता-माताके विरुद्ध, देव-ऋषियोंके विरुद्ध, प्रतिष्ठित समाजके विरुद्ध विद्रोह करके इस समाजके बँधे हुए रजिस्टरमें नाम लिखा बैठते थे तब ये शब्द ही टेक लगाकर उनके कच्चे मस्तकको गर्दनपर सीधा रख सकते थे—झुककर और टूटकर गिरने नहीं देते थे। वे कहते जो सच समझेंगे वही करेंगे। चाहे माताका अश्रु-जल हो और चाहे पिताका दीर्घ श्वास कुछ भी देखने-सुननेकी जरूरत नहीं। ये सब दुर्बलताएँ सब प्रयत्नोंसे दूर करेंगे नहीं तो ब्रह्मलोकका पद नहीं पा सकेंगे।" और ये सब बातें विजयाने भी सीख ली थीं।

आज गाँवसे विलास बाबू बूढ़े नशेबाज जगदीशका मृत्यु-संवाद लेकर आये थे। वे विजयाके पिताके मित्र अवश्य थे लेकिन विलास बाबू जब कहने लगे कि किस प्रकार जगदीश शराब पीकर बेहोश होकर ऊपरसे गिरकर मर गये तब ब्राह्म-धर्मकी सुनीति स्मरण करके विजयाने पिताके इस दुर्भाग्य-सखाके विरुद्ध घृणासे ओंठ सिकोड़ने में रत्ती-भर भी संकोच नहीं किया। विलास कहने लगा 'जगदीश मुखर्जी*मेरे पिताजीका भी बचपनका मित्र था; लेकिन वे उसका मुँह तक नहीं देखते थे। वह दो बार रुपया उधार माँगने आया। पिताजीने दोनों ही बार उसे नौकरसे धक्का देकर बाहर निकलवा दिया। वे सदा ही कहा करते हैं, इन मतवालियोंको आश्रय देना भगवानके श्रीचरणोंमें अपराध करना है।"

विजयाने सम्मति देते हुए कहा "बिलकुल सच कहते हैं।

विलास उत्साहित होकर व्याख्यानके ढंगसे कहने लगा मित्र हो या कोई भी हो दुर्बलताके कारण किसी भी तरह ब्राह्म-समाजके परम आदर्शको गिराना उचित नहीं है। न्यायसे अब जगदीशकी सारी सम्पत्ति हमारी है। उसका लड़का पिताका ऋण चुका सके तो अच्छा है, न चुका सके तो

* मुखोपाध्याय 'के अपभ्रंश मुखर्जी शब्दका अधिक प्रचलित प्रयोग।

कानूनके अनुसार इसी क्षण हमें उस हाथमें ले लेना चाहिए। असलमें, छोड़ देनेका हमें कोई अधिकार भी नहीं है। क्योंकि इन रुपयोंसे हम अनेक सत्कार्य कर सकते हैं। समाजके कितने लड़कोंको विलायत तक भेज सकते हैं। धर्मप्रचारमें खर्च कर सकते हैं, और न जाने कितने अच्छे काम कर सकते हैं। क्यों यह न करें, बताइए? इसके सिवा अपराधी या उसका लड़का हमारे समाजका भी नहीं है, जो उसपर किसी प्रकारकी दया करना आवश्यक हो। पिताजीने आज मुझे आपके पास यह कहकर भेजा है कि आपकी सम्मति पाते ही वे सब ठीक ठाक कर डालेंगे।"

विमला मृत पिताकी अन्तिम बातें स्मरण करके कुछ सोचने लगी, सहसा जवाब नहीं दे सकी। उसको इस तरह संकोच करते देखकर विलास जोर देकर दृढ़ स्वरसे कह उठा 'नहीं नहीं आपको मैं किसी प्रकार डावाँडोल नहीं करने दूँगा। दया और दुर्बलता पाप है। केवल पाप ही क्यों महापाप है। मैंने मन ही मन संकल्प किया है कि उसका घर आपके नाम लिखाकर मैं यह करूँगा जो कभी नहीं हुआ। मैंने गाँवमें ब्रह्म-मन्दिरकी प्रतिष्ठा करके देशके अभागे मूर्ख लोगोंको धर्मकी शिक्षा दूँगा!—आप एक बार सोचिए तो सही। देखिए, इन लोगोंकी मूर्खताकी ज्वालासे तंग आकर ही तो आपके स्वर्गीय पितृदेवने देश छोड़ा था। उनकी कन्या होकर क्या आपको उचित नहीं है कि यह निष्कंटक बदला लेकर उनका ही परम उपकार करें? सोचिए, आप ही इस बातका उत्तर दीजिए।"

विमला विचलित हो उठी। विलास उस स्वरसे कहने लगा "सारे देशमें कितना नाम हो जायगा कैसी धूम मच जायगी सोचकर तो देखिए! हिन्दुओंको स्वीकार करना ही होगा और यह बतानेका भार मुझपर है कि ब्राह्मसमाजमें मनुष्य है, दया है, स्वार्थत्याग है। जिसको उन्होंने निर्वासन करके देशसे विदा कर दिया था उसी महात्माकी महीयसी कन्याने उनके ही कल्याणके लिए यह विपुल स्वार्थत्याग किया है। सारे भारतवर्षमें कितना विराट् 'मौरल एफेक्ट' होगा बताइए तो!" यह कहकर विलासबिहारीने सामनेकी टेबुलपर जोरसे हाथ पटका। सुनते सुनते विमला मुग्ध हो गई। सचमुच ही इतने बड़े कामका लोभ संवरण करना अठारह वर्षकी लड़कीके लिए सम्भव नहीं। उसने पूरी सम्मति देकर कहा "उनके लड़केका नाम सुना है, नरेन्द्र है। अब वह कहाँ है, जानते हैं?"

जानता है। अभागे पिताकी मृत्युके बाद वह घर आ गया है और अब उसका श्राद्ध करके यहीं रहने लगा है।"

आपसे, जान पड़ता है बातचीत होती है?

बातचीत? छि: आप मुझे क्या समझती हैं बताइए तो?" यह कहकर विजयाको एकदम अप्रतिभ करके विलास बाबू कुछ हँसे और बोले "मैं तो सोच ही नहीं सकता कि जगदीश मुकर्जीके लड़केसे बात करनी चाहिए। तो भी उस दिन रास्तेमें सहसा पागलके समान एक नये आदमीको देखकर मैं चकित हो गया। सुना वही नरेन्द्र मुकर्जी है।"

विजयाने कुतूहलसे पूछा पागलके समान? सुना है वे तो डाक्टर हैं!

विलास बाबूने घृणासे सारे अंगोंको सिकोड़कर कहा ठीक पागलके समान।—डाक्टर? मैं विश्वास नहीं करता। मस्तकपर बड़े बड़े बाल,—जैसा लम्बा वैसा ही रोगी-सा। इसका प्रत्येक पंजर मैं समझता हूँ दूरसे गिना जा सकता है—नहीं तो रूप है! मानो ताड़-गाछका सिपाही हो! छि:—"

वास्तवमें अपने रूपका गर्व करनेका अधिकार विलासको था। क्योंकि वह ठिंगना मोटा और भारी जवान था। उसके छातीके पंजर यत्न करके भी नहीं देखे जा सकते। वह और भी कुछ कहने जा रहा था पर विजयाने बाधा देकर पूछा "अच्छा विलास बाबू, जगदीश बाबूका घर यदि हम सचमुच ही दखल कर लें तो गाँवमें क्या एक बड़ा अपवाद न उठ खड़ा होगा?"

विलास जोर देकर कह उठा बिलकुल नहीं। आप पाँच-सात गाँवमें ऐसा एक भी आदमी नहीं पायेंगी जिसकी इस शराबीपर बूँद-भर भी सहानुभूति रही हो। ऐसा कोई भी आदमी उस परगनेमें नहीं है जो उसके लिए 'आह' करे।' फिर कुछ हँसकर कहा ' किन्तु यदि ऐसा न भी हो तो भी मेरे जीवित रहते यह चिन्ता आपके मनमें नहीं आनी चाहिए।—लेकिन मैं कहता हूँ, यदि दिनके लिए एक बार देख आना आपका भी कर्तव्य है।"

विजयाने आश्चर्यमें पड़कर पूछा ' क्यों? मैं कभी तो वहाँ गई नहीं!"

विलास उद्दीप्त स्वरसे कह उठा इसीलिए तो कहता हूँ कि आपको जाना ही चाहिए। प्रजाको एक बार अपनी महारानी देखने दीजिए। मुझे तो निश्चय ही ऐसा लगता है कि उन्हें इस सौभाग्यसे वंचित करना महापाप है।"

आया कितनी सन्ध्याओंमें वे उस इमलीपेड़परपर बैठकर लम्बी साँस छोड़कर बोले हैं, " बिजया मैंने यह दुःख अपने देशके घरमें कभी नहीं पाया। वहाँ कभी किसी हालतकी सिर्मिकिरी तक हमारे इस प्रेम सुर्यास्तको इस प्रकार छिपाकर नहीं गई हुई। तू तो जानती नहीं बेटी, लेकिन मेरी जो दोनों आँखें इस हृदयके भीतरसे उमगकर एकटक देखती हैं वे साफ देख रही हैं कि अपनी पुष्करिणीके किनारे छोटी नदी इस समय सोनेके पानीसे झलमल झलमल कर उठी है, और उसके उस पार जितनी दूर नजर जाती है मैदानके बाद मैदानके अन्तमें इस समय भी सूर्य अस्ताचल जाते जाते भी गाँवकी माया काटकर जा नहीं सके हैं। बेटी धानीके खेतपर तू देख रही है कि किसान काम पूरा करके घरोंकी ओर मनुष्योंका स्रोत बहा जा रहा है; लेकिन इस दस बारह हाथ जमीनको छोड़कर उनके साथ आनेका जरा-सा भी तो रास्ता नहीं है। इस सन्ध्या-वेलामें यहाँ भी तो मनुष्योंका उल्टा स्रोत घरकी ओर बहकर आता हुआ दिखता है, किन्तु मुझे उनके प्रत्येक चेहरे-मोहरेकी बात उतना परिचय रहता था बेटी।" इस प्रकार कहकर वे अकस्मात् एक अत्यन्त गहरी साँस हृदयसे निकालकर चुप हो जाते थे। एक दिन वे जिस गाँवको छोड़ आये थे उसके लिए इतने सुख-ऐश्वर्यमें भी उनका हृदय रोता रहता है, इस बातको विजया जब-तब जान लेती थी। तथापि एक दिन भी उसने इसका कारण सोचकर नहीं देखा; लेकिन आज विलास बाबूके उस ओर उसकी दृष्टि आकर्षित करके चले जानेपर, परलोकगत पितृदेवकी बातें स्मरण हो आईं। और उनकी सारी छिपी वेदनाका कारण अकस्मात् एक मुहूर्तमें उसके मनमें प्रकाशित हो उठा। कलकत्तेकी इस विपुल भीड़भाड़में भी वे किस प्रकार एकाकी जीवन बिता गये हैं, आज उसे आँखोंके आगे साफ देखकर वह एकदम डर गई और आश्चर्य यह है कि जिस गाँव पितृ घरसे उसका जन्मसे लेकर अब तक परिचय नहीं है, वही आज उसे दुर्निवार शक्तिसे खींचने लगा।

४

बहुत दिनोंसे छोड़ा हुआ जमींदारका घर विजयाकी देख-भालमें सुधारा जाने लगा; कलकत्तेसे यह सब विविध असबाब बैलगाड़ियोंमें भर भर कर भिजा जाने लगा जिसे लोगोंने पहले कभी नहीं देखा था। जमींदारकी इकलौती कन्या अपने घर रहने आएगी यह खबर फैलते ही सिर्फ कृष्णपुरमें ही नहीं राधापुर

उसकी तरफ दृष्टि उठाते ही विमला विस्मित हो रही। उसकी उम्र अनुमानतः चौबीस-पच्चीसकी होगी। आदमी लम्बे डील-डौलका था, लेकिन उस हिसाबसे हृष्ट-पुष्ट नहीं, वरन् दुबला-पतला था। वर्ण गेहुआँ गोरा था, दाढ़ी मूँछें बनी थीं। पैरोंमें चट्टियाँ थीं, देहमें कुरता नहीं था, केवल एक मोटी चादरके झरोखेसे सफेद जनेऊके धागे दिखाई पड़ते थे। वह मामूली नमस्कार करके एक कुर्सी खींचकर बैठ गया। इसके पहले जो कोई भद्र आदमी मिलने आया है, वह केवल नवरात्रिका रुपया हाथमें लेकर ही भीतर घुसा है। लेकिन इस व्यक्तिके आचरणमें तो संकोचका लेश भी नहीं है। इससे आपमनसे केवल विमला ही विस्मित नहीं हुई, विमलको भी कम आश्चर्य नहीं हुआ। दूसरे, गाँवमें रहनेपर भी विमल इस ओरके सब लोगोंको पहचानता था। आगन्तुक सज्जनने ही पहले बात आरम्भ की। उसने कहा, "मेरे मामा पूर्ण गांगुली आपके पड़ोसी हैं। उनका मकान सटका ही है। मैं सुनकर अवाक् हो गया कि उनके बाप-दादाओंके समयकी दुर्गा-पूजा अबकी बार शायद आप बन्द करा देना चाहती हैं। इसका मतलब क्या है?" यह कहकर उसने विमलाके मुँहपर दृष्टि जमा ली। प्रश्न और उसके पूछनेके ढंगसे विमला आश्चर्यमें पड़ गई और मन ही मन विरक्त भी हुई लेकिन उसने कोई उत्तर नहीं दिया।

उत्तर दिया विमलने। उसने रूखे स्वरसे कहा, "आप क्या इसीलिए मामाकी तरफसे झगड़ा करने आये हैं? लेकिन किससे बात कर रहे हैं, यह तो मत भूल जाइए।"

आगन्तुकने हँसकर कुछ जीभ दबाकर कहा, "सो मैं भूला नहीं हूँ, और झगड़ा करने भी नहीं आया हूँ। वरन् बातपर मुझे विश्वास नहीं हुआ इसलिए अच्छी तरह जान लेनेके लिए आया हूँ।"

विमलने हँसी दबानेके ढंगसे कहा, "विश्वास क्यों नहीं हुआ?"

आगन्तुकने कहा, "कैसे होगा बताइए भला? केवलमात्र आपने पड़ोसीके धर्म-विश्वासपर आघात कीजिएगा, इस बातपर विश्वास न करना ही तो स्वाभाविक है।"

धर्म-मत लेकर तर्क-वितर्क करना विमलका बचपनसे ही अत्यन्त प्रिय विषय रहा है। वह उत्साहसे प्रदीप्त होकर किंचित् उपहासके स्वरमें बोला, "आपके लिए निरर्थक जान पड़नेपर भी किसीके लिए भी उसका अर्थ नहीं होगा, अथवा आपके धर्म कहनेसे ही सब उसे सिर-आँखोंपर रख लेंगे, इसका तो कोई कारण

नहीं। मूर्ति-पूजा हमारे लिए धर्म नहीं है और उसे बन्द करना भी हम अन्याय नहीं मानते।"

आगन्तुकने गहरे विस्मयसे विजयाके मुँहकी तरफ दृष्टिपात करके कहा "आप भी क्या तब नहीं करती हैं?"

उसके विस्मयने विजयाको मानो चोट पहुँचाई लेकिन उस भावको छिपाकर उसने सहज स्वरसे ही जवाब दिया "मुझसे क्या आप इसके विरुद्ध विचार सुननेकी आशासे आये हैं?"

विलासने गर्वसे हँसकर कहा "ऐसा ही जान पड़ता है। लेकिन ये तो विदेशी आदमी हैं बहुत सम्भव है आपके विषयमें कुछ भी न जानते हों।"

आगन्तुकने क्षण-भर चुपचाप विजयाके मुँहकी तरफ एकटक देखकर उससे ही कहा "विदेशी न होने पर भी मैं इस योग्य आदमी नहीं हूँ, यह बात ठीक है। तो भी मैंने सचमुच आपसे यह आशा नहीं की थी। मूर्ति-पूजाकी बात आपके मुँहसे नहीं निकली फिर भी साकार-निराकार उपासनाका पुराना झगड़ा मैं यहाँ नहीं उठाऊँगा। आप लोग ब्राह्मसमाजी हैं यह भी मैं जानता हूँ। लेकिन यह तो वह नहीं है। गाँवमें यही तो एक पूजा है। सब लोग सारे वर्ष-भर इन तीन दिनोंकी आशासे बाट जोहते बैठे हैं।" यह कहकर और एक बार तीक्ष्ण दृष्टिपात करके उसने कहा "गाँव आपका है, प्रजा आपकी पुत्र-कन्याके समान है; यही आशा तो सब करते हैं कि आपके आनेसे साथ साथ गाँवका आनन्द-उत्सव चौगुना बढ़ जायगा लेकिन ऐसा न करके इतना धन खर्च करके इतना बड़ा निरानन्द बिना अपराधके अपनी दुखी प्रजाके माथेपर आप स्वयं दीर्घनिःश्वास छोड़ देंगी यह विश्वास कर लेना क्या सहज है? मैं तो विश्वास नहीं कर सकता।"

विजया सहसा उत्तर न दे सकी। दुखी प्रजाके नामसे उसका कोमल चित्त व्यथासे भर उठा। क्षण-भर कोई भी कोई बात नहीं कह सका। केवल विलास बाबू विजयाके उस निरुत्तर स्नेहार्द्र मुँहकी तरफ देखकर भीतर ही भीतर गरम और उत्तेजित होकर अचानक जोरसे बोल उठे "आपने बहुत-सी बातें कही हैं। मैं साकार-निराकारका तर्क आपसे नहीं करूँगा, इतना अधिक समय मेरे पास भी नहीं है। पर सुनिये आप। आपकी प्रजा चाहे क्यों न अपनी मूर्तियाँ गढ़कर घरमें बैठकर पूजा कर सकते हैं, उसमें कोई हर्ज नहीं; मुझे तो केवल आपत्ति है मुफ्त ढोल-ताशा बजाकर रात-दिन कानोंके पास पीटपीट कर इन्हें अस्वस्थ बना देनेमें।"

आगन्तुकने थोड़ा हँसकर कहा "दिन-रात तो बजते नहीं। इसके

कुछ अड़चन हो लेकिन प्रजाका मुँह देखकर क्या इतना भी आप नहीं सह सकेंगी ?

विलास क्रोधसे पागल-सा होकर सामनेकी टेबुलपर जोरसे घूँसा मारकर चीत्कार कर उठा — "नहीं नहीं सह सकेंगी। कदापि नहीं सह सकेंगी। तुम मूर्ख स्त्रियोंका पागलपन सहनेके लिए कोई जमींदारी नहीं करता। तुम्हें और कुछ कहना न हो, तो जाओ हम लोगोंका समय व्यर्थ नष्ट मत करो।"

यह कहकर उसने हाथसे दरवाजा दिखा दिया।

उसकी उत्कट उत्तेजनासे क्षण-भरके लिये आगन्तुक सज्जन मानो हतबुद्धि हो गए। सहसा उनके मुँहसे प्रत्युत्तर नहीं निकल सका लेकिन विजयाने पितासे निष्फल शिक्षा नहीं पाई थी। उसने शान्त धीर भावसे विलासके मुँहकी तरफ देखकर कहा — आपके पिता मुझे कन्याके समान प्रेम करते हैं, इसी लिए शायद उन्होंने इसकी पूजा बन्द कर दी है। लेकिन मैं कहती हूँ, तीन चार दिन थोड़ा गोलमाल होता भी रहे तो क्या हर्ज है ?"

बात पूरी भी न हो पाई थी कि विलास दूने ही जोरसे विरोध कर उठा, "यह असहनीय गोलमाल है। आप जानती नहीं इसीलिए—"

विजयाने हसमुख होकर कहा — "होने दीजिए गोलमाल तीन ही दिन तो होगा न! और आप मेरी अड़चनकी चिन्ता करते हैं, लेकिन कलकत्ता होता तो आप क्या करते? वहाँ तो आठों पहर कानोंके पास तोपें दगती रहें तो भी चुप रहकर सहना पड़ता है।" यह कहकर उसने आगन्तुक युवककी ओर देखकर हँसते हँसते कहा — "अपने मामासे कह दीजिए, वे हर बार जैसी पूजा करते हैं, इस बार भी वैसी ही करें मुझे रत्ती-भर भी आपत्ति नहीं है।"

आगन्तुक और विलास बाबू दोनों ही विस्मयसे अवाक् होकर विजयाके मुँहकी ओर देखने लगे।

"तो अब आप जाइए," कहकर विजयाने हाथ उठाकर साधारण-सा नमस्कार कर लिया। अपरिचित सज्जन भी अपनेको सँभालकर उठ खड़े हुए, और धन्यवाद तथा प्रति नमस्कारके बाद विलासको भी एक नमस्कार करके बाहर चले गये। अवश्य ही क्रुद्ध विलासने दूसरी ओर आँखें फिराकर उसे स्वीकार किया। लेकिन दोनोंमेंसे कोई भी नहीं जान सका कि यह अपरिचित युवक ही उनके सबसे मुख्य आसामी जगदीशका लड़का नरेन्द्रनाथ है।

५

उसके चले जानेपर कोई मिनट-भर तक विजया अन्यमनस्क और चुप रही। उसके बाद सहसा चकित होकर मुँह उठाते ही बिलकुल अकारण ही उसके कपोलोंके ऊपर एक क्षीण आरक्त आभा दिख गई। विलासकी दृष्टि दूसरी जगह लगी न होती तो उसके विस्मय और अभिमानकी शायद सीमा न रहती। विजयाने मृदु हँसकर कहा, "हम लोगोंकी बात तो पूरी ही नहीं हो पाई। तो फिर तात्पर्य है ऐसी ही आपके पिताजीकी राय है?"

विलास खिड़कीसे बाहर देख रहा था। उसने उसी भावसे कहा, "हाँ।"

विजयाने पूछा, "लेकिन इसमें किसी तरहका गोलमाल तो नहीं है?"

विलास बोला, "नहीं।"

विजयाने दुबारा पूछा, "आज क्या वे उस पहर इस तरफ आएँगे?"

विलासने कहा, "कह नहीं सकता।"

विजयाने कहा, "आप नाराज हो गये क्या?"

इस बार विलासने मुँह फिराकर गम्भीर भावसे जवाब दिया, "नाराज न होनेपर भी पिताके अपमानसे पुत्रका दुःखी होना मैं समझता हूँ, अस्वाभाविक नहीं है।"

बातने विजयाको चोट पहुँचाई, तो भी उसने हँसीभरे मुँहसे कहा, "लेकिन इससे उनकी मान-हानि हुई है, यह अद्भुत धारणा आपके मनमें कैसे पैदा हुई? उन्होंने स्नेहवश समझा, मुझे कष्ट होगा, लेकिन मैंने उन सज्जनसे कह दिया है कि कष्ट नहीं होगा। केवल इतना ही। इसमें मान-अपमानकी बात तो कुछ भी नहीं है विलास बाबू!"

विलासकी गम्भीरताकी मात्रा इससे रत्तीभर भी कम नहीं हुई; उसने सिर हिलाकर उत्तर दिया, "यह बात नहीं है। अच्छा तो है, आप अपनी इस्टेटकी जिम्मेदारी खुद लेना चाहती हैं, लीजिए; लेकिन, इसके बाद मुझे पिताजीको सावधान कर देना होगा, नहीं तो पुत्रके कर्तव्यमें त्रुटि होगी।"

इस अचिन्तनीय अप्रिय प्रत्युत्तरको पाकर विजया विस्मयसे अवाक् रह गई और कुछ क्षण स्तब्ध भावसे रुककर अत्यन्त व्यथाके साथ बोली, "विलास बाबू, इस साधारणसे विषयको आप इस रूपमें लेकर इतना भारी बना देंगे, यह मैंने सोचा भी न था। अच्छा, समझकी कमीसे यदि अन्याय ही कर गई होऊँ तो मैं अपराध स्वीकार करती हूँ, भविष्यमें दुबारा न होगा।" यह कहकर

मुँहपरसे उसकी उभार की हुई असमजसाहतका बनावटी चेहरा एक क्षणमें खिसक गया। वह अपने स्वभावको एकदम भेला करके बहुत कड़ुवाईसे कह बैठा
   औरतोंकी जात ही ऐसी नमकहराम होती है।"

विभाने पैर छुआ लिये थे वह विभाके पैरोंसे लौटकर खड़ी हो गई और पल-भर इस बर्बरके मुँहकी तरफ देखकर बिना कुछ बोले धीरेसे कमरेसे बाहर चली गई। यह देखते ही विपिन सूख गया।

कोई इस भ्रममें न पड़ जाय कि विपिन सिर्फ मनिष्ठताके कारण विचार कर रहा था। इन सब लोगोंका स्वभाव ही यह है कि बात चाहे जो हो और उसका कारण चाहे कितना असंगत हो, फेर पानेपर उसे बेमतलब बढ़ा करके दुर्बलको सतानेमें डरे हुएको और अधिक डर दिखाकर व्याकुल करनेमें ही ये आनन्द अनुभव करते हैं।—लेकिन जब तिल-भर भी दुखे बिना उसे ही तुच्छ बनाकर विभा चुपकेसे उठकर चली गई, तब इस मजेदार बातकी सारी कुरनाने उसे खुद ही बहुत छोटा बना दिया। वह थोड़ी देर चुप बैठा रहा और फिर मुँहमें कालिख-सी लगाकर धीरे धीरे चला गया।

तीसरे पहर रासबिहारी कागजोंका बस्ता लेकर मिलने आये। वे बोले — "यह अच्छा नहीं हुआ बेटी। मेरी आज्ञाके विरुद्ध आज्ञा देकर मुझे बहुत ज्यादा लज्जित किया गया है। पर उसे जाने दो मालिक अब तुम्हारी है, तब यह बात लेकर मैं ज्यादा खींचतान नहीं करना चाहता। लेकिन बार बार ऐसा होनेपर तो आत्म-सम्मानकी रक्षाके लिए मुझे अलग होना ही होगा यह जता रखता हूँ।"

विभाने कोई उत्तर नहीं दिया बल्कि मौन मुँहसे उसने यह अपराध एक प्रकारसे मान ही लिया। रासबिहारीने तब कोमल होकर कागजोंके सम्बन्धकी बात उठाई। बड़ा लम्बा-चौड़ा भूमिकाका आरम्भ करके उन्होंने कहा कि "जगदीशका मकान अब तुमने समाजको ही दान कर दिया है बेटी तब और देर न करके पूजाकी छुट्टी खत्म होते ही उसका दखल ले लेना होगा। क्या कहती हो?"

विभाने सिर झुकाकर कहा — "आप जो ठीक समझेंगे वही होगा।" उसकी बातें सुननेकी खिवाय खत्म हो गई!

रासबिहारीने कहा, "बहुत दिन हुए। जगदीशने अपना सारा कुनबा कर्ज चुका देनेके लिए तुम्हारे पितासे आठ वर्षके करारसे दस हजार रुपये लेकर रेहन-नामा लिख दिया था। शर्त यह थी कि इतने दिनोंके भीतर चुका दे सके तो

विलासने कहा, "तो फिर मैं खुद ही यह सब हाल क्यों नहीं लिख कर भेजे बताओ ?"

विजयाने इसका कोई उत्तर दिये बिना रासबिहारीके मुँहकी ओर देखकर दुबारा कहा, "मेरी इच्छा है कि जगदीश बाबूके पुत्रको बुलवाकर उन्हें सब बातें बता दी जावें।"

उसके जवाब देनेसे पहले ही विलास फिर निर्लज्जके समान बोल उठा, "और वह यदि और भी दस वर्षका समय माँगे ? वह भी देना होगा क्या ? तब तो फिर जान पड़ता है कि वह समाज-प्रतिष्ठाकी आशा समुद्रके अतल गर्भमें विसर्जित कर देनी होगी।"

विजयाने इसका भी कोई उत्तर दिये बिना रासबिहारीको ही लक्ष्य करके कहा, "आप एक बार उन्हें बुला भेजकर, इस विषयमें उनकी क्या इच्छा है जान नहीं लीजिएगा ?"

रासबिहारी ठहरे अत्यन्त धूर्त आदमी। लड़केके उद्धत व्यवहारपर मन ही मन नाराज होनेपर भी उन्होंने बाहरसे उसका ही मतको वाजिब प्रमाणित करनेके लिए भूमिका रचकर शान्त और नरमीसे कहा, "देखो बेटी, तुम लोगोंके मतान्तरमें तीसरे आदमीका बोलना उचित नहीं है। क्योंकि, किस बातमें तुम लोगोंका हित है, यह आज नहीं तो कल तुम लोग ही स्थिर कर सकोगे। इस बूढ़ेके मतामतकी आवश्यकता नहीं पड़ेगी। किन्तु, बात जब उठती है, तब यह तो कहना ही पड़ेगा कि इस मामलेमें तुम्हारी ही भूल हो रही है। मैंने अनेक बार देखा है कि जमींदारी चलानेके काममें मुझे विलासके सामने हार माननी पड़ती है। अच्छा बताओ भला किसकी गरज ज्यादा है ? तुम्हारी या जगदीशके लड़केकी ? उसमें कुछ चुकानेकी शक्ति ही यदि होती तो क्या वह खुद आकर एक बार प्रयत्न न कर देखता ? यह तो जानता है कि तुम आई हो। अब यदि हम ही दयेल बनकर उसे बुला भेजें तो वह निश्चय ही बहुत बड़ा समय माँगेगा, लेकिन उसका नतीजा सिर्फ यह निकलेगा कि वह रुपए भी नहीं दे सकेगा और दोनोंका समाज-स्थापनाका संकल्प भी सदाके लिए डूब जाएगा। बेटी, अच्छी तरह विचार करके देखो क्या यही ठीक नहीं है ?"

विजया चुप बैठी रही। उसके मनके भावका अनुमान करके बूढ़े रासबिहारीने कुछ क्षणके बाद कहा, "अच्छा तो है, उसके बुलानेमें तो कुछ हो नहीं सकेगा। तब फिर यदि वह समय माँगे तो उस समय न हो तो विचार करके देख लिया

जायगा। क्या कहती हो बेटी?"

विजयाने सिर हिलाकर बताया, "अच्छा" लेकिन तिसपर भी उसके मुँहका भाव देखकर साफ मालूम हुआ कि उसने मन ही मन इस प्रस्तावका अनुमोदन नहीं किया है। रासबिहारीने आज विजयाको पहचाना। उन्होंने अच्छी तरह समझ लिया कि इस लड़कीकी उमर कम है, लेकिन यह जानती है कि अपने पिताकी जायदादकी मैं मालिक हूँ और इसे मुट्ठीके भीतर लानेमें समय लगेगा। अतएव एक बात लेकर ही ज्यादा खींच-तान करना वाजिब नहीं है, यह सोचकर शामकी उपासनाका बहाना करके वे उठ बैठे। विजया प्रणाम करके चुपचाप आसन छोड़कर खड़ी हो गई। वे आशीर्वाद देकर बाहर चले गये। विजयाने पल-भर चुपचाप खड़ी रहकर कहा — मुझे बहुत-सी चिट्ठियाँ लिखनी हैं —आपको क्या मेरी कोई आवश्यकता है?"

बिलासने रूढ़ भावसे जवाब दिया, "कुछ नहीं। आप जा सकती हैं।"

"आपके लिए चाय भेजनेको कह दूँ क्या?"

"नहीं जरूरत नहीं है।"

"अच्छा नमस्कार।" कहकर विजया एक बार दोनों हाथ जोड़कर ही कमरेसे बाहर चली गई।

## ६

दिघड़ाके समीप जमींदार बाबूका मकान सरस्वतीके उस पार था। मकानके पीछेसे होनेपर भी नदी-किनारेके कुछ बाँसके पेड़ोंके कारण वनमाली बाबूके घरकी छतसे यह दिखाई नहीं पड़ता था। उस समय शरद् ऋतु बीतनेके साथ साथ छोटी-सी सरस्वतीके गर्भमें बहता पानी भी कम होता जा रहा था और तीरके ऊपरसे किनारोंके आने जानेकी पगडण्डी भी पैरोंसे कुचलकर नहीं होती जा रही थी। इसी पगडण्डीसे आज शामको विजया बूढ़े दरबान कन्हैयासिंहको साथ लेकर बाहर घूमने निकली थी। उस पारके बबूल, बाँस, खजूर आदि वृक्षोंके पत्तोंकी ओटसे अस्ताचलको ढलते हुए सूर्यकी आरक्त आभा बीच बीचमें उसके मुँहपर आकर पड़ रही थी। अनमनी दृष्टिसे दोनों किनारोंके इधर-उधरके दृश्य देखते देखते बराबर उत्तरकी तरफ बढ़ते हुए सहसा जहाँ उसकी आँखें जा लगीं वहाँ नदीमें कुछ बाँस इकट्ठे करके पार उतरनेके लिए पुल बना दिया गया था। उसे अच्छी तरह देखनेके लिए पानीके किनारे आकर

पास होते ही विमलाने देखा कि बहुत थोड़ी दूरपर एक व्यक्ति अत्यन्त निमग्न होकर मछली पकड़ रहा है। आहट पाते ही उस आदमीने मुँह उठाकर नमस्कार किया। ठीक उसी समय विमलाके मुँहपर सूर्यकी किरणें आकर पड़ीं या नहीं मालूम नहीं; लेकिन चार आँखें होते ही उसका गोरा मुँह एकदम मानों रंगीन हो गया। जो व्यक्ति मछली पकड़ रहा था वह पूर्ण बाबूका वही आगन्तुक था जो उस दिन मामाकी तरफसे उसके पास शिकायत करने गया था। उत्तरमें विमलाके नमस्कार करते ही उसने निकट आकर हँसमुख भावसे कहा "शामको ज़रा घूम लेनेके लिए नदीका किनारा ज़रूर बुरी जगह नहीं है लेकिन इस समय मलेरियाका डर भी कम नहीं है। इस सम्बन्धमें शायद आपको किसीने सावधान नहीं किया।"

विमलाने सिर हिलाकर कहा "नहीं" और दूसरे ही क्षण अपनेको सँभाल कर मुस्कराते हुए कहा "लेकिन मलेरिया तो आदमीको पहचानकर नहीं पकड़ता। मैं तो महज़ बिना जाने आई हूँ, पर आप तो जान बूझकर पानीके किनारे बैठे हैं। देखूँ तो कौन-सी मछली पकड़ी है?"

व्यक्तिने हँसकर कहा "छोटी मछली। लेकिन दो घण्टेमें सिर्फ़ दो ही पा सका। मनहूसीका पत्ता नहीं बैठा। लेकिन क्या कहूँ बताइए, आपके ही समान मुझे प्रायः परदेसी ही समझना चाहिए। बाहर बाहर दिन कटे हैं किसीसे ज़्यादा जान-पहचान भी नहीं है। लेकिन शाम तो जैसे भी हो काटनी ही पड़ती है।"

विमलाने गर्दन हिलाकर हँसते हुए कहा "मेरी भी लगभग यही दशा है। आपका मकान शायद पूर्ण बाबूके मकानके नज़दीक ही है।"

व्यक्तिने कहा "नहीं।" और फिर हाथसे नदीके उस पार दिखाकर कहा "मेरा मकान वह दिखता है। इसी गाँवके पुलपारसे आया हूँ।"

गाँवका नाम सुनकर विमलाने पूछा "तब तो जान पड़ता है जगदीश बाबूके लड़के नरेन्द्रको आप पहचानते हैं?"

उस व्यक्तिके सिर हिलाते ही विमला अत्यन्त कुतूहलसे सहसा प्रश्न कर बैठी "वे किस प्रकारके आदमी हैं?"

लेकिन मुँहसे निकलते ही वह अपने इस अशिष्ट प्रश्नके कारण अत्यन्त लज्जित हो उठी। विमलाकी लज्जाका भाव उस व्यक्तिकी दृष्टिसे छिपा नहीं रह सका। उसने हँसकर कहा "उसका मकान तो आपके मामाके मकानमें

जायगा। क्या कहती हो बेटी?"

विजयाने सिर हिलाकर बताया, "अच्छा" लेकिन तिसपर भी उसके मुँहका भाव देखकर साफ मालूम हुआ कि उसने मन ही मन इस प्रस्तावका अनुमोदन नहीं किया है। रासबिहारीने भाव विजयाको पहचाना। उन्होंने अच्छी तरह समझ लिया कि इस लड़कीकी उमर कम है, लेकिन यह जानती है कि अपने पिताकी जायदादकी मैं मालिक हूँ, और इसे मुट्ठीके भीतर लानेमें समय लगेगा। अतएव एक बात लेकर ही ज्यादा खींच-तान करना वाजिब नहीं है, यह सोचकर शामकी उपासनाका बहाना करके वे उठ बैठे। विजया प्रणाम करके चुपचाप आसन छोड़कर खड़ी हो गई। वे आशीर्वाद देकर बाहर चले गये। विजयाने पल-भर चुपचाप खड़ी रहकर कहा, "मुझे बहुत-सी चिट्ठियाँ लिखनी हैं,—आपको क्या मेरी कोई आवश्यकता है?"

विलासने रूखे भावसे जवाब दिया, "कुछ नहीं। आप जा सकती हैं।"

"आपके लिए चाय भेजनेको कह दूँ क्या?"

"नहीं जरूरत नहीं है।"

"अच्छा नमस्कार।" कहकर विजया एक बार दोनों हाथ जोड़कर ही कमरेसे बाहर चली गई।

## ६

दिघड़ाके स्वर्गीय जगदीश बाबूका मकान सरस्वतीके उस पार था। मकानके सीधमें होनेपर भी नदी-किनारेके कुछ बाँसके पेड़ोंके कारण वनमाली बाबूके घरसे उससे वह दिखाई नहीं पड़ता था। उस समय शरद ऋतु बीतनेके साथ साथ छोटी-सी सरस्वतीका वर्षामें बढ़ा पानी भी खतम होता जा रहा था और तीरके ऊपरसे किसानोंके आने जानेकी पगडण्डी भी पैरोंसे दबकर सख्त होती जा रही थी। इसी पगडण्डीसे आज शामको विजया बूढ़े दरबान कन्हैयासिंहको साथ लेकर बाहर घूमने निकली थी। उस पारके बबूल, बाँस, खजूर आदि वृक्षोंके पत्तोंकी फाँकोंसे अस्ताचलमें डूबते हुए सूर्यकी आरक्त आभा बीच बीचमें उसके मुँहपर आकर पड़ रही थी। अनमनी दृष्टिसे दोनों किनारेके इधर-उधरके दृश्य देखते देखते बराबर उत्तरकी तरफ बढ़ते हुए सहसा यहाँ उसकी आँखें जा लगीं जहाँ नदीमें कुछ बाँस इकट्ठे करके पार उतरनेके लिए पुल बना दिया गया था। उसे अच्छी तरह देखनेके लिए पानीके किनारे आकर

जायगा। क्या कहती हो बेटी?"

बिजयाने सिर हिलाकर बताया, "अच्छा" लेकिन सिरपर भी उसके मुँहका भाव देखकर साफ मालूम हुआ कि उसने मन ही मन इस प्रस्तावका अनुमोदन नहीं किया है। रासबिहारीने आज बिजयाको पहचाना। उन्होंने अच्छी तरह समझ लिया कि इस लड़कीकी उमर कम है, लेकिन यह जानती है कि अपने पिताकी जायदादकी मैं मालिक हूँ, और इसे मुट्ठीके भीतर लानेमें समय लगेगा। अतएव एक बात लेकर ही ज्यादा खींच-तान करना वाजिब नहीं है, यह सोचकर सान्ध्य उपासनाका बहाना करके वे उठ बैठे। बिजया प्रणाम करके चुपचाप आसन छोड़कर खड़ी हो गई। वे आशीर्वाद देकर बाहर चले गये। बिजयाने पल-भर चुपचाप खड़ी रहकर कहा मुझे बहुत-सी चिट्ठियाँ लिखनी हैं,—आपको क्या मेरी कोई आवश्यकता है?

बिलासने रूखे भावसे जवाब दिया, "कुछ नहीं। आप जा सकती हैं।

आपके लिए चाय लानेको कह दूँ क्या?"

"नहीं जरूरत नहीं है।"

'अच्छा नमस्कार।" कहकर बिजया एक बार दोनों हाथ जोड़कर ही कमरेसे बाहर चली गई।

## ६

बिजयाके स्वर्गीय जगदीश बाबूका मकान सरस्वतीके उस पार था। बगलके गाँवमें होनेपर भी नदी-किनारेके कुछ बाँसके पेड़ोंके कारण बनमाली बाबूके मकानकी छतसे वह दिखाई नहीं पड़ता था। उस समय शरद् ऋतु बीतनेके साथ साथ छोटी-सी सरस्वतीके गर्भमें जमा पानी भी कम होता जा रहा था और तीरके ऊपरसे किसानोंके आने जानेकी पगडंडी भी पैरोंसे दबकर बनी होती जा रही थी। इसी पगडंडीसे आज शामको बिजया बूढ़े दरबान कन्हैयासिंहको साथ लेकर बाहर घूमने निकली थी। उस पारके बबूल, बाँस, खजूर आदि वृक्षोंके पत्तोंकी फाँकोंसे अस्ताचलमें डूबते [illegible] सूर्यकी आरक्त आभा बीच बीचमें उसके मुँहपर आकर पड़ रही थी। अकस्मात् दृष्टि दोनों किनारेके इधर-उधरके दृश्य देखते देखते बराबर उत्तरकी तरफ बढ़ते हुए सहसा वहाँ उसकी आँखें जा लगीं जहाँ नदीमें कुछ बाँस इकट्ठे करके पार उतरनेके लिए पुल बना दिया गया था। उसे अच्छी तरह देखनेके लिए पानीके किनारे आकर

स्वीकार किया है; अब उसके सम्बन्धमें पता लगानेसे क्या फल होगा ? लेकिन उसे जिस सदुद्देश्यसे किया है वह इस प्रान्तके सब लोगोंने सुन लिया है।"

विजयाने पूछा "एकदम किया या सुना ? शायद इस तरफ यही बात फैल गई है ?"

वह बोला "सब लोगोंकी बात ही है। जगदीश बाबूकी सारी जायदाद आपके पिताके पास रहन-नामेसे बन्धक थी। उनके लड़केकी शक्ति नहीं है कि उसने रुपये चुकाए, मियाद भी खत्म हो गई है —यह तो सभी जानते हैं।

मकान कैसा है ?"

बुरा नहीं है; अच्छा पक्का मकान है। जिस ढंगसे वे रहते हैं, उसके लिए अच्छा ही होगा। चलिए न और थोड़ा बढ़ते ही दिखाई पड़ जायगा।"

विजयाने चलते चलते कहा आप जब गाँवके आदमी हैं तब जरूर सब जानते हैं। अच्छा सुना है नरेन्द्र बाबू विलायतसे नामवरीके साथ डाक्टरी पास करके आये हैं। किसी अच्छी जगह प्रेक्टिस शुरू करके और भी कुछ मियाद लेकर क्या पिताका कर्ज नहीं चुका सकेंगे ?

व्यक्तिने गर्दन हिलाकर कहा सम्भव नहीं है। सुना है शायद उनका प्रेक्टिस करनेका इरादा भी नहीं है।"

विजयाने विस्मित होकर कहा "तब उनका मतलब आखिर क्या है ? इतना खर्च-पात करके विलायत जाकर कष्ट उठाकर डाक्टरी सीखनेका फल आखिर क्या होगा ? जान पड़ता है, किसी कामके आदमी नहीं हैं।'

उस भले आदमीने थोड़ा हँसकर कहा असम्भव नहीं है। तो भी सुना है शायद नरेन्द्र बाबू खुद हमेशा नया रोग मिटानेकी बनिस्बत कोई नया आविष्कार कर जाना अधिक पसन्द करते हैं जिससे बहुत ज्यादा लोगोंका उपकार हो। मैंने सुना है वे तरह तरहके यन्त्र लेकर दिन-रात खूब मेहनत किया करते हैं।"

विजयाने चकित होकर कहा यह तो बहुत बड़ी बात है। लेकिन घर द्वार चले जानेपर कैसे करेंगे ? ऐसी दशामें तो उन्हें रोजगार करना चाहिए। अच्छा आप यह तो जरूर बता सकेंगे, कि विलायत जानेके कारण क्या यहाँके लोगोंने उन्हें समाजसे बाहर कर दिया है ?"

भले आदमीने कहा सो तो जरूर कर दिया है। मेरे मामा पूर्ण बाबू उनके भी एक प्रकारसे आत्मीय हैं पर उन्होंने भी पूजाके दिनोंमें उन्हें मण्ड-पपर बुलानेका साहस नहीं किया। लेकिन इससे उनका कुछ बनता-बिगड़ता

लेकिन विजया इतनी तन्मयी हो गई थी कि दूसरा प्रश्न उसके कानोंतक पहुँचा ही नहीं। बस अँधेरे नदी-तटकी सारी नीरव मधुरताकी लोभसे भावे उपेक्षा करके वह अपनेमें विभोर-सी केवल यह बात सोचते सोचते ही राह चलती रही,—कौन है यह और अब कब इससे भेंट होगी!

७

रासबिहारी बोले "हमने ही नोटिस दिया है, और हम ही उसे रद्द करने जायँ तो दूसरी रैयतको यह कैसा दिखेगा एक बार सोच तो देखो बेटी!"

विजयाने कहा "इसी बातकी एक चिट्ठी लिखकर उनके पास भेज क्यों नहीं देते? मुझे निश्चय जान पड़ता है, वे केवल अपमानके भयसे ही यहाँ आनेका साहस नहीं करते।"

रासबिहारीने पूछा "अपमान काहेका?"

विजया बोली "अगर उन्होंने सोचा है कि उनकी विनती हम लोग मंजूर नहीं करेंगे।"

रासबिहारीने उपहासके भावसे कहा "महारानी आपको भ्रम पड़ता है। इसलिए, क्या सिरपर चढ़कर हम लोगोंको घर याचना करके उसे रहने देना होगा?"

विजयाने कातर होकर कहा "इसमें भी दोष नहीं है काकाजी अपराधित क्षमा करनेमें कोई लज्जा नहीं है।"

रासबिहारीने कहा "लज्जा भले न सही, लेकिन हम लोगोंने समाज-स्थापनाका जो संकल्प किया है, उसका क्या होगा, यह तो बताओ?"

विजया बोली "उसका कोई दूसरा प्रबंध भी हम लोग कर सकते हैं।"

रासबिहारी मन ही मन बहुत बिगड़कर बाहरसे कुछ हँसते हुए बोले "तुम्हारे पिता काफी रुपए रख गये हैं तुम दूसरा इन्तजाम भी कर सकती हो यह मैं समझा; लेकिन यह बात तो मुझे समझा दो बेटी कि जिसे आज तक कभी तुमने आँखोंसे भी नहीं देखा है, हमारा इतना अनुरोध टालकर उसके लिए ही आखिर तुम्हें इतना दर्द क्यों है? भगवानकी कृपासे तुम्हारी और भी रैयत है, और भी दस आसामी हैं, उन सबके लिए भी क्या तुम यह प्रबंध कर सकोगी और वह कर सकनेमें ही मंगल होगा? पहले यह जवाब तो मुझे दे दो विजया।"

रासबिहारी कारबारी आदमी ठहरे; यह बात उन्हें अविदित नहीं थी कि जो मालिक है उसे तर्कके समय सोलह आने वसूलकर भी अदायगीके समय उससे आठ आनेसे अधिक वसूल नहीं करना चाहिए; क्योंकि यह पावना अन्त तक पक्का नहीं होता। अतएव उदारता दिखानेके द्वारा लाभवान् होनेका यदि कोई समय है तो यह यही है। विजयाके मुँहकी ओर देखकर और थोड़ा-सा हँसकर उन्होंने कहा "बेटी तुम्हारी चीज है तुम दान करोगी तो मैं विरोध क्यों करूँगा? मैं सिर्फ यही कहना चाहता था कि विलासने जो कुछ करना चाहा था, वह न स्वार्थके कारण था और न नाराजीके कारण केवल कर्तव्य समझकर ही उसने वह करना चाहा था। एक दिन मेरी जायदाद और तुम्हारे पिताकी जायदाद—सब एक होकर तुम दोनोंके हाथमें जायगी; उस दिन सुई रखनेके लिए इस पृथ्वीमें भी नहीं खोज पाओगी। उस दिन तुम दोनोंके मनमें भय न हो उस दिन तुम अपने स्वामीके हरएक कामको ठीक मानकर श्रद्धापूर्वक कर सको—केवल यही मैंने चाहा है। नहीं तो दान करना दया करना यह भी जानता है, मैं भी जानता हूँ। लेकिन तुम्हारे सामने मुझे केवल यही प्रमाणित करना था कि यह दान अपात्रको दे देनेसे किसी प्रकार काम नहीं चलेगा। अब समझीं बेटी क्यों हम लोग जमींदारीके कामोंपर रत्तीभर भी दया नहीं करना चाहते और क्यों वह दया एकदम असम्भव है।"

यह कहकर वृद्ध स्नेहके साथ हँसते हुए विजयाके मुँहकी तरफ देखते रहे। इन परम सारगर्भित और युक्तियुक्त उपदेशोंके विरुद्ध तर्क नहीं चल सकता था इसलिए विजया चुपचाप बैठी रही। रासबिहारीने फिर कहा "अब समझीं बेटी विजया विलास उद्धत होनेपर भी कितनी दूरतक भविष्यत् सोचकर काम करता है? अभी मैंने तुमसे कहा था कि मैंने इस काममें ही बाल पकाये हैं, लेकिन जमींदारीके काममें उसकी चाल समझनेके लिए मुझे भी बीच बीचमें स्तम्भित होकर रह जाना पड़ता है।"

विजयाने केवल गर्दन हिलाकर अनुमोदन किया वह बोली नहीं।

"साढ़े चार बज गये।" कहकर रासबिहारी लाठी हाथमें लेकर उठ खड़े हुए, और बोले 'इस समाज-प्रतिष्ठाकी चिन्तासे विलास कितना तल्लीन हो रहा है इसे मुँहसे नहीं बताया जा सकता। उसका खाना-सोना सब इस समय नहीं हो गया है। अब ईश्वरके चरणोंमें मेरी यही प्रार्थना है कि यह शुभ दिन मैं आँखोंसे देखकर मर सकूँ।" कहकर उन्होंने दोनों हाथ जोड़कर

विमलाने क्षण-भर चुप रहनेके बाद कहा, "मैंने अनुमान किया था कि केवल पड़ोसी नहीं, वे आपके एक मित्र भी हैं। मेरी बातें उनसे कह दी हैं क्या?"

उस व्यक्तिने हँसकर कहा, "यही न कि आप उन्हें एक अपदार्थ अभागा समझती हैं—लेकिन यह तो पुरानी बात है, सभी समझते हैं। इन बातोंको फिर नये रूपसे कहनेकी क्या जरूरत है? तो भी एक दिन वह आकर आपसे मिल जायगा।"

विमलाने मन ही मन अत्यन्त लज्जित होकर कहा, "मुझसे मिलनेसे उन्हें क्या लाभ होगा? लेकिन उनके सम्बन्धमें तो मैंने ऐसी बातें आपसे कहीं नहीं।"

"अवश्य नहीं कहीं, लेकिन कहना ही तो उचित था।"

"उचित क्यों था?"

"जिसका घर द्वार बिक जाता है, उसे सभी अभागा कहते हैं। हम भी कहते हैं। आपने चाहे न कह सकें, पीछे तो कह सकते हैं।"

विमला हँसने लगी। उसने कहा, "तब तो आप उनके अच्छे मित्र हैं।"

व्यक्तिने गर्दन हिलाकर कहा, "यह ठीक है। नहीं तब कि उसकी तरफसे मैं खुद ही आपसे आ झगड़ता यदि मैं न जानता कि आप अपने सोचनेसे ही उसका अपमान कर रही हैं।"

विमलाने केवल एक बार मुँह उठाकर देखा, किन्तु इस सम्बन्धमें कोई बात कही नहीं।

बात करते करते आज वे लोग कुछ और ज्यादा दूरतक बढ़ गये थे। देखा कि उस पार खेतोंमें एक दल कतार बाँधकर नरेन बाबूके मकानकी तरफ चला जा रहा है। उसमें पचाससे लेकर पन्द्रह तकके सब ही उमरके लोग थे। उसने दिखाकर कहा, "ये लोग कहाँ जा रहे हैं, जानती हैं? नरेन बाबूके स्कूलमें पढ़ने।"

विमलाने आश्चर्यमें पड़कर पूछा, "ये सब रोजगार भी करते हैं क्या? लेकिन जहाँ तक समझ रही हूँ, बिना पैसेके ही—क्यों, ठीक है न?"

व्यक्तिने हँसमुख होकर कहा, "इसे आपने ठीक पहचाना है। अपदार्थ व्यक्तिके मनकी बात कहीं नहीं छिपती।" फिर पहलेकी अपेक्षा अधिक गम्भीर होकर कहा, "नरेन कहता है कि हमारे देशमें सच्चे किसान नहीं हैं, किसानी करना पेशा है इसीलिए लोग समय-असमय दो बार हल चलाकर बीज छिड़क देते हैं और मुँह बाये आकाशकी तरफ ताकते बैठ रहते हैं। इसको खेती करना नहीं कहते, जुआरी बाजना कहते हैं। किस जमीनमें कब खाद दी जाती है, खाद कैसे बनती है, किसे सच्ची खेती कहते हैं—यह सब वे

नहीं जानते। विलायतमें रहकर डाक्टरी पढ़नेके साथ ही यह विद्या भी यह सीख आया है। अच्छा एक दिन उसका स्कूल देखने आइएगा! —वहीं मैदानके बीच पेड़ोंके नीचे बाप-बेटा-बाबा सब मिलकर एक साथ बैठते हैं।"

विजया इसी क्षण जानेके लिए उद्यत हो गई, लेकिन दूसरे ही क्षण कुतूहल दबाकर बोली, "नहीं, अभी रहने दीजिए।" फिर पूछा, "इतने बड़े मकानके रहते वे पेड़ोंके नीचे पाठशाला क्यों लगाते हैं?"

व्यक्तिने कहा, "यह सब शिक्षा तो केवल मुँहसे बताकर, पुस्तकें मुखाग्र कराके ही नहीं दी जा सकती। इस उनके हाथसे खेती करवाकर दिखाना पड़ता है कि यह काम ठीक रीतिसे करनेसे दुगुनी —यहाँ तक कि पाँच-सात गुनी भी फसल पैदा की जा सकती है। उसके लिए मैदानकी जरूरत है, खेतोंकी जरूरत है, सिर ठोककर बाबुओंकी तरह ताककर हाथपर हाथ रखके बैठे रहनेकी जरूरत नहीं। अब समझीं कि क्यों उसकी पाठशाला पेड़ोंके नीचे लगती है? यदि आप एक बार उसके स्कूलके मैदानकी खेती देखें तो मैं विश्वास दिलाकर कह सकता हूँ कि आपकी आँखें ठण्डी हो जायँ। इस समय भी तो कम है —आज ही चलिए न —वह तो दिखाई पड़ रही है।"

विजयाके मुँहका भाव क्रमशः गम्भीर और कठिन होता जा रहा था, उसने कहा, "आज रहने दीजिए।"

व्यक्तिने सहज ही कहा, "तो रहने दीजिए। चलिए, आपको थोड़ा आगे तक पहुँचा आऊँ।" यह कहकर वह साथ चलने लगा। पाँच-छः मिनट तक विजयाने एक भी बात नहीं कही। भीतर भीतर उसे न जाने कैसी शर्म-सी मालूम हो रही थी और इसका कारण भी वह खोज नहीं पाती थी। व्यक्तिने दुबारा बात की, कहा, "आप जमींके लिए ही जब उसका मकान ले रही हैं, तब यह थोड़ी-सी जमीन तो बड़े अच्छे काममें ही लग रही है, आप खुशखुशीसे छोड़ दे सकती हैं।" कहकर वह मृदु मृदु हँसने लगा।

लेकिन प्रत्युत्तरमें विजयाने गम्भीर होकर कहा, "यह अनुरोध करनेके लिए उनकी तरफसे आपको कोई अधिकार मिला है?" और कनखियोंसे ताककर देखा कि व्यक्तिके हँसीभरे मुँहमें कोई फर्क नहीं पड़ा है।

वह बोला, "यह अधिकार देनेपर निर्भर नहीं करता, लेनेपर निर्भर करता है। जो अच्छा काम है, उसका अधिकार मनुष्य भगवानसे ही पाता है, उसे किसीके सामने हाथ फैलाकर नहीं लेना होता। जिस अनुग्रहकी प्रार्थना करनेके

सब ठीक-ठाक करके अभी अभी कलकत्तेसे आ रहा हूँ। अभी तक मिठाईसे भी भेंट नहीं कर सका हूँ। तुम तो मजेसे चुप बैठी रह सकती हो लेकिन मैं तो नहीं रह सकता। मुझे अपनी जिम्मेदारीका ज्ञान है,—इतना भारी काम सिरपर लेकर मैं स्थिर नहीं बैठ सकता। अपने ब्राह्म-मन्दिरकी प्रतिष्ठा इन बड़े दिनोंकी छुट्टियोंमें ही होगी। सब तय कर आया। यहाँ तक कि न्यौता देना तक बाकी रखकर नहीं आया। आः—कल सवेरेसे अब तक मुझे कितने चक्कर काटने पड़े हैं। खैर उस तरफसे तो एक प्रकारसे निश्चिन्त हो गया। कौन कौन आयेंगे, यह भी इस कागजमें लिख लाया हूँ। एक बार पढ़ देखो।" कहकर विलास आत्म-सन्तोषकी भारी साँस छोड़ता हुआ सामनेका कागज विजयाकी तरफ सरका-कर कुर्सीसे टिककर बैठ गया।

फिर भी विजयाने कोई बात न की और न निमन्त्रितोंके सम्बन्धमें ही लेश-मात्र कुतूहल दिखाया। जैसी बैठी थी वैसी बैठी रही। इतनी देरके बाद विलासबिहारीने विजयाकी चुप्पीके सम्बन्धमें सचेत होकर कहा, "मामला क्या है? चुप क्यों हो?"

विजयाने धीरेसे कहा, "मैं सोच रही हूँ कि आप जिन सब लोगोंको निम-न्त्रण दे आये हैं अब उनसे क्या कहा जायगा?"

"इसका मतलब?"

"मन्दिर प्रतिष्ठाके सम्बन्धमें मैं अब तक कुछ तय नहीं कर पाई हूँ।"

विलास तनकर सीधा बैठ गया और कुछ क्षण तीव्र दृष्टिसे देखते रहकर बोला, "इसका मतलब क्या है? क्या तुमने सोचा है कि इन छुट्टियोंमें न कर सकनेपर प्रतिष्ठा फिर जल्दी हो सकेगी? वे लोग तुम्हारी रैयत नहीं हैं जो तुम्हें जब सुभीता होगा तभी आकर हाजिर हो जायँगे! आखिर अब तक कुछ तय न कर पानेका मतलब क्या है?"

क्रोधसे विलासकी दोनों आँखें जल उठीं। विजया नीचा मुँह किये बहुत देर चुप बैठी रही, फिर धीरेसे बोली, "मैंने सोचकर देख लिया, यहाँ यह सब धूमधाम करनेकी जरूरत नहीं है।"

विलास दोनों आँखें चढ़ाकर बोला, "धूमधाम? मैंने तो नहीं कहा कि धूम धाम करनी होगी! बल्कि, जो स्वभावतः ही शान्त-गम्भीर है, उसका काम निःशब्द ही पूरा किया जायगा, इतना ज्ञान मुझे है। तुम्हें उसके लिए चिन्ता न करनी होगी।

वही भाव व्यक्त करने लगे कि संकल्प एक प्रकारसे निश्चित ही हो गया है और इस बातको लेकर अब और कुछ विचार या संकल्प उठ सकता है, इसकी मानो वे कल्पना भी नहीं कर सकते। विजया संकोचके कारण कुछ भी कह न सकी। अगहन बीत गया और पूसके ठीक पहले दिन पिता-पुत्रने एक साथ दर्शन दिये। रासबिहारीने कहा "बेटी अब तो अधिक दिन नहीं हैं, इतने ही दिनोंमें सब तैयारी कर लेनी होगी।"

विजयाने सचमुच कुछ विस्मित होकर कहा "उनके खुद अपनी इच्छासे चले गये बिना तो कुछ हो नहीं सकता।"

विलासबिहारी मुँह बनाकर थोड़ा-सा हँसा। उसके पिताने कहा "किसकी बात कहती हो बेटी, जगदीशके लड़केकी? उसने तो कल मकान छोड़ दिया है।"

इस संवादने सचमुच ही विजयाके अन्तस्तल तक पहुँचकर चोट पहुँचाई। वह उसी क्षण खिड़कीकी ओरसे मुड़कर इस प्रकार खड़ी हो गई जिससे वह किसी प्रकार उसका मुँह न देख सके। क्षणभर स्तब्ध रहकर, जोरसे सँभालकर धीरे धीरे उसने रासबिहारीसे पूछा "उनकी चीज-वस्तुएँ क्या हुईं? सब ले गये?"

विलास पीछेसे हँसीकी भंगिमासे बोला "चीज-वस्तुएँ एक टीन पेटी और खटिया भर थी। उसीपर जान पड़ता है उनका शयन होता था। मैंने उसे बाहर पेड़के नीचे खींचकर डाल दिया है। उनका मन हो तो ले जा सकते हैं, हमें कोई आपत्ति नहीं है।"

विजया चुप ही रही परन्तु उसके मुँहपर वेदनाका सुस्पष्ट चिह्न देखकर रासबिहारीने तिरस्कारके स्वरमें कहा "विलास यह तुम्हारा दोष है। मनुष्य कैसा भी अपराधी हो भगवान् उसे कितना ही दण्ड दें, उसके दुःखमें हमें दुःखित होना चाहिए, समवेदना प्रकाशित करना चाहिए। मैं यह नहीं कहता कि तुम हृदयके भीतर उसके लिए कष्ट नहीं पा रहे हो, लेकिन उसे बाहर भी प्रकाशित करना कर्तव्य है। जगदीशके लड़केसे तुम्हारी भेंट हुई थी क्या? उससे एक बार मुझसे मिल लेनेको क्यों नहीं कहा? देखता यदि कुछ—"

पिताकी बात पूरी भी न हो पाई थी कि सहसा उनके इशारेकी जरा भी परवा किये बिना मुँहसे एक प्रकारकी घृणासूचक आवाज करके बोल उठा "मानो मुझे उससे मिलकर निमन्त्रण देनेके सिवा और कोई काम ही नहीं था! बापू तुम क्या कहते हो इसका कोई ठिकाना ही नहीं। इसके सिवा

यह तो मेरे पहुँचनेके पहले ही अपने ट्रंक सन्दूक, अन्य आदि सँभालकर आ चुका था । विलायतका डाक्टर ! निकम्मा कमीना कहींका ! " कहकर वह और भी न जाने क्या कहने जा रहा था कि रासबिहारीने विजयाके मुँहकी तरफ आड़से देखकर कुछ क्रुद्ध कण्ठसे कहा "नहीं विलास, तुम्हारी इस तरहकी बातें मैं क्षमा नहीं कर सकता । अपने व्यवहारके लिए तुम्हें लज्जित होना चाहिए, पश्चात्ताप करना चाहिए ।"

परन्तु विलासने लेश-मात्र भी लज्जित या अनुतप्त हुए बिना जवाब दिया, "किसलिए, बताइए ! मुझे दूसरेके दुःखसे दुःखी होने—दूसरेका दुःख मिटानेकी शिक्षा काफी मिली है परन्तु जो हमारी घरपर आकर अपमान कर जाय उसे मैं क्षमा नहीं कर सकता । पाखण्डी मैं नहीं हूँ ।"

इसका जवाब सुनकर दोनों आश्चर्यमें पड़ गये । रासबिहारीने कहा, "आखिर कौन घरपर आकर तुम्हारा अपमान कर गया ? किसकी बात तुम कर रहे हो ?"

विलासने बनावटी गंभीरतासे कहा "जगदीश बाबूके सपूत नरेनकी ही बात कह रहा हूँ बापू । वह एक दिन ठीक इसी कमरेमें आकर मेरा अपमान कर गया है । उस समय उसको पहचानता नहीं था इसीसे । (विजयाकी ओर इशारा करके) उसने तो तुम्हारा भी अपमान कर जानेमें कसर नहीं रक्खी थी । मालूम है न तुम्हें ?"

विजयाने चकित होकर मुँह फिराकर देखा । विलास बोला "पूर्ण बाबूका भानजा बनकर जो तुम्हारा अपमान कर गया था वह कौन है जानती हो ? उस समय तो उसको बहुत प्रश्रय दिया था । वही नरेन्द्र है । यदि उस समय अपना असली परिचय देनेका साहस करता, तो मैं जानता कि मर्द है । बेहया पाखण्डी कहींका !"

दोनोंने विस्मयसे देखा कि विजयाका सारा मुँह क्षण-भरमें वेदनासे एकदम सूखकर मलिन हो गया है ।

## १०

बड़े दिनोंकी छुट्टीमें अब विलम्ब नहीं है इसलिए जगदीशके मकानका बड़ा हाल मन्दिरके लिए और दूसरे सब कमरे कलकत्तेके माननीय अतिथियोंके लिए सजाए जा रहे हैं । खुद विलासबिहारी उनकी देख-भाल कर रहे हैं । साधारण निमन्त्रितोंकी संख्या कम नहीं है । जो लोग विलासके

मित्र हैं, स्थिर किया गया कि वे रासबिहारीके मकानमें और शेष विजयाके मकानमें ठहरेंगे। और जो महिलायें आयेंगी वे भी यहीं ठहरेंगी।

उस दिन सबेरे विजयाने महाजीके पास नीचेके बैठकके कमरेमें घुसते ही देखा परेश एक हाथसे ओठोंमेंसे मुर्कि* निकाल निकालकर खा रहा है और दूसरे हाथसे रस्सी-बँधी एक बकरीके गलेमें हाथ सहलाता हुआ अनिर्वचनीय तृप्तिका भोग कर रहा है। बकरी भी आरामसे आँखें मूंदे मानो दीना छिये लड़केकी सेवा ग्रहण कर रही है।

यह कहना कठिन है कि इन दो विजातीय जीवोंकी सहृदयताके साथ विजयाके मनकी पूर्वापूर्व वेदनाका क्या संयोग था परन्तु देखते देखते अकस्मात् ही उसकी आँखें आँसुओंसे भीग गईं। इस संसारमें यही लड़का उसका सबसे अधिक अनुरक्त था। उसने अपनी आँखें पोंछकर और उसे पास बुलाकर स्नेह और कौतुकके साथ कहा "हाँ रे परेश तेरी माँने क्या तुझे यही धोती दे दी है! छिः यह भी कोई किनारी है रे।"

परेशने गरदन टेढ़ी करके छिपी कनखियोंसे देखकर अपनी किनारीके साथ विजयाकी साड़ीकी बढ़िया चौड़ी किनारीका मन ही मन मिलान कर लिया और तब वह अत्यन्त क्षुब्ध हो उठा। उसका भाव समझकर विजयाने अपनी किनारी दिखाकर कहा "ऐसी न हुई तो क्या तुझे अच्छी लगेगी? क्या कहता है रे?"

परेशने उसी क्षण अनुमोदन करके कहा "अम्मा कुछ भी तो खरीदना नहीं जानती।"

विजयाने कहा "लेकिन मैं तुझे ऐसी ही एक धोती खरीद दे सकती हूँ, यदि तू—"

लेकिन 'यदि' से परेशको मतलब नहीं था। उसने लज्जायुक्त हँसीसे मुँहको कान तक फैलाकर प्रश्न किया "कब दोगी?"

"दूँगी यदि तू मेरी एक बात सुने।"

"कौन-सी बात?"

विजयाने कुछ सोचकर कहा "पर तेरी मा या और कोई छीन लेगा तो तुझे पहनने नहीं देगा।"

इस सम्बन्धमें परेशके मनकी हालत किसी प्रकारकी बाधा माननेको

---

* धान उबालकर जलती हुई रेतमें भूनकर बनाया हुआ चबैना मुरमुरा।

तैयार नहीं थी। उसने गरदन हिलाकर कहा "अम्मा जायेगी कैसे? तुम बोलो न मैं अभी सुनूँगा।"

विजयाने पूछा "दिघड़ा गाँव जानता है?"

परेश हाथ उठाकर बोला "दिघड़ा तो यह रहा। यहीं तो मैं कोरोंके तिनकियाँ बीनने कई बार गया हूँ।"

विजयाने प्रश्न किया "वहाँ सबसे बड़ा मकान किसका है, जानता है?"

परेश बोला "वनमालीका ही तो। अभी पर साल ही तो दारू पीकर वे छतसे कूद पड़े थे। यहीं तो गोविन्दकी गुड़की व बताशोंकी दूकान है, और वह उसका तालाब है। मालिक क्या कहता है, जानती हो माँजी? कहता है, सब चीजें महँगी हो गई हैं, एक पैसेमें अब चार गण्डे बताशे नहीं मिलेंगे, सिर्फ दो गण्डे मिल सकेंगे। पर तुम जो एक साथ एक पैसेके मँगाओ माँजी तो मैं साढ़े पाँच गण्डे ला दे सकता हूँ।"

विजयाने कहा "तू दो पैसेके बताशे खरीद के ला सकेगा?"

परेश बोला, "हूँ, एक हाथमें एक पैसेके साढ़े चार गण्डा गिन लूँगा और बोलूँगा दूकानदार इस हाथमें और साढ़े पाँच गण्डे गिन दे। गिन लेगा तब कहूँगा माँजीने कहा है दो रूमालमें दे। तब दोनों पैसे उसके हाथमें दूँगा। ठीक है न?"

विजयाने हँसकर कहा "हाँ, तब पैसे देना। और साथ ही दूकानदारसे पूछ लेना कि उस बड़े मकानमें जो नरेन्द्र बाबू रहते थे वे कहाँ गये? कहना कि जिस मकानमें वे रहते हैं, वह मुझे पहचनवा दे सकता हो? क्यों रे पूछ लेगा न?"

परेशने माथा हिलाते हिलाते कहा "अच्छा पैसा दो मैं दौड़कर अभी लिये आता हूँ।"

"और मैं जो पूछनेको बोली हूँ?"

परेश बोला "सो भी पूछ लूँगा।"

"बताशे हाथमें पाकर भूल तो नहीं जायगा?"

परेश हाथ बढ़ाकर बोला, "तुम पैसा पकड़ो तो न, मैं दौड़ जाऊँ।"

"और उधर मा यदि पूछे कि परेश कहाँ गया था? तो क्या बोलेगा?"

परेशने अत्यन्त बुद्धिमानके समान हँसकर कहा "सो मैं खूब बोल सकूँगा। बताशेका दोना इस प्रकार धोतीमें छुपाकर कहूँगा माँजीने भेजा था वहाँ बामनोंके यहाँ नरेन्द्र बाबूका पता लगाने। —तुम दो न जल्दी पैसा।"

विजया हँस पड़ी और बोली "तू कैसा पगला लड़का है रे परेश माके

भी आलोचना जरूर हुई थी, परन्तु उसमें मेरा कोई बुरा अभिप्राय नहीं था। मैंने सोचा था कि आखिरी दिन परिचय दे दूँगा, परन्तु दे नहीं सका, इससे आपका कोई नुकसान हुआ है क्या?"

पहले ही यह प्रश्न कर बैठनेपर इस ओरसे भी उत्तर देना अवश्य कठिन होता, परन्तु जो आलोचना एक बार शुरू हो जाती है वह अपनी झोंकमें अनेक कठिन स्थान अपने आप पार कर जाती है, इसलिए विजया सहज ही जवाब दे सकी। उसने कहा, "नुकसान तो कितने ही प्रकारका हो सकता है। परन्तु, यदि हुआ भी हो तो वह तो हो गया, अब आप उसका कुछ उपाय नहीं कर सकेंगे। इसलिए वह बात जाने दीजिए, पर आपके निजके सम्बन्धमें कोई बात जानना चाहूँ तो क्या—"

"नाराज होऊँगा?—नहीं।" कहते ही उसी क्षण प्रशान्त निर्मल हँसीसे उसका सारा मुँह उज्ज्वल हो उठा। इतने दिन इतनी बातचीत होनेपर भी इस व्यक्तिका जो परिचय विजयाने नहीं पाया, वह एक क्षणकी हँसी ही वह परिचय दे गई। मालूम हुआ कि इसका समस्त अन्तर-बाह्य एकदम स्फटिकके समान स्वच्छ है। जिस व्यक्तिने सर्वस्व ले लिया है, उसके सम्मुख भी उसकी 'नहीं' नहीं ही है; और ठीक इसीलिए जान पड़ता है कि वह उसके मुखकी तरफ आँख उठाकर और प्रश्न नहीं कर सकी; उसने गरदन नीची करके पूछा, "इस समय आप रहते कहाँ हैं?"

नरेन्द्र बोला, "यहाँके सम्बन्धकी एक बुआ इस समय भी जीवित हैं, उनके ही मकानमें रहता हूँ।"

"आपके सम्बन्धमें जो सामाजिक झगड़ा छिड़ा है, तो क्या उस गाँवके लोग नहीं जानते?"

"जानते क्यों नहीं हैं।"

"तब?"

नरेन्द्र थोड़ा-सा सोचकर बोला, "मैं जिस कमरेमें रहता हूँ, उसे ठीक मकानके-भीतर नहीं कहा जा सकता; और शायद मेरी अवस्था समझ-बूझकर भी कुछ दिनोंके लिए उनके लड़के आपत्ति नहीं करते। तो भी यह ठीक है कि ज्यादा दिन रहकर उन्हें परेशान करनेसे काम नहीं चलेगा।" कहकर वह थोड़ा-सा रुका, फिर बोला, "अच्छा अब तो बताइए, आप वह सब क्या क्यों बना रही थीं? पिताजीका और भी कुछ कर्ज निकल आया है? यही न?"

प्रत्युत्तरमें पुनः वैसी ही प्रशान्त हँसीसे उसका मुँह आलोकित हो उठा। उसने कहा, "नहीं दुनियामें अब यह डर मुझे नहीं रहा है। इसके अतिरिक्त भगवान मुझपर आज बहुत प्रसन्न हैं; नहीं तो इस समय आनेपर यहाँ खानेको क्या नसीब होता सो मैं ही जानता हूँ।"

## ११

भोजन प्रायः समाप्त होने आया। नरेन्द्रने कहा, "इतने समय तक स्वयं उपवास करके मुझे सामने बैठकर खिलानेकी तो कोई जरूरत नहीं थी। किसी देशमें यह चलन नहीं है।"

विजयाने हँसमुख होकर जवाब दिया, "पिताजी कहते थे उस देशका बड़ा दुर्भाग्य है जिस देशकी नारियाँ स्वयं बिना खाये पुरुषोंको नहीं खिला पातीं और जहाँ उन्हें साथ बैठकर खाना पड़ता है। मैं भी ठीक यही कहती हूँ।"

नरेन्द्रने कहा, "क्यों कहती हैं? दूसरे देशकी बात न हो, छोड़ ही दी जाय, परन्तु, अपने देशमें भी तो मैंने बहुतोंके घर खाया है, उनमें भी तो यह प्रथा चलते देखी है।"

विजयाने कहा, "विलायती चाल-चलन जिन्होंने सीखी है उनके मकानमें शायद यह चलती हो, परन्तु सबके यहाँ नहीं। आप तो परदेशमें बहुत दिन रहे हैं, इसीसे आप भूल करते हैं। नहीं तो हम पुरुषोंके सामने निकलती हैं, जरूरत पड़नेपर बातें भी करती हैं, फिर भी बिलकुल मेम साहब नहीं बन गई हैं, और उनकी चाल भी नहीं चलती हैं।"

नरेन्द्रने कहा, "न चलती हों, पर चलना तो उचित है। जिसमें जो अच्छी बात हो, उससे वह तो ले लेनी चाहिए।"

विजया बोली, "कौन-सी अच्छी बात है? एक साथ बैठकर खाना?" फिर उसने जरा-सा हँसकर कहा, "आप क्या जानें कि नारियोंका खिलाना और इस खिलानेमें रहता है! मैं तो अपनी नारी जातिके अनेक अधिकार छोड़नेको राजी हूँ, परन्तु यह नहीं,—अरे यह सारा दूध तो पड़ा ही रह गया!—ना सिर हिलानेसे काम नहीं चलेगा मैं बढ़ा देती हूँ। अभी आपका पेट नहीं भरा है।"

नरेन्द्र हँसकर बोला, "मेरा कितना पेट भरा है या नहीं यो भी आप बता देंगी! यह तो बड़ी अद्भुत बात है!" और उठ खड़ा हुआ। बात सुनकर

विमला इतर भी कुछ हँसी अवश्य परन्तु, उसके मुँहका भाव देखकर समझनेमें बाकी नहीं रहा कि यह इतना-सा दूध न पीनेके कारण क्षुब्ध हो गई है।

तीसरा पहर हो जानेपर विदा माँगते समय नरेन्द्र सहसा बोल उठा "एक बातसे आज मैं बड़े आश्चर्यमें पड़ गया हूँ। मुझे भूखमें आपने आगे नहीं दिया लिया खिलाये छोड़ा नहीं जरा-सा कम खाते देखकर भी आप दुखी हुईं—यह सब किस प्रकार सम्भव हुआ! सुनकर आप दुखी न होइएगा मैं व्यंग्य अथवा परिहास करनेके अभिप्रायसे नहीं कह रहा हूँ,—परन्तु, मैं तबसे केवल यही सोच रहा हूँ कि यह किस तरह सम्भव हुआ!"

विमला किसी उपायसे इस आपत्तिसे छुटकारा पानेके लिए तुरन्त बाधा डाल कर बोली "सभी घरोंमें ऐसा होता है। इस बातको जाने दीजिए, आप अब कितने दिनोंके भीतर वापस जाना चाहते हैं?"

नरेन्द्रने अन्यमनस्क भावसे कहा "परसों। परन्तु, मैं तो आपके लिए एकदम पराया हूँ मेरे दुःख-कष्टसे सचमुच ही तो आपका कुछ हानि-लाभ नहीं है, तो भी आपका आचरण देखकर बाहरका कोई नहीं कह सकता कि मैं आपका अपना व्यक्ति नहीं हूँ। कहीं मैं कम न खाऊँ, या खानेमें मामूली-सी भी त्रुटि न रह जाय इस डरसे आप दूर बिना खाये सामने बैठी रहीं। मेरे बहन नहीं है, माता भी बचपनमें मर गई हैं। ठीक नहीं जानता कि वे जीवित होतीं तो ऐसी ही व्याकुल होतीं या नहीं परन्तु आपकी यत्न-सेवा देखकर आश्चर्यमें अवश्य पड़ गया हूँ। तिसपर, यह यथार्थमें सच नहीं हो सकता यह भी मैं जानता हूँ, आप भी जानती हैं; बल्कि इसे सच कहनेमें आपका मजाक करना होगा—साथ ही झूठ कहना करनेकी भी इच्छा नहीं होती।"

विमला खिड़कीके बाहर ताक रही थी; उसने उसी ओर देखते हुए कहा "मक्खनसाहब नामकी एक वस्तु है, उसे क्या आपने और कहीं भी नहीं देखा?"

"मक्खनसाहब! नहीं होगी शायद।" कहकर सहसा उसके मुँहसे एक उसाँस निकल पड़ी। उसके बाद हाथ उठाकर और एक बार नमस्कार करके उसने कहा "जिस प्रकार भी हो पिपासीका सारा काम पूरा हुआ है, इससे मुझे बड़ी ही तृप्ति हुई है। आपके मन्दिरकी सिर्फ़ दिन और न हो। आपका दिन मुझे हमेशा याद रहेगा। मैं चला।" कहकर जब वह कमरेके बाहर निकल

नरेन्द्रके चाय खतम करके चले होनेपर, विजयाने मृदु वाणीसे पूछा " आपके माईक्रोस्कोपकी क्या कीमत है ?

नरेन्द्रने कहा 'खरीदनेमें पाँच सौ रुपयोंसे ज्यादा लगे थे पर इस समय दो ढाई सौ रुपये पानेपर भी मैं दे दूँगा। कोई ले सकता है ? आप जानती हैं ! एकदम नया है।"

लेनेका ऐसा आग्रह देखकर मन ही मन अत्यन्त व्यथित होकर विजयाने पूछा " इतने रुपयेमें दे दीजिएगा ? क्या आपका सब काम हो चुका है ? "

नरेन्द्र साँस छोड़कर बोला 'काम ? काम तो कुछ भी नहीं हुआ।"

यह साँस भी विजयाकी दृष्टिसे नहीं छिपी। वह क्षण-भर चुप रहकर बोली 'मेरी निजकी भी बहुत दिनोंसे खरीदनेकी साध है, परंतु खरीद नहीं सकी। आप क्या उसे एक बार दिखा सकते हैं ? '

" हाँ दिखा सकता हूँ। मैं उसे लाकर सब कुछ आपको दिखा जाऊँगा। "

फिर कुछ सोचकर बोला " सिखाई करनेका समय अवसर नहीं है, परन्तु मैं ठीक कह रहा हूँ, लेनेपर आप ठगी नहीं जायेंगी। '

फिर थोड़ी देर मौन रहकर कहा 'यह ऐसी चीज है कि इसका मूल्य रुपयोंसे नहीं आँका जा सकता। मेरे लिए और कोई उपाय ही नहीं है, नहीं तो—अपना देश छोड़नेके समय ले जाऊँगा।'

चले जानेपर वह जितनी देर तक दिखाई पड़ा विजया अपलक आँखोंसे देखती रही, उसके बाद लौटकर सामनेकी कुर्सीपर बैठ गई। कभी तो उसे ऐसा लगने लगा कि जितनी दूर दृष्टि जाती है—सब मानो खत्म हो गया है,—किसीसे भी मानो किसी दिन उसका प्रयोजन नहीं था कुछ भी मानो मरनेके समय तक उसके किसी काम नहीं आयगा। साथ ही उसके मनमें इनके लिए क्षोभ अथवा दुःख कुछ भी नहीं है। इस तरह शून्य दृष्टिसे बाहरके वृक्ष पौधोंकी ओर देखते और मूर्तिके समान स्तब्ध भावसे बैठे हुए, कैसे समय कट रहा है, इसका उसे ध्यान ही नहीं रहा। कब शाम बीत गई, कब नौकर दिया जला गया—उसे पता भी नहीं लगा। आखिर उसकी चेतना लौटी उसकी ही आँखोंके आँसुओंसे। तुरन्त उन्हें पोंछकर उसने हाथसे देखा अनजानेमें न जाने कबसे बूँद बूँद गिरते गिरते उसकी छातीका कपड़ा तक भीग गया है। छि छि ! नौकर-चाकर आये-गये हैं, शायद उन्होंने देख लिया हो—न जाने वे क्या सोचेंगे ! अनजानेके कारण प्रयोजन होनेपर भी वह किसीको अपने निकट नहीं बुला

और भीतर-बाहर आ-जाकर जब किसी प्रकार भी उसका समय न कट रहा था तब परेशने कमरेमें आकर खबर दी, "भाभी नीचे आओ बाबू आये हैं।"

विभाका मुँह पीला पड़ गया। उसने कहा 'कौन-बाबू रे?'

परेशने कहा "कल जो आये थे। उनके हाथमें एक बड़ा भारी कमरेका बॉक्स है भाभी।"

"अच्छा तू बाबूको बैठनेको कह आ मैं आती हूँ।"

दो-तीन मिनटके बाद विभाने कमरेमें पहुँचकर नमस्कार किया। आज उसके पहिनावेमें माथेके कुछ रूखे बिखरे बालोंमें ऐसी एक विशेषता और सुन्दरता थी जो किसीकी भी दृष्टि नहीं बचा सकती थी। उसके साथ आजके इस भेदके कारण नरेन्द्रके मुँहसे बात ही नहीं निकल सकी। उसकी विस्मित दृष्टिका अनुसरण करके विभाकी भिन्नकी दृष्टि जब अपनी ओर फिर आई तब स्वयं शर्मके मारे वह मानो एकदम मिट्टीमें गड़ गई। माईक्रोस्कोपका कैमरा अभी तक उसके हाथमें था; उसे टेबुलपर रखकर उसने धीरेसे कहा 'नमस्कार। मैं जब विलायतमें था तब मैंने चित्र बनाना भी सीखा था। आपको तो मैंने कई बार देखा है, परन्तु आज आपके इस कमरेमें आते ही मेरी आँख खुल गई है। मैं निश्चयपूर्वक कह सकता हूँ कि कोई भी चित्र बनानेवाला हो आपको देखकर उसे आज लोभ हुए बिना न रहेगा। वाह क्या सौन्दर्य है!

विभाने मन ही मन समझ लिया कि यह सौन्दर्यके पद-मूलमें अकस्मात् मनकी यथार्थ-स्वाभाविक निर्दोष स्तुति अनजानमें ही उच्छ्वसित हो पड़ी है और ऐसी बात बस इनके ही मुँहसे निकल सकती है। परन्तु फिर भी वह यह न सोच सकी कि अपना आरक्त मुँह आखिर कहाँ छिपाए, अपनी देहकी सारी लाजलज्जाके साथ आखिर उसे किस प्रकार लुप्त कर दे। परन्तु क्षण-भर बाद ही अपनेको संवरण करके मुँह उठाकर गम्भीर स्वरसे उसने कहा "मुझे इस प्रकार अप्रतिभ करना क्या आपके लिए उचित है? इसके सिवा आपसे एक वस्तु खरीदूँगी भर कहकर ही तो आपको बुला भेजा था किस कीर्तिको कमानेके लिए तो बुलाया नहीं।" जवाब सुनकर नरेन्द्रका मुँह सूख गया। वह लज्जासे अत्यन्त संकुचित और दुःखित होकर अस्फुट कण्ठसे यह कहकर क्षमा माँगने लगा कि "मैंने कुछ भी सोचकर नहीं कहा मुझसे बड़ी भूल हो गई है। और कभी मैं—" इत्यादि इत्यादि। उसके अनुतापका परिणाम देखकर विभा हँस पड़ी। उसने किंचित् हँसीसे अपना मुँह उज्ज्वल करके कहा "कहाँ है देखूँ आपका यन्त्र?

और भीतर-बाहर आ जाकर जब किसी प्रकार भी उसका समय न कट रहा था तब परेशने कमरेमें आकर खबर दी "माजी नीचे आओ बाबू आये हैं।"

विजयाका मुँह पीला पड़ गया। उसने कहा "कौन बाबू रे?"

परेशने कहा "कल जो आये थे। उनके हाथमें एक बड़ा भारी बक्सेका बॉक्स है माजी।"

"अच्छा तू बाबूको बैठनेको कह जा मैं आती हूँ।"

दो-तीन मिनट बाद विजयाने कमरेमें पहुँचकर नमस्कार किया। आज उसके पहिनावेमें मांगके कुछ बचे बिखरे बालोंमें ऐसी एक विशेषता और सुन्दरता थी जो किसीकी भी दृष्टि नहीं बचा सकती थी। कमरेके साथ बातके इस भेदके कारण नरेन्द्रके मुँहसे बात ही नहीं निकल सकी। उसकी विस्मित दृष्टिका अनुसरण करके विजयाकी लज्जित दृष्टि जब अपनी ओर फिर आई तब लज्जा-शर्मके मारे वह मानो एकदम मिट्टीमें गड़ गई। माईक्रोस्कोपका बेग अभी तक उसके हाथमें था; उसे टेबुलपर रखकर उसने धीरेसे कहा 'नमस्कार। मैं जब विलायतमें था तब मैंने चित्र बनाना भी सीखा था। आपको तो मैंने कई बार देखा है, परन्तु आज अचानक इस कमरेमें आते ही मेरी आँखें खुल गई हैं। मैं निश्चयपूर्वक कह सकता हूँ कि कोई भी चित्र बनानेवाला हो आपको देखकर उसे आज भ्रम हुए बिना न रहेगा। वाह क्या सौन्दर्य है!

विजयाने मन ही मन समझ लिया कि वह सौन्दर्यके पद-मूलमें अकस्मात् भक्तकी स्वार्थगन्धहीन निर्दोष स्तुति अनजानमें ही उपस्थापित हो पड़ी है और ऐसी बात केवल इनके ही मुँहसे निकल सकती है। परन्तु फिर भी वह यह न सोच सकी कि अपना आरक्त मुँह आखिर कहाँ छिपाए, अपनी इतनी सारी लाज-लज्जाके साथ आखिर उसे किस प्रकार छुप कर ले। परन्तु क्षण-भर बाद ही अपनेको संयत करके मुँह उठाकर गम्भीर स्वरसे उसने कहा "मुझे इस प्रकार अप्रतिभ करना क्या आपके लिए उचित है? इसके सिवा आपसे एक बात पूछूँगी, यह कहकर ही तो आपको बुला भेजा था चित्र अंकित करनेके लिए तो बुलाया नहीं!" प्रकार सुनकर नरेन्द्रका मुँह सूख गया। वह लज्जासे अत्यन्त संकुचित और कुण्ठित होकर अस्फुट कण्ठसे यह कहकर क्षमा माँगने लगा कि "मैंने कुछ भी सोचकर नहीं कहा मुझसे बड़ी भूल हो गई है। और कभी भी—" इत्यादि इत्यादि। उसके अनुतापका परिणाम देखकर विजया हँस पड़ी। उसने स्निग्ध हँसीसे अपना मुँह उज्ज्वल करके कहा "कहाँ हैं देखूँ आपका यन्त्र!"

नरेन्द्र भी गया । " अभी लीजिए, दिखाता हूँ " कहकर वह तुरन्त आगे बढ़कर अपना बॉक्स खोलने लगा । बैठनेके इस कमरेमें प्रकाश कम होता जा रहा था । यह देखकर विमलाने बगलका कमरा दिखाकर कहा " उस कमरेमें इस समय भी प्रकाश है चलिए, वहीं चलें । "

अच्छी बात है, चलिए " कहकर बॉक्स हाथमें लेकर गृहस्वामिनीके पीछे पीछे बगलके कमरेमें आ उपस्थित हुआ । एक छोटी-सी तिपाईपर यन्त्रको रखकर दोनों व्यक्ति दो तरफ दो कुर्सियाँ लेकर बैठ गये । नरेन्द्रने कहा " लीजिए अब देखिए । उपयोग किस प्रकार किया जाता है, यह मैं बादमें सिखा दूँगा ।

इस अनुवीक्षण यन्त्रको जिन्होंने अपनी आँखोंसे नहीं देखा वे कल्पना भी नहीं कर सकते कि कितना बड़ा विस्मय इस छोटी-सी वस्तुके भीतरसे देखा जा सकता है । बाहरके असीम ब्रह्माण्डके ही समान एक सीमाहीन ब्रह्माण्ड मनुष्य अपनी तुच्छ मुट्ठीके भीतर पकड़कर रख सकता है, इसका आभास केवल इस यन्त्रकी सहायतासे मिल सकता है । केवल इसकी भूमिका बाँधकर ही उसने विमलाका मनोयोग आकृष्ट किया । विलायतमें डाक्टरी सीख चुकनेके बाद उसकी ज्ञान-पिपासा इसी जीवाणु-तत्त्वकी ओर बढ़ी थी । इसीसे एक ओर जिस प्रकार इस तत्त्वसे उसका परिचय अत्यन्त घनिष्ठ हो गया था उसी प्रकार उसका संग्रह भी अस्वाभाविक हो गया था । उस समय भी वह अपने [illegible] प्रामाणिक यन्त्रके साथ विमलाको दिखानेके लिए साथ ले आया था । उसने सोचा था यह सब न देखनेसे केवल यन्त्र लेकर ही भला किसीको क्या काम होगा ? पहले तो विमलाने कुछ भी नहीं देख पाया —उसे केवल धुँधला और अस्पष्ट-सा कुछ दिखा । नरेन्द्र जितने ही आग्रहसे पूछता था कि क्या देख रही हो उसे उतनी ही हँसी आती थी । उस ओर उसकी चेष्टा भी नहीं थी, मनोयोग भी नहीं था । नरेन्द्र प्राणपणसे समझानेकी चेष्टा कर रहा था कि इसे इस तरह देखना चाहिए । देखना सहज कर देनेके लिए वह प्रत्येक कल-पुरजेको अनेक प्रकारसे घुमा फिरा कर यथाविधि यत्न कर रहा था, परन्तु देखे कौन ! जो समझा रहा था उसके कण्ठस्वरसे दूसरे व्यक्तिका अभ्यन्तर खोल खोल उठता था, प्रबल निःश्वाससे उसके बिखरे बाल उड़ उड़कर उसके सर्वांगको कम्पित कर रहे थे, हाथ हाथोंसे टकराकर उसकी देहको अवश किये दे रहे थे — अमल यह देखनेसे उसका मना आता-जाता था कि जीवाणुकी तरफ देखके

भीतर क्या है और क्या नहीं है !—कौन मलेरियाके जीव उत्पात रहा है और कौन तपेदिकके घर पूरे कर रहा है, इसकी जानकारीसे भी उसको क्या काम ?—जान लेनेपर भी तो वह उनका निवारण कर नहीं सकेगी वह तो कोई डाक्टर नहीं है। कोई दस मिनट तक बकवास और माथापच्ची करके आखिर नरेन्द्र अत्यन्त विरक्त होकर उठ बैठा। उसने कहा "जाइए, यह आपका काम नहीं है। ऐसी मोटी बुद्धि मैंने तो अपनी जिन्दगीमें देखी नहीं।"

विजयाने प्राणपणसे हँसी दबाकर कहा "मोटी बुद्धि मेरी है या आप समझा नहीं सकते हैं ?"

अपनी कड़ी बातसे नरेन्द्रने मन ही मन लज्जित होकर कहा "और कैसे समझाऊँ बोलिए ! सचमुचमें आपकी बुद्धि मोटी नहीं है, परन्तु, मुझे निश्चित रूपसे जान पड़ रहा है कि आप मन नहीं लगा रही हैं। मैं तो बकवास कर करके मर रहा हूँ, और आप खुर्दबीनमें आँख लगाये मुँह नीचा किये सिर्फ हँस रही हैं।"

"किसने कहा, मैं हँसती हूँ ?'

मैं कहता हूँ।"

"आपकी भूल है।"

मेरी भूल ? अच्छा मान लिया, लेकिन यन्त्र तो आखिर भूल नहीं है उसमेंसे फिर क्यों नहीं देख पाती ?"

'आपका यन्त्र खराब है, इससे।"

नरेन्द्र बिलकुल नाराज़ होकर बोला "खराब ! आप जानती हैं, इस प्रकारका पावरफुल माइक्रोस्कोप इस देशमें ज्यादा आदमियोंके पास नहीं है। इसमें इतना साफ दिखता—"

यह कहकर और फिर अपनी आँखसे एक बार जाँच लेनेको अत्यन्त व्यग्रतासे ज्यों ही वह नीचेको झुका त्यों ही उसका सिर विजयाके सिरसे टकरा गया।

उफ् करके विजया सिर दबाकर हाथसे सहलाने लगी। नरेन्द्र अप्रतिभ होकर कुछ बोलना ही चाहता था कि उसने खिलखिलाकर कहा "सिर टकरा देनेसे क्या होता है, जानते हैं ? सींग निकलते हैं।"

नरेन्द्र भी हँस पड़ा। उसने कहा "निकलते हों तो आपके सिरमें ही उनका निकलना उचित है।"

"और नहीं तो क्या ! आपके इस पुराने टूटे यन्त्रको मैंने अच्छा नहीं कहा इसलिए मेरा सिर सींग निकलने योग्य हो गया !"

नरेन्द्र हँसा अवश्य पर उसका मुँह सूख गया। उसने गरदन हिलाकर कहा, "आपसे सच कहता हूँ, मगर टूटा नहीं है। मेरे पास कुछ है नहीं इसलिए आपको सन्देह हो रहा है कि मैं उधार रुपये लेनेका यत्न कर रहा हूँ, परन्तु [illegible] बार बादको देखियेगा।"

विमलाने कहा, "बादको देखकर क्या करूँगी बोलिए। उस समय मैं आपको कहाँ पाऊँगी?"

नरेन्द्रने खिन्न स्वरसे कहा, "तो आपने क्यों कहा कि आप देंगी? मुझे क्यों व्यर्थ शर्मिन्दा किया?"

विमला गम्भीर भावसे बोली, "उस समय आप ही आखिर क्यों नहीं बोले कि वह टूटा है?"

नरेन्द्र अत्यन्त विरक्त होकर बोल उठा, "मैं सौ सौ बार कह चुका, टूटा नहीं है, तो भी आप कहे जा रही हैं टूटा है।"

परन्तु दूसरे ही क्षण क्रोध संवरण करके वह खड़ा हो गया और बोला, "अच्छा, यही ठीक है। मैं और तर्क नहीं करना चाहता—वह टूटा ही सही। आपने मेरा केवल इतना ही नुकसान किया कि अब कल मेरा जाना नहीं हो सकेगा। परन्तु सब आपके ही समान अन्धे नहीं हैं। आप समझ रखिए कि कलकत्तेमें मैं इसे लाख ही बेच सकता हूँ। अच्छा, चल दिया—" कहकर वह यन्त्रको बाक्समें रखनेका उद्योग करने लगा।

विमला गम्भीर भावसे बोली, "इस समय कैसे जाइएगा? अब तो खाकर ही जाना हो सकेगा।"

"नहीं, उसकी जरूरत नहीं है।"

"जरूरत क्यों नहीं है?"

नरेन्द्रने मुँह उठाकर कहा, "आप तो मन ही मन हँस रही हैं। क्या मेरा परिहास कर रही हैं?"

"कल जब खानेको कहा था, तब क्या मैंने परिहास किया था? सो नहीं होगा, आपको खाकर ही जाना होगा। जरा-सा बैठिए, मैं अभी आती हूँ।" कहकर विमला हँसी दबाये सारे कमरेमें अपने रूपकी तरङ्ग प्रवाहित करती [illegible] बाहर निकल गई। लगभग पाँच मिनटके बाद ही वह अपने हाथमें मोहनभोग थाल और [illegible] खाना खानेका सामान लिये वापस आ गई। मिठाई वाली [illegible] आपने इसे मेज पर रख दिया

नरेन्द्रने उदास कण्ठसे जवाब दिया "आप नहीं कीजियेगा, इसमें भारामी किस बातकी? परन्तु भोजनकर तो चलिए, इतनी बड़ी भारी चीज अभी दूर लादकर लाने और ले जानेमें कितना कष्ट है।"

थालीको टेबुलपर रखकर विजयाने कहा "सो हो सकता है, परन्तु कष्ट मेरे लिए तो आपने किया नहीं किया है अपने लिये। अच्छा, बैठिए, मैं चाय तैयार कर दूँ।"

नरेन्द्रको मौन देखकर उसने दुबारा कहा "अच्छा न हो मैं ही ले लूँगी आपको लादकर नहीं ले जाना पड़ेगा। आप खाना आरम्भ कीजिए।"

नरेन्द्र अपनेको अपमानित समझकर बोला, "आपसे दया करनेका अनुरोध तो मैंने किया नहीं।"

विजयाने कहा, "परन्तु उस दिन तो किया था जिस दिन आप मामाकी ओरसे बात करने आये थे।"

"वह दूसरेके लिए था अपने लिए नहीं। यह अभ्यास मुझे नहीं है।"

बात यहाँ तक सच है, विजयासे अज्ञात नहीं। इसी कारण उसका मन कचोट उठा। उसने कहा "जो भी हो, उसे आपको वापस नहीं ले जाना होगा। यह यहीं रहेगा। अच्छा खाने बैठिए।"

नरेन्द्रने मलिन स्वरसे पूछा "इसका मतलब?"

विजया बोली, "मतलब कुछ तो है ही।"

जवाब सुनकर नरेन्द्र क्षण भर स्तब्ध हो रहा। जान पड़ता है उसने मन ही मन इसके कारणका पता लगा लिया और दूसरे ही क्षण सहसा अत्यन्त क्रुद्ध होकर कह दिया, "यह क्या है सो मैं आपसे साफ साफ सुनना चाहता हूँ। आप क्या इस खुर्दबीनके बहाने मुझको अपने पास ही रख रखना चाहती हैं? इसे भी क्या पिताजी आपके पास बन्धक रख गये थे? तब तो मैं देखता हूँ कि आप मुझे भी रोककर रख सकती हैं। शायद ही कह सकती हैं कि पिताजी मुझे भी आपके निकट बन्धक रख गये हैं।"

विजयाका मुँह लाल हो उठा। उसने गरदन फिराकर कहा, "कालीपद, तू यहाँ खड़ा खड़ा क्या कर रहा है? यह सब रखकर जा और पान ले आ।"

नौकर थाली आदि टेबुलके एक किनारे रखकर चला गया। विजया चुपचाप नीचा मुँह किये चाय बनाने लगी और नरेन्द्र निकट ही कुर्सीपर क्रोधके मारे रुँआसा मुँह बनाये बैठा रहा।

नरेन्द्र हँसा अवश्य पर उसका मुँह सूख गया। उसने गरदन हिलाकर कहा "आपको सच कहता हूँ, वह टूटा नहीं है। मेरे पास कुछ है नहीं इसलिए आपको सन्देह हो रहा है कि मैं ठगकर उसे फैंसेल कर रहा हूँ, परन्तु इसे आप बादको देखिएगा!'

विमलाने कहा "आपको देखकर क्या करूँगी बोलिए? उस समय मैं आपको कहाँ पाऊँगी?

नरेन्द्रने स्थिर स्वरसे कहा तो आपने क्यों कहा कि आप लेंगी? मुझे क्यों व्यर्थ कष्ट दिया?'

विमला गम्भीर भावसे बोली उस समय आप ही आखिर क्यों नहीं बोले कि वह टूटा है?"

नरेन्द्र अत्यन्त विरक्त होकर बोल उठा मैं सौ सौ बार कह चुका टूटा नहीं है, तो भी आप कहे जा रही हैं टूटा है।

परन्तु दूसरे ही क्षण क्रोध संवरण करके वह शान्त हो गया और बोला, अच्छा यही ठीक है। मैं और तर्क नहीं करना चाहता—वह टूटा ही सही। आपने मेरा केवल इतना ही नुकसान किया कि अब कल मेरा जाना नहीं हो सकेगा। परन्तु सब आपके ही समान अन्धे नहीं हैं। आप समझ रखिए कि कलकत्तेमें मैं इसे सहज ही बेच सकता हूँ। अच्छा चल दिया—" कहकर वह बन्दूकको बाक्समें रखनेका उद्योग करने लगा।

विमला गम्भीर भावसे बोली, इस समय कैसे जाइएगा? अब तो खाकर ही जाना हो सकेगा।'

नहीं उसकी जरूरत नहीं है।'

जरूरत क्यों नहीं है?"

नरेन्द्रने मुँह उठाकर कहा आप तो मन ही मन हँस रही हैं। क्या मेरा परिहास कर रही हैं?"

कल जब जानेको कहा था तब क्या मैंने परिहास किया था? सो नहीं होगा आपको खाकर ही जाना होगा। जरा-सा बैठिए, मैं अभी आती हूँ। कहकर विमला हँसी दबाये सारे कमरेमें अपने रूपकी तरङ्ग प्रवाहित करती हुई बाहर निकल गई। लगभग पाँच मिनटके बाद ही वह अपने हाथमें मोहनभोग थाल और नौकरके हाथ आचमनका सामान लिये वापस आ गई। तिपाई खाली देखकर उसने कहा इतनी ही देरमें आपने इसे बन्द करके रख दिया

नरेन्द्रने उदास कण्ठसे जवाब दिया, "आप नहीं लीजिएगा, इसमें नाराजी किस बातकी! परन्तु सोचकर तो देखिए, इतनी बड़ी भारी चीज इतनी दूर लादकर लाने और ले जानेमें कितना कष्ट है!"

थालीको ढँककर रखकर विजयाने कहा, "सो हो सकता है, परन्तु वह मेरे लिए तो आपने किया नहीं, किया है अपने लिये। अच्छा खाने बैठिए, मैं चाय तैयार कर दूँ।"

नरेन्द्रको अवाक् देखकर उसने पुकारा कहा, "अच्छा, न हो मैं ही ले लूँगी आपको कष्ट कर नहीं ले जाना पड़ेगा। आप खाना आरम्भ कीजिए।"

नरेन्द्र अपनेको अपमानित समझकर बोला, "आपसे दया करनेका अनुरोध तो मैंने किया नहीं!"

विजयाने कहा, "परन्तु उस दिन तो किया था जिस दिन आप मामाकी ओरसे बात करने आये थे।"

"वह दूसरेके लिए था अपने लिए नहीं। यह अभ्यास मुझे नहीं है।"

बात कहाँ तक सच है विजयासे अज्ञात नहीं। इसी कारण उसका मन कठोर उठा। उसने कहा, "जो भी हो, उसे आपको वापस नहीं ले जाना होगा। यह यहीं रहेगा। अच्छा खाने बैठिए।"

नरेन्द्रने सन्दिग्ध स्वरसे पूछा, "इसका मतलब?"

विजया बोली, "मतलब कुछ तो है ही।"

जवाब सुनकर नरेन्द्र क्षण-भर स्तब्ध हो रहा। जान पड़ता है उसका मन ही मन इसके अन्दरका अर्थ लगा लिया और दूसरे ही क्षण सहसा अत्यन्त क्रुद्ध होकर कह दिया, "यह क्या है सो मैं आपसे साफ साफ सुनना चाहता हूँ। आप क्या इसे गरीबीके बहाने मँगाकर अपने पास ही रोक रखना चाहती हैं? इसे भी क्या पिताजी आपके पास बन्धक रख गये थे? तब तो मैं देखता हूँ कि आप मुझे भी रोककर रख सकती हैं। शायद ही कह सकती हैं कि पिताजी मुझे भी आपके निकट बन्धक रख गये हैं।"

विजयाका मुँह लाल हो उठा; उसने गरदन फिराकर कहा, "कालीपद तू यहाँ खड़ा खड़ा क्या कर रहा है? यह सब रखकर जा और चाय ले आ।"

नौकर थाली आदि टेबुलके एक किनारे रखकर चला गया। विजया चुपचाप नीचा मुँह किये चाय बनाने लगी और नरेन्द्र निकट ही कुर्सीके ऊपर बोलके

नरेन्द्रने गम्भीर होकर कहा, " आपको न इसे सीखनेकी ज़रूरत है, और न मैं सिखा ही सकूँगा।"

" तो फिर चित्र अंकित करना सिखा दीजिए। वह तो सीख सकूँगी ?"

नरेन्द्र उत्तेजित होकर बोला, " सो भी नहीं सीख सकेंगी। जिसे देखते देखते मनुष्यको खाने-पीनेकी भी सुध नहीं रहती, उसीमें जब आप मन नहीं लगा सकीं, तब मन लगाकर चित्र अंकित करनेमें ? नहीं, किसी तरह नहीं लगा सकतीं।"

" तो फिर चित्र खींचना भी न सीख सकूँगी ?"

" नहीं।"

विजयाने बनावटी गम्भीरताके साथ कहा, " कुछ भी न सीख सकनेपर तो सिरमें सींग निकल आयेंगे !"

उसके मुँहके भाव और उसकी बातसे नरेन्द्र फिर ठहाका मारकर हँस पड़ा। उसने कहा, " वही आपके लिए उचित दण्ड होगा।"

विजयाने मुँह फिराकर हँसी छिपाकर कहा, " ज़रूर। यही क्यों नहीं कहते कि आपमें सिखानेकी क्षमता ही नहीं है ?—परन्तु, नौकर चाकर क्या कर रहे हैं, उन लोगोंने रोशनी क्यों नहीं की ?—आप ज़रा बैठिए, मैं दिया जलानेको कह आऊँ।" यह कहकर और कुर्सीसे उठकर उसने द्वारका पर्दा हटाया ही था कि वह एकाएक इस तरह थम रही जैसे कोई भूत दिख गया हो। देखा कि सामने ही बैठकके कमरेमें दो कुर्सियोंपर दखल जमाये पिता और पुत्र रासबिहारी और विलासबिहारी बैठे हैं। देखा कि विलासके मुँहपर किसीने मानो स्याही पोत दी है। विजयाने अपनेको सँभाल करके आगे बढ़कर पूछा, " आप कब आये काकाजी ? मुझे आपने बुलाया क्यों नहीं ?"

रासबिहारीने सूखी हँसी हँसकर कहा, " लगभग आधा घण्टा हुआ बेटी, तुम बातचीतमें मशगूल थीं, इसलिए नहीं बुलाया। यह शायद जगदीशका लड़का है ? क्या चाहता है ?"

विजया इस तरह धीरेसे बोली कि बगलके कमरेतक आवाज़ न पहुँचे, " एक माइक्रोस्कोप बेचकर बरमा जाना चाहते हैं। उसे ही दिखा रहे थे।"

विलास मानो गरज उठा, " माइक्रोस्कोप ! ठगनेके लिए उसे और कोई जगह नहीं मिली ?"

रासबिहारी भर्त्सनाके भावसे बोले, " ऐसी बात क्यों कहते हो विलास, हम लोग उसका उद्देश्य नहीं जानते—यह अच्छा भी तो हो सकता है।"

सवालात भी उसकी दृष्टिसे छिपी न थी। ईर्ष्याके विषसे वह इस तरह भर रहा था कि अब उसे शिष्टाशिष्टका ज्ञान नहीं रहा। विजयाने उसकी तरफ बिलकुल पीठ फिरा ली और रासबिहारीसे कहा — "मुझसे आपको क्या कोई खास बात करनी है काकाजी?"

कोई देख न ले इस तरह लड़केके प्रति एक क्रुद्ध कटाक्ष फेंककर रासबिहारीने सस्मित कण्ठसे कहा — बात तो अवश्य करनी है बेटी, लेकिन उसके लिए जल्दी क्या है?

फिर कुछ ठहरकर कहा "और, मैंने सोचकर देखा कि उसे बात जब दे दी है तब चाहे जो हो उसे देना ही होगा। दो सौ रुपये ज्यादा हैं या बातकी कीमत ज्यादा है? न हो तो उसे कल आकर रुपये ले जानेको कह दो बेटी।

विजयाने इस प्रश्नका उत्तर दिये बिना ही पूछा — आपसे क्या कल बातें नहीं हो सकतीं काकाजी?

रासबिहारीने कुछ विस्मित होकर कहा — क्यों बेटी?"

विजयाने क्षण भर स्थिर रहनेके बाद हृदय-क्षोभको बलपूर्वक रोककर कहा — रात हुई जा रही है, उन्हें बहुत दूर जाना है। उनसे मुझे कुछ बातें भी करनी हैं।

उसकी इस गुस्ताखीसे भरी हुई स्पर्धासे उनका मन ही मन लज्जित हो जानेपर भी बाहर अणुमात्र भी कुछ प्रकट नहीं होने दिया। दृष्टि उठाकर देखा कि लड़केकी छोटी छोटी दोनों आँखें अन्धकारमें हिंस्र पशुके समान चमचमा रही हैं और वह कुछ कह बैठनेकी चेष्टाके साथ मानो युद्ध कर रहा है। धूर्त रासबिहारीने अवस्थाको पलक मारते ही समझ लिया और उसे इशारेसे रोककर प्रफुल्ल हँसमुख होकर कहा — अच्छा तो है बेटी, मैं कल सबेरे ही फिर आ जाऊँगा।—विलास, अँधेरा हुआ जा रहा है बेटा, चलो हम अब चलें।" कहकर वे उठ खड़े हुए और लड़केकी बाँह हाथसे खींचकर उसके अवरुद्ध दुर्दमनीय क्रोधके फटकर बाहर निकलनेके पहले ही उसे साथ लेकर बाहर निकल गये।

विजयाने अब तक विलासकी ओर बिलकुल नजर नहीं डाली थी। इसलिए उसके मुँहका भाव और आँखोंकी दृष्टि उसके अगोचर रही; फिर भी मन ही मन सब कुछ अनुमान करके वह बहुत देर तक काठवत् खड़ी रही।

इस कमरेमें दिया जलानेके लिए आनेपर कालीपदने कहा — "इस कमरेमें बत्ती जला जाता हूँ मामी।"

"अच्छा!" कहकर विजया अपनेको संयत करके दूसरे ही क्षण दरवाजेका परदा हटाकर धीरेसे कमरेमें आ पहुँची। नरेन्द्र मरहम लोशी लिये हुए कुछ सोच रहा था, वह उठ खड़ा हुआ। उसकी निःश्वास दबानेकी व्यर्थ चेष्टा भी विजयाके निकट पकड़ाई दे गई। थोड़ी देर चुप रहकर नरेन्द्रने हाथके साथ कहा — "इसे मैं साथ ही लिये जाता हूँ। आपका आजका दिन बहुत खराब बीता। क्या जाने आप किसका मुँह देखकर सवेरे उठी थीं। आपसे मैंने भी अनेक अप्रिय कहीं और वे लोग भी कह गये।"

विजयाके मनके भीतर उस समय भी आग जल रही थी, मुँह ऊँचा करके देखते ही उसके अन्तरकी ज्वाला दोनों आँखोंमें दीप्त हो उठी; उसने अविचलित कण्ठसे कहा — "मैं चाहती हूँ कि उसका मुँह देखकर ही रोज मेरी नींद टूटे! आपने सारी बातें अपने कानोंसे सुन ली हैं, इसलिए ही कहती हूँ कि आपके सम्बन्धमें उन लोगोंने जो असम्मानकी बातें कही हैं, वह सब उनकी अनधिकार चेष्टा है। मैं कल उन्हें यह समझा दूँगी।"

अतिथिके असम्मानसे उसे कैसी चोट लगी नरेन्द्रने यह समझ लिया। उसने शान्त सहज भावसे कहा — "आवश्यकता क्या है? इन सब वस्तुओंके संबंधमें वे लोग कुछ जानते नहीं इसीलिए उन्हें सन्देह हुआ है नहीं तो मेरा अपमान करनेमें उनको कोई लाभ नहीं है। आपको स्वयं भी तो पहले अनेक कारणोंसे सन्देह हुआ था सो क्या असम्मान करनेके लिए? वे लोग आपके आत्मीय हैं, शुभाकांक्षी हैं, मेरे कारण उन्हें दुखी मत कीजियेगा! लेकिन अब रात हुई जा रही है,—मैं चलता हूँ।"

"कल या परसों एक बार आ सकियेगा?"

"कल या परसों? परन्तु, अब तो समय नहीं मिलेगा। कल मैं जा रहा हूँ। यद्यपि कल ही बरमा जाना न हो सकेगा, कलकत्तेमें भी कुछ दिनों ठहरना पड़ेगा लेकिन दुबारा मिलनेका—"

विजयाकी दोनों आँखें आँसुओंसे डबडबा आईं, वह मुँह न उठा सकी, न बात ही कर सकी। नरेन्द्र खुद ही कुछ हँस पड़ा और बोला — "आप खुद इतना हँसा सकती हैं और आप ही इतनी मामूली बातसे इतना नाराज हो गईं! मैं ही बल्कि एक बार बिगड़कर आपको थोड़ी दुर्बुद्धि और न जाने क्या क्या कह

कहा । परन्तु, उससे तो नाराज हुई नहीं बल्कि होंठ दबाकर हँसती रहीं जिससे मुझे और भी क्रोध हो आया था। परन्तु आप हमेशा याद आएँगी आप खूब हँसा सकती हैं।"

शान्त वर्षाकी बूँदें जोरकी हवासे जिस प्रकार पत्तोंसे झर पड़ती हैं, उसी प्रकार इस अंतिम बातसे कई बूँद आँसू विजयाकी आँखोंसे टप टप करके मिट्टीपर झर पड़े परन्तु इस भयसे कि हाथोंसे पोंछनेपर कहीं दूसरेकी दृष्टि न पड़ जाय वह निस्पन्द नीचा मुँह किये खड़ी रही।

नरेन्द्र कहने लगा "इसे ले नहीं सकीं इसलिए आप दुखी हैं—' यह कह सहसा वह व्यवहार ज्ञान-वर्जित वैज्ञानिक फक्क मारते ही एक अजीब हरकत कर बैठा। अकस्मात् वह हाथ बढ़ाकर और विजयाकी ठोडी पकड़कर विस्मयके साथ कह उठा 'यह क्या आप रो रही हैं!"

बिजलीकी गतिसे विजयाने दोनों पैर पीछे हटाकर आँसू पोंछ डाले। नरेन्द्रने हतबुद्धि होकर सिर्फ पूछा "क्या हुआ!"

यह सब व्यापार उस बेचारेकी बुद्धिसे परे था। वह जीवाणुओंको पहचानता था उन सबके नाम-धाम जाति-गोत्र आदिकी कोई बात उससे अज्ञात नहीं थी। उनके कार्य-कलाप, उनकी रीति नीतिके सम्बन्धमें कभी उससे रत्ती-भर भी भूल नहीं हुई, उनके आचार-व्यवहारका सारा हिसाब उसके नाखूनोंपर था। लेकिन यह क्या! जो निर्जीव कहकर गाली देनेसे खिलकर हँसती है और जो श्रद्धा और कृतज्ञतासे नम्र होकर प्रशंसा करनेसे रो रोकर नदी बहा देती है, ऐसे अद्भुत प्रकृतिके जीवके साथ संसारमें कोई आदमी सहज बारबार किस तरह चल सकता है! वह कुछ क्षण स्तब्ध भावसे खड़ा रहा इसके बाद ज्यों ही उसने हाथसे अपना बैग हाथमें उठाया, त्यों ही विजया धीमे गलेसे बोल उठी 'यह मेरा है। आप रख दीजिए। और फिर रुलाई अधिक रोक न सकनेके कारण तेजीके साथ उस कमरेसे चली गई।

उसे नीचे रखकर नरेन्द्र हतबुद्धि-सा होकर दो-तीन मिनट खड़ा रहा। इसके बाद उसने बाहर आकर देखा कि कहीं कोई नहीं है। और भी कुछ मिनटों तक चुपचाप राह देखकर अन्तमें वह खाली हाथ धीरे रास्तेसे चला गया।

विजयाने लौटकर देखा, बैग रक्खा है पर उसका मालिक नहीं है। वह सबसे बचनेके अपने कमरेमें गई थी, परन्तु खिड़कीमें मुँह छिपाकर रुलाई रोकनेमें

ही। उनकी महिमासे एक दिन विजयी होऊँगा ही। वही शुभ दिन आज सामने है। इसीसे यहाँ इतने समय बाद आप लोगोंकी पद-धूलि पड़ी है। आज वनमाली हम लोगोंके बीच नहीं हैं—दो दिन पहले ही वे चले गये हैं, परन्तु मैं आँख मूँदते ही देख पाता हूँ, वह देखिए, वे ऊपर आनन्दसे मृदु मृदु हँस रहे हैं।” यह कहकर वे फिर आँखें मूँदकर स्थिर हो गये।

सारे ही उपस्थित व्यक्तियोंके मन उच्छ्वसित हो उठे, विजयाकी दोनों आँखोंमें आँसू डबडबा आये। रासबिहारी आँखें पोंछकर सहसा दाहिना हाथ फैलाते हुए बोल उठे, उनकी एकमात्र कन्या ये विजया हैं। पिताके सब गुणोंकी अधिकारिणी किन्तु धर्म-पालनमें कठोर और सत्य कहनेमें निर्भीक स्थिर। और यह मेरा लड़का विलासबिहारी है, जैसा ही लड़का वैसा ही दृढ़चित्त। ये दोनों बाहरसे इस समय तक अलग हैं फिर भी भीतर—हाँ, और वह शुभ दिन निकट आ रहा है जिस दिन फिर आप लोगोंकी पद-धूलिके प्रतापसे इनका सम्मिलित नवीन जीवन धन्य होगा।

एक अस्फुट मधुर कलरवसे सारी सभा मुखरित हो उठी। जो महिला निकट खड़ी थी उसने विजयाका हाथ अपने हाथमें लेकर जरा-सा दबा दिया। रासबिहारी एक गहरी लम्बी उसाँस छोड़कर बोले, यह उनकी एकमात्र सन्तान है। यह शुभ प्रसंग अपनी आँखोंसे देख जानेकी उनकी बड़ी साध थी परन्तु, सारा अपराध मेरा है, आज आप सबके सामने इसे मुक्त कण्ठसे स्वीकार करता हूँ। इसके लिए मैं अकेला ही जिम्मेदार हूँ। कमलके पत्तेपर ओसकी बूँदके समान मानव-जीवन है, हम लोग सिर्फ मुँहसे ही यह कहते हैं, परन्तु काम पड़नेपर करके नहीं दिखाते। जीवन इतनी जल्दी जा सकता है यह ख्याल ही मैंने नहीं किया।’

यह कहकर वे क्षण-भरके लिए चुप हो गये। उनके अनुतापसे खिंचे हृदयका चित्र उज्ज्वल दीपालोकमें मुँहपर फूट उठा। फिर एक लम्बी उसाँस छोड़कर शान्त-गम्भीर स्वरसे बोले, परन्तु अब मुझे होश आ गया है। इसीलिए अपने शरीरकी ओर देखकर इस अपने फागुनसे अधिक अब और देर करनेकी हिम्मत मुझे नहीं होती। कौन जानता है कहीं मैं भी बिना देखे ही न चला जाऊँ।”

फिर एक कलरव ध्वनि उठी। रासबिहारी दाहिने और बाँये देखकर सिर नीचा करके कहने लगे, जिस प्रकार वनमालीने अपने यथासर्वस्व

साथ कन्याके भी मेरे हाथ सौंप गये हैं, उसी प्रकार मैं भी धर्मकी ओर दृष्टि रखकर अपना कर्तव्य पूरा कर जाऊँगा। ये दोनों भी उसी प्रकार आप लोगोंके आशीर्वादसे दीर्घ जीवन पाकर सत्यके सहारे अपना कर्तव्य-पालन करें। जिस स्थानसे इनके पिताको निर्वासित किया गया था उसी स्थानमें यह प्रतिमाके साथ ये सत्यधर्मका प्रचार करें, यही मेरी एकमात्र प्रार्थना है।"

वृद्ध आचार्य दयालचन्द्र बाबूने आशीर्वाद-वर्षा की।

रासबिहारीने तब विमलाको पुकारकर कहा — "बेटी, तुम्हारे पिता नहीं हैं, तुम्हारी सती-साध्वी मा भी बहुत पहले स्वर्गधाम सिधार गई है, नहीं तो आज यह बात मुझे तुमसे न पूछनी पड़ती। शर्माओ मत बेटी, कह दो जिससे आज हम पूजनीय अतिथियोंसे आगामी फागुनके महीनेमें ही यहींपर फिर एक बार पद-धूलि देनेके लिए निमन्त्रण दे रखें।"

विमला क्या कहे! लोगोंके विस्मित नजरसे उसका लज्जावरोध हो गया। वह नीचा मुँह किये निःशब्द बैठी रही। रासबिहारीने क्षण-भर प्रतीक्षा करके ही मृदु हँसकर कहा — "दीर्घजीवी होओ बेटी, अब तुम्हें कुछ नहीं कहना होगा — हम लोग सब समझ गये हैं।"

इसके बाद वे खड़े होकर दोनों हाथ जोड़कर बोले, "मैं आगामी फागुनमें ही फिर एक बार आप लोगोंकी पद-धूलिकी भीख माँगता हूँ।" सभी लोग बार बार अपनी अपनी सम्मति प्रकट करने लगे। विमला और अधिक न सह सकनेके कारण अकस्मात् जल्दीसे बोल उठी, "बापूकी मृत्युके एक वर्षके ही भीतर—" लज्जा भर जानेके कारण वह अपनी बात पूरी न कर सकी।

रासबिहारी पलक मारते ही मामला समझकर अनुतापके साथ जल्दी बोल उठे — "ठीक तो कहती हो बेटी, ठीक तो कहती हो। यह मुझे स्मरण ही नहीं था। मगर तुम तो मेरी मा हो न बेटी, इसीसे इस बूढ़े लड़केकी गलती तुमने पकड़ ली।"

विलासने चुपचाप रूमालसे आँखें पोंछ लीं। रासबिहारीने यह देख लिया। वे उसाँस लेकर आर्द्र स्वरसे बोले "सब कुछ भगवान्‌की इच्छा है।" फिर कुछ देर बाद बोले "सो ही होगा। परन्तु, उसके लिए भी तो अधिक विलम्ब नहीं है।"

सबकी तरफ देखकर उन्होंने कहा, "अच्छी बात है, अगले वैशाखमें ही यह शुभ कार्य सम्पन्न होगा। आप लोगोंसे हमारी यही बात पक्की रही।"

यह रासबिहारीके निमन्त्रणसे मिलकर पालकीमें बैठे बैठे अनेक पहलुओंसे बहुत ही बारीकीसे आलोचना करती हुई घर आ रही थी।

उसके सम्बन्धमें उसके पिताका मनोभाव वास्तवमें क्या था यह जान लेनेका यथेष्ट सुयोग उसे नहीं मिला। परन्तु, उनकी मृत्युके बाद उसके भविष्यत् जीवनकी धारा विलासबिहारीके साथ मिलकर ही बहेगी सो स्थिर हो गया था। इस सम्भावनाकी कल्पना भी किसी दिन उसके मनमें उदय नहीं हुआ कि इसमें किसी प्रकारकी बाधा पड़ सकती है।

यह जो एक अनासक्त उदासीन व्यक्ति आकाशके न जाने कौनसे एक अरण्य प्रान्तसे सहसा धूमकेतुके समान निकल पड़ा और पलक मारते ही अपनी विशाल पूँछकी प्रचण्ड ताड़नासे गत कुछ बार-बार करके सब कुछ उलट-पुलटकर उसके सुनिर्दिष्ट मार्गकी रेखा तक मिटाकर दूर ही कहीं भटक गया—अपना चिह्न तक नहीं छोड़ गया—सो सच था अथवा कल्पित सपना!—विजया अपनी समस्त आत्माको लगाकर आज यही सोच रही थी। यदि यह सपना था तो उसका मोह किस प्रकार कितने दिनोंमें कटेगा और यदि सच था तो वह जीवनमें किस प्रकार सार्थक होगा?

घर आकर वह चारपाईपर लेट गई लेकिन नींद उसके थके हुए मस्तकके पास भी न फटकी। आज जो आशंका उसके मनमें बार बार उठने लगी वह यह कि जो चिन्ता कुछ दिनोंसे उसके चित्तको दिन-रात आन्दोलित कर रही है उसमें सत्य वस्तु भी कुछ है अथवा वह केवल उसके आकाश-कुसुमोंकी माला है इस निदारुण समस्याकी गाँठ कौन खोल देगा?

उसके माँ नहीं है पिता भी परलोकमें हैं भाई बहन तो किसी दिन थे ही नहीं—अपना कहनेको एक रासबिहारीके अतिरिक्त और कोई नहीं है। वे ही उसके बन्धु, वे ही मित्र और वे ही अभिभावक हैं। आज विजयाके निकट यह बात पानीके समान स्वच्छ हो गई कि उन्होंने कौन-सा शुभ उद्देश्य सिद्ध करनेके लिए इतनी जल्दी करके उसे उसके आजन्म परिचित कलकत्तेके समाजसे दूर इस देशमें लाकर डाल दिया है। पानीकी इस स्वच्छताके भीतर जितनी दूर तक उसकी दृष्टि गई उसकी आँखोंके सामने सब कुछ बिलकुल स्पष्ट होकर दिख गया। विदेश जानेके लिए नरेन्द्रको बिना माँगी सहायता देना अपने घर खिलाने-पिलानेका यह आयोजन सम्मानित अतिथियोंके सामने विवाहका प्रस्ताव उसकी सलज्ज नीरवताका अर्थ मौन सम्मति मानकर

निर्भीकतम रूपका प्रचार —इस तरह उसे उन वरणोंसे भीख देनेके बदले इस सेवा-परम्पराकी कोई भी बात अब छिपाये छिपी नहीं रही ।

परन्तु रहस्यकी बात यह है कि अत्याचार-उपद्रवका लेश-मात्र चिह्न भी राजबिहारीके किसी अवयवमें कहीं मौजूद नहीं है । फिर भी इसकी विषम स्नेह सरल माधुर्यमयी आकृतिमें खड़े होकर कितना बड़ा दुर्निवार शासन उसे प्रतिपल ठेल ठेलकर सामने मृत्युकी ओर बढ़ाये ले रहा है !—यह प्रत्यक्ष अनुभव करनेके साथ ही साथ अपनी उपायविहीनताका चित्र भी उसे ऐसा स्पष्ट दिखाई पड़ा कि अपने उस एकान्त कमरेमें भी विजया आतंकसे सिहर उठी । सारी रात वह क्षणभरके लिए भी सो नहीं सकी । वह अपने परलोकगत पिताको बार-बार पुकारकर और रो रोकर कहने लगी "बापू, तुम तो इन लोगोंको पहचान गये थे, तब क्यों मुझे इस प्रकार इनके हाथमें सौंपकर चले गये ?"

एक समय अपने मुख ही विलासको पसन्द किया था और उसके ही साथ मिलकर पिताकी इच्छाके विरुद्ध भी नरेन्द्रके सर्वनाशकी कामना की थी । वह कामना ही आज उसकी उन्नत हुई इच्छाओंको पराजित करके जयजयकार कर रही है, इसका ख्याल करके उसका हृदय कांपने लगा । वह बार-बार कहने लगी कि स्नेहसे अन्धे होकर बापू इस सर्वनाशकी जड़को अपने हाथोंसे ही क्यों न उखाड़कर फेंक गये और क्यों मेरी ही बुद्धि-विवेचनापर सब छोड़ गये ! और ऐसा यदि करना था तो क्यों मेरी स्वाधीनताका मार्ग इस प्रकार सब ओरसे बन्द कर गये ! सारा तकिया भिगोकर वह केवल यही सोचने लगी कि इस क्षुद्र अभिमानकी निष्फल शिकायत क्या आज उन सर्वदर्शी पिताके कानोंमें पहुँच नहीं रही है ? क्या आज प्रतिकारका उपाय मेरे हाथमें रत्तीभर भी नहीं है ?

दूसरे दिन परेशकी माकी पुकारसे जिस समय विजयाकी नींद खुली, उस समय दिन चढ़ आया था । उसने उठते ही सुना कि उसका बाहरी कमरा भिन्नभिन्न व्यक्तियोंसे भर गया है—सिर्फ वही मौजूद नहीं है । अब इस त्रुटिको सुधारनेके लिए असाध्य चेष्टा तो क्या करती—आज सारे दिनके उत्सवका ईश्वरका स्मरण करते ही मानो उसे एक तरहकी शक्ति पैदा हो गई । पौषमासका प्रभातकालीन सूर्यालोक नदीके आमके पेड़ोंसे छिपा छिपाकर एकरूप फैल गया था । उनके पत्तोंकी चोटियोंसे सामनेके मैदानसे होकर खेलते-कूदते और मोड़ चराने जाते हुए ग्वाल-बाल दिखाई पड़ रहे थे । उनके

विभासका मुँह आनन्दसे उज्ज्वल हो उठा। ऐसे मनुष्य लोग हैं जो आघातके बदले प्रतिघात किये बिना नहीं रह सकते। अपनी भारी हानि समझकर भी नहीं रह सकते। विभास उन्हींमेंसे एक था। उसके प्रति विजयाका आचरण जितना ही अप्रीतिकर होता था उसका विजयाका आचरण भी उतना ही अधिक-निष्ठुर होता जा रहा था।

इस प्रकार जब पत्र-प्रतिपत्रकी आग प्रतिक्षण भयंकर बन रही थी; और पक्के धार्मिक ज्ञानी पिताका पुनः पुनः अत्यन्त आग्रहयुक्त अनुरोध सहिष्णुताके परम लाभ और परम सिद्धिके सम्बन्धमें गुरु-गम्भीर उपदेश अज्ञानी-उद्धत लड़केके किसी भी काम नहीं आ रहे थे तब विजयाके मुँहके इस एक कोमल वाक्यने विभासके स्वभावको मानो बदल दिया। उसने अपना स्वाभाविक कर्कश कण्ठ जहाँतक सम्भव हो सका करुण करके कहा "तो फिर अब तुम इस वक्त धूपमें बाहर न निकलना। जल्दी ही स्नान भोजनसे निपटकर थोड़ा सो लेनेका प्रयत्न करना। जीवन-यौवनका समय अच्छा नहीं होता—कहीं तबीयत खराब न हो जाय।" यह कहकर और चेहरेसे उत्कण्ठा व्यक्त करके जान पड़ा कि शायद अपने व्यवहारके लिए वह क्षमा माँगनेको भी उद्यत हो रहा है; लेकिन यह बात उसके स्वभावमें शायद बिलकुल ही नहीं थी इसलिए और कुछ न कह कर वह तेजीके साथ आगत सज्जनोंका अनुसरण करके बाहर निकल गया।

जितनी दूर दिखाई पड़ा विजया उसकी ओर देखती रही। उसके बाद एक उसाँस लेकर धीरे धीरे अपने ऊपरके कमरेमें चली गई। कुछ समयसे जो अस्पष्ट पीड़ा काँटेके समान उसके मनमें प्रतिक्षण चुभ रही थी आज उसे अकस्मात् जान पड़ा कि उसका मानो अब कहीं पता ही नहीं है।

सन्ध्या उत्तीर्ण होनेपर मन्दिरकी प्रतिष्ठा यथारीति सम्पन्न हो गई। भीतरके एक विशेष स्थानमें दो अच्छी कुर्सियाँ पास पास रक्खी गई थीं उनमेंसे एकपर जब विजयाको असंख्य समारोहके साथ बैठाया गया तब बगलका दूसरा आसन किसके द्वारा पूर्ण होनेकी प्रतीक्षा कर रहा है, यह समझनेमें किसीको देर न लगी। क्षणभरके लिए विजयाके मनके भीतर आग-सी अवश्य जल उठी किन्तु उसके बाद ही जब विलासने आकर अपना निर्दिष्ट स्थान ग्रहण कर लिया तब उसके शान्त होनेमें भी अधिक समय नहीं लगा।

१५

जले हुए अनारदानाके खोल जैसी तुच्छ वस्तुके समान इस ब्रह्म-मन्दिरके

समारोहका अन्त होनेपर कहीं साथियोंकी दृष्टि अवज्ञापूर्वक हट न जाय इस आशङ्काके कारण विलासबिहारी उत्सवका सिलसिला किसी तरह समाप्त ही न करना चाहता था। लेकिन जो लोग निमन्त्रण पाकर आये थे उनके घर-द्वार में काम काज था दूसरेके खर्चपर केवल आनन्द मनाते रहनेसे काम नहीं चल सकता था, इसलिए एक दिन उत्सवको समाप्त करना ही पड़ा। उस दिन बूढ़े रासबिहारी छोटी-सी एक वक्तृता देकर अन्तमें बोले — जिनकी असीम कृपासे हम लोग पौत्तलिकताके घोर अन्धकारसे आलोकमें आ गये हैं उन्हीं एकमेवाद्वितीय निराकार परमब्रह्मके पाद पद्ममें यह मन्दिर जिन लोगोंने उत्सर्ग किया है उनका कल्याण हो। मैं सर्वान्तःकरणसे प्रार्थना करता हूँ कि निकट भविष्यमें ये दोनों निर्मल नवीन जीवन चिरकालके लिए सम्मिलित हों और वह शुभ मुहूर्त देखनेके लिए भगवान् हम सबको जीवित रक्खें। यह कहकर उन्होंने उन दोनों नवीन जीवनोंके प्रति इशारा करके कहा — बेटी विजया विलास तुम इन सबको प्रणाम करो। आप लोग भी हमारी सन्तानोंको आशीर्वाद दें।

विजया और विलासने पृथ्वीपर पास ही पास सिर टेक कर बड़े आदरसे प्रणाम किया उन लोगोंने भी अस्फुट कण्ठसे स्नेह आशीर्वाद दिये। इसके बाद सभा भङ्ग हो गई।

शामके बाद विजया जब घर जा पहुँची तब उसके मनमें कोई विरोध या व्याकुलता नहीं थी। उसके आनन्द और उत्साहसे उसका हृदय ऐसा परिपूर्ण हो उठा था कि वह अपने आप ही कहने लगी — पार्थिव सुख ही एकमात्र सुख नहीं है — बल्कि अपने लिए, दूसरोंके लिए सब सुखको उत्सर्ग कर देना ही श्रेय है।

यह बात उसने अपने मनको बार बार समझाई कि भले ही विलासके साथ मेरे मनका और कहीं मेल न हो पर उसके सम्बन्धमें हमारे बीच किसी दिन विरोध न होगा। बिछौनेपर लेटकर वह बार बार यही सोचने लगी — यह अच्छा ही हुआ कि विलासके समान एक निरहङ्कार धर्मपरायण कर्मनिष्ठ व्यक्तिके साथ मेरा जीवन चिरदिनके लिए मिलने जा रहा है। भगवानने मेरे द्वारा अपने अनेक काम पूरा करा लेने हैं इसीलिए उन्होंने मेरे मनकी गति बदल दी है।"

दूसरे दिन विलासने उससे हाथ जोड़ कर कहा — आप लोग यदि महीनेमें कमसे कम एक बार भी आकर मन्दिरकी मर्यादा बढ़ा जाया करें तो हम लोग

* बुतपरस्ती मूर्तिपूजा।

आजीवन कृतज्ञ रहेंगे। अनेक व्यक्ति इस अनुरोधको स्वीकार करके ही भर जाते।

रासबिहारी बाबू बोले— बेटी विजया तुम लोग यदि अपने मन्दिरका स्थायित्व चाहती हो तो दयाल बाबूको यहीं रख लेनेका यत्न करो।

विजयाने विस्मित और पुलकित होकर पूछा— यह क्या सम्भव है चाचाजी?

रासबिहारीने हँसकर कहा— सम्भव नहीं होता तो कहता क्यों बेटी! इन्हें मैं लड़कपनसे जानता हूँ,—एक प्रकारसे मेरे बाल्य-बन्धु हैं। गरीब होने पर भी दयाल धार्मिक आदमी हैं। तुम अपनी जमींदारीमें कोई एक काम दे दो तो उन्हें सहज ही रक्खा जा सकता है। मन्दिरके मकानमें भी कमरोंकी कमी नहीं है दो-चार कमरे लेकर वे मजेसे सपरिवार रह सकते हैं।"

इन वृद्ध सज्जनके प्रति विजयाकी सच्ची श्रद्धा हो गई थी। उनकी सांसारिक हीन अवस्थाकी बात सुनकर उस श्रद्धामें करुणाने योग दिया। वह उसी क्षण रासबिहारीके प्रस्तावका सानन्द अनुमोदन करके बोली— उन्हें यहीं रखिए। मैं सचमुच ही बहुत खुश हूँगी चाचाजी।

यही हुआ। दयालने आकर सपरिवार आश्रय ग्रहण कर लिया।

दिन कटने लगे। पूस समाप्त होकर आधा माघ भी बीत गया। जमींदारी और मन्दिरका काम सिलसिलेसे चलने लगा। कहीं कोई विरोध या अशान्ति है यह किसीकी कल्पनामें भी उदय नहीं हुआ।

नरेन्द्रकी कोई खबर नहीं मिली। मिलती भी क्या? सिर्फ दो दिनके लिए वह आया था सो दो दिनके बाद चला गया। तो भी ज्यों ही उस माइक्रोस्कोपकी ओर विजयाकी दृष्टि जाती थी त्यों ही एक व्यथा उसके मनमें जाग उठती थी। वह सोचती थी यदि उसके उस नितान्त दुःसमयमें इस चीजका मूल्य कुछ अधिक दे दिया जाता तो अच्छा होता। और एक बात स्मरण आनेसे उसे जितना आश्चर्य होता उतना ही वह कुण्ठित भी हो उठती थी। दो दिनकी जान-पहचानसे ही न जाने कैसे इस व्यक्तिके प्रति उसे इतना स्नेह उत्पन्न हो गया है! भाग्यवश वह प्रकाशित नहीं हुआ नहीं तो मिथ्या मोह एक दिन मिथ्यामें तो मिल ही जाता लेकिन उसकी लज्जाके छुपानेके लिए जीवन-भर कहीं जगह न मिलती। इसीलिए उन दो दिनोंके स्नेह-ममताके पात्रकी ज्यों ही उसे याद आती त्यों ही वह प्राणपणसे उसे दूर ठेल देती। इस तरह सारा महीना भी बीत गया।

ऋतुके आरम्भमें ही सहसा अत्यन्त गरमी पड़ने लगी और चारों तरफ बुखार फैलने लगा। जो पिछले पचास बाबू बुखारमें पड़े थे आज सवेरे उन्हें देखने जानेके लिए विमला कपड़े पहनकर बिलकुल तैयार होकर नीचे उतरी थी। बूढ़ा दरवान कन्हैयासिंह लाठी लानेके लिए अपने कमरेमें गया था और इसी बीच बाहरके कमरेमें बैठकर वह एक प्याला चाय पी रही थी।

"नमस्कार!"

विमला चौंक पड़ी। मुँह उठाकर देखा कि नरेन्द्र कमरेमें आ रहा है।

उसके हाथका प्याला हाथमें ही रह गया, वह अभिभूतके समान निःस्तब्ध आँखों उसे देखती रही। न उसने प्रति-नमस्कार किया और न बैठनेको कहा।

एक कुर्सीके पीछेसे नरेन्द्रने अपना डण्डा टिका दिया और वह एक कुर्सी खींचकर बैठ गया। उसने कहा "इस रास्तेसे तो मैं भी कहीं निकल रहा हूँ। और एक प्याला चाय लानेका हुक्म दे दीजिए।"

"देती हूँ" कहकर विमला हाथका प्याला रखकर बाहर चली गई। लेकिन खानसामेसे कहकर उसी क्षण लौटकर नहीं आ सकी। वह ऊपर जानेकी सीढ़ीकी रेलिंग पकड़कर चुपचाप खड़ी रह गई। उसका अन्तस्तल भीषण तूफानसे समुद्रके समान पागल हो उठा। वह नहीं जानती थी कि किसी भी कारणसे मनुष्यका हृदय इस प्रकार हिल उठ सकता है।

फिर भी वह साफ समझ रही थी कि जब तक यह आन्दोलन शान्त नहीं हो जाता, तब तक किसीके साथ सहज भावसे बातचीत करना असम्भव है। पाँच-छः मिनिट चुपचाप खड़ी रहकर जब उसने देखा कि खानसामा चाय लेकर आ रहा है, तब उसके पीछे पीछे कमरेमें प्रवेश किया।

खानसामेके चले जानेपर नरेन्द्रने विमलाके मुँहकी ओर देखकर कहा "आप मन ही मन बहुत विरक्त हो रही होंगी कि आप कहीं बाहर जा रही थीं, और मैंने बीचमें आकर बाधा डाल दी। लेकिन मैं आपको पाँच मिनटसे अधिक न रोकूँगा।"

विमलाने कहा "अच्छा पहले आप चाय पीजिए।" सहसा पश्चिम दिशाकी खिड़कीकी ओर दृष्टि जाते ही उसने आश्चर्यके साथ पूछा "खिड़कीको कौन खोल गया?"

नरेन्द्र बोला "कोई नहीं, मैंने ही खोला है।"

"किस तरह खोला?"

"जिस तरह सब लोग खोलते हैं—खींचकर। क्या कोई अपराध हो गया?"

विजयाने सिर हिलाकर कहा "नहीं, और फिर कुछ क्षणों तक उसकी लम्बी पतली उंगलियोंकी ओर देखते हुए कहा, "आपकी उँगलियाँ क्या कोमल हैं! इस खिड़कीके बन्द होनेपर पीछेसे जोरसे धक्का मारे बिना सिर्फ खींचकर खोल सके, ऐसा आदमी मैंने तो नहीं देखा।

यह सुनकर नरेन्द्रने हो हो करके अट्टहाससे घर भर दिया। यह वही हँसी है, स्मरण आनेपर विजयाका सर्वांग कण्टकित हो उठा। हँसी रुकनेपर नरेन्द्रने सरल भावसे कहा "सचमुच मेरी उँगलियाँ बड़ी कड़ी हैं। यदि जोरसे धक्का मार सकता हूँ तो मैं समझता हूँ कि किसी भी व्यक्तिका हाथ टूट जा सकता है।"

विजयाने हँसी दबाकर मुँहसे कहा 'और आपका सिर इससे भी कड़ा है। टक्कर लगनेसे—"

बात समाप्त होनेसे पहले ही नरेन्द्र फिर उसी प्रकार उच्च हास्य कर उठा। इस व्यक्तिकी हँसी प्रभातके आलोकके समान ऐसी मधुर ऐसी उपभोग्य वस्तु है कि उसके सुननेका लोभ किसी तरह संवरण नहीं किया जा सकता।

नरेन्द्रने पाकेटसे दो सौ रुपयोंके नोट निकालकर टेबुलपर रख दिये और कहा "इसीके लिए आया हूँ। मैं जालसाज हूँ, ठग हूँ, इस तरहकी और भी न जाने कितनी गालियाँ इन नोटोंके रुपयोंके लिए आपने खबर भेजी थीं। लीजिए अपने रुपये और दीजिए मेरी चीज।"

विजयाका मुँह पलक-भरमें लाल हो उठा; किन्तु उसी समय अपनेको सँभालकर वह बोली "और क्या क्या खबर भेजा था बताइए तो?"

नरेन्द्रने कहा "इतना मुझे याद नहीं है। उसे लानेके लिए कह दीजिए, मैं साढ़े नौकी गाड़ीसे ही कलकत्ते लौट जाऊँगा। अच्छा हुआ कि मैं कलकत्तेमें ही एक अच्छी नौकरी पा गया हूँ, मुझे उतनी दूर नहीं जाना पड़ा।"

विजयाका मुँह उज्ज्वल हो उठा। उसने कहा, "आपका भाग्य अच्छा है।"

नरेन्द्र बोला "हाँ। लेकिन मेरे पास अधिक समय नहीं है, नौ बज रहे हैं।" निमेष-भरमें ही विजयाके मुँहकी दीप्ति बुझ गई, लेकिन नरेन्द्रने उस ओर ध्यान ही नहीं दिया; और कहा "मुझे अभी जाना होगा—उसे लानेको कह दीजिए।"

विजया उसके मुँहकी तरफ आँखें उठाकर बोली 'क्या आपसे यही शर्त हुई थी कि आप दयापूर्वक रुपये लाये हैं, इसलिए तुरन्त ही मुझे उसे लौटा देना होगा?"

नरेन्द्रने कुण्ठित होकर कहा "नहीं, ऐसा तो नहीं है; लेकिन आपको तो उसकी कोई आवश्यकता नहीं है!"

"यह आपसे किसने कहा कि इस वक्त नहीं है इसलिए और किसी दिन भी न होगी!"

नरेन्द्रने सिर हिलाकर कहा "मैं जानता हूँ, यह वस्तु आपके किसी भी काम नहीं आयगी। पर मेरे—"

विजयाने उत्तर दिया "परन्तु बेचकर जानेके समय तो आपने कहा था कि इससे मेरा बड़ा उपकार होगा। और मेरे यह कहला भेजनेसे कि आप मुझे ठगा ले गये हैं आप नाराज हो रहे हैं! उस समय एक तरहकी बात और अब दूसरी तरहकी बात!"

नरेन्द्र लज्जासे एकदम मलिन हो गया। जरा देर चुप रहकर बोला "देखिए, तब मैंने सोचा था कि इस बढ़िया चीजको आप अपने व्यवहारमें कभी भी इस प्रकार न डाल रक्खेंगी। अच्छा, आप तो चीज गिरो रखकर भी रुपये उधार देती हैं, तब इसे भी क्यों न ऐसा ही समझ लीजिए। मैं इन रुपयोंका सूद देता हूँ।"

विजयाने कहा "कितना सूद दीजिएगा?"

नरेन्द्र बोला "जो कुछ वाजिब सूद हो मैं देनेको राजी हूँ।"

विजयाने गरदन हिलाकर कहा "पर मैं राजी नहीं हूँ। रुपयोंकेमें बेचना कर देता है, इसे मैं चार ही रुपयोंमें सहज ही बेच सकती हूँ।"

नरेन्द्रने धीमे स्वरमें होकर कहा "तो वही कीजिए, जाइए। मुझे आवश्यकता नहीं है। जो दो ही रुपयोंमें चार सौ रुपए चाहता है उससे मैं कुछ भी नहीं कहना चाहता।"

विजयाने मुँह नीचा करके आपसे-आप हँसी दबाकर जिस समय मुँह उठाया उस समय केवल इस व्यक्तिको छोड़कर संसारमें और किसीके भी सामने, जान पड़ता है, वह अपने मनका भाव न छिपा सकती। लेकिन उस ओर नरेन्द्रकी दृष्टि ही न थी, इसलिए उसने तीक्ष्ण भावसे कहा "यदि पहले जानता कि आप ऐसी लालची हैं, तो मैं कभी न आता।"

विजयाने भले आदमीकी तरह कहा "रुपयेकी भलाईमें जब मैंने आपका सब कुछ दूर कर लिया तब भी नहीं जाना?"

नरेन्द्रने कहा "क्योंकि, उसमें आपका हाथ नहीं था। वह काम

आपके पिता और मेरे पिता दोनों कर गये थे। उसके लिए हम कोई अपराधी नहीं हैं। अच्छा अब मैं चला।"

विजयाने कहा 'खाकर नहीं जाइएगा?'

नरेन्द्रने रूखे भावसे कहा "नहीं खानेके लिए नहीं आया।"

विजयाने शान्त भावसे पूछा "अच्छा आप तो डाक्टर हैं,—आप हाथ देखना जानते हैं?"

इस बार उसके ओठोंमें हँसीकी रेखा फूट आई थी या नहीं। नरेन्द्र गुस्सेसे जल कर बोला, क्या मैं आपके उपहासका पात्र हूँ? रुपये आपके पास ढेरों हो सकते हैं लेकिन उनके बदले यह अधिकार किसीको नहीं मिल जाता सो समझ रखिए। आप जरा हिसाबसे बात कीजिए।" यह कह उसने छाता उठा लिया।

विजयाने कहा "नहीं तो आपके शरीरमें बल है और हाथमें डंडा है, यही न?"

नरेन्द्र छाता फेंककर हताश भावसे कुर्सीपर बैठ गया और बोला छि! छि! आप जो मुँहमें आता है वही कह देती हैं। आपसे मैं नहीं जीत सकता।"

'लेकिन देखिए, इस बातको याद रखिएगा।" यह कहकर वह अपनेको और न सँभाल सकनेके कारण हँसी दबाती हुई फुर्तीसे चल दी।

सूने कमरेमें नरेन्द्र हतबुद्धिके समान चुप चाप बैठे रहनेके बाद अन्तमें अपना छाता हाथमें ले ज्यों ही उठकर खड़ा हुआ त्यों ही विजयाने कमरेमें आकर कहा आपके ही कारण मुझे इतनी देर हो गई इसलिए अब आप भी नहीं जा सकेंगे। आप हाथ देखना जानते हैं, चलिए मेरे साथ।'

नरेन्द्रने जानेकी बातपर विवाद नहीं किया। तथापि पूछा हाथ देखने कहाँ जाना होगा?"

उसके मुँहकी ओर कुछ देर देखकर विजया इस बार गम्भीर हो गई। उसने कहा यहाँ अच्छे डाक्टर नहीं हैं। हम लोगोंके जो नये आचार्य हैं,—उन पर मेरी असाधारण श्रद्धा है—आज दो दिन हुए, उन्हें बहुत बुखार आ रहा है चलिए, एक बार देख आइए।"

अच्छा चलिए।"

विजयाने कहा, तो जरा ठहरे रहिए। उस परेश लड़केको तो आप पहचानते हैं—परसोंसे उसे भी बुखार है। मैंने उसे उसकी माँसे यहाँ ले आनेको कह दिया है।"

इतनेमें ही परेशकी माँ बच्चेको आगे करके दरवाजेके पास आकर खड़ी हो गई। नरेन्द्रने उसकी ओर थोड़ी देर दृष्टिपात करके कहा "अपने बच्चेको ले जाओ माई, मैंने उसे देख लिया।"

बच्चेकी माँ और विजया दोनों चकित हो रहीं। माँने विनतीके स्वरमें कहा "इसके सारे शरीरमें भयानक दर्द है बाबू, जरा देखकर कोई दवाई बता दें —"

"दर्द मैं समझता हूँ माई, अपने बच्चेको घर ले जाओ हवा-जवा मत लगने देना। दवाई मैं भेजे देता हूँ।"

माँ कुछ दुखी होकर बच्चेको लेकर चली गई। तब नरेन्द्रने विजयाके विस्मित मुँहकी ओर देखकर कहा "इस ओर चेचक बहुत फैली है और इस बच्चेके मुँहपर भी चेचकके चिह्न उभरे हैं। जरा सावधानीसे रहनेकी कृपा कीजियेगा।"

विजयाका मुँह फक पड़ गया —"चेचक! चेचक क्यों होगी!"

नरेन्द्रने कहा "क्यों होगी सो कहना कठिन है। लेकिन हुई है। आज ही यद्यपि अच्छी तरह दिखाई नहीं पड़ेगी लेकिन कल उसकी ओर देखते ही जान लीजियेगा। मुझे जान पड़ता है, आपके आचार्य महाराजको देखनेकी भी अब विशेष आवश्यकता नहीं है। उनकी बीमारीका भी सम्भवतः कल तक ठीक पता लग जायगा।"

डरके मारे विजयाका सारा शरीर सनसना उठा। वह अवश निर्जीवके समान कुर्सीपर टिककर बैठ गई और अस्फुट स्वरसे बोली "मुझे भी निश्चय चेचक निकलेगी नरेन्द्र बाबू, मुझे भी कल रातको बुखार आया था मेरी देहमें भी भयानक पीड़ा है।"

नरेन्द्र हँसा, उसने कहा "पीड़ा भयानक नहीं है, भयानक है आपका डर। यदि बुखार कुछ आ ही गया हो तो उससे क्या होता है! आसपास चेचक दिखाई पड़ रही है इसलिए गाँव-भरके सब लोगोंको चेचक निकल आयगी, इसका तो कोई मतलब नहीं।"

विजयाकी दोनों आँखें छलछला उठीं "निकलेगी, तो मेरी देख-भाल कौन करेगा! मेरा कौन है!"

नरेन्द्रने फिर हँसकर कहा, "देख-भाल करनेवाले लोग बहुत मिल जायँगे उसकी चिन्ता नहीं है। लेकिन आपको कुछ भी न होगा।"

तुमने दुःख भेला है, भला उसका अपमान करनेकी किसमें ताकत है ! ”

उसके बाद अनेकों अनेक प्रकारसे भर्त्सना करके वे बार बार इसी बातका प्रचार करने लगे कि भारी बीमारी समझकर व्याकुलताके कारण विलासका हिताहितज्ञान लुप्त हो गया है । साथ ही साथ एकमात्र और अद्वितीय निराकार परब्रह्म परमेश्वरके सोहंके सम्बन्धमें भी उन्होंने अनेक आध्यात्मिक और निगूढ़ तत्त्वकी बातोंका मर्म उद्घाटित करके दिखा दिया । नरेनने कोई बात नहीं कही यह पिता और पुत्र-प्रसंग तत्त्व-कथा और अपमानका बोझ दोनों कन्धोंपर लादे चुपचाप उठ खड़ा हुआ और अपनी और छोटा बैग हाथमें लेकर उसी प्रकार चुपचाप बाहर निकल गया । रासबिहारीने पीछेसे पुकारकर कहा — नरेन्द्र बाबू, आपसे एक जरूरी बातकी चर्चा करनी है — और तब तुरन्त उठकर ब्रह्मको [illegible] एकमात्र और अद्वितीय रूपसे विलासके कमरेमें प्रतिष्ठित करके वे उसके पीछे पीछे नीचे उतर गये ।

नरेन्द्रके बाहरके एक कमरेमें बैठकर उन्होंने भूमिकाके बहाने कहा — पाँच आदमियोंके सामने तुम्हें बाबू कहूँ या कुछ भी कहूँ बेटा — लेकिन यह नहीं भूल सकता कि तुम हमारे उसी जगदीशके लड़के हो । वनमाली और जगदीश दोनों ही स्वर्गवासी हो गये — सिर्फ मैं ही बचा हूँ । हम तीनों क्या थे, उसका आभास तो तुम्हें उस दिन दे दिया था, लेकिन खोलकर नहीं बतला सका । नरेन्द्र, मेरा हृदय मानो फटा जाना चाहता है ।'

वास्तवमें, उस दिन माइक्रोस्कोपकी कीमत देते समय उन्होंने अनेक बातें की थीं । नरेन्द्र चुपचाप सुनता रहा ।

सहसा रासबिहारी मानो उस दिनकी बातें याद आ जानेसे बोल उठे — उस आकस्मिक काण्डको देख लेनेके कारण मैं सचमुच ही तुमपर बहुत असन्तुष्ट हो गया था नरेन्द्र । फिर कुछ हँसकर बोले, " लेकिन देखो बेटा — असन्तुष्ट हो गया था " अमोघ अमन्त ऐसा है । दुनियादारीके लिहाजसे असन्तुष्ट नहीं हुआ — कहना ही अच्छा होता — कहने सुननेमें सब तरहसे निरापद, — लेकिन जाने दो । " फिर एक उसाँस लेकर बहुत कुछ आत्मगत भावसे ही कहने लगे, " मेरे द्वारा जो असाध्य है उसके लिए दुःख करना वृथा है । न जाने कितने लोगोंके निकट बुरा बनता हूँ, न जाने कितने लोग गालियाँ देते हैं । हितैषीगण कहते हैं, " अच्छा तुम झूठ कभी नहीं बोल सकते रासबिहारी सो बड़

स्नान नहीं आहार नहीं सिरपर कड़ी धूप—मैदान पार करता हुआ नरेन्द्र सियालदहकी ओर भागा जा रहा था। लेकिन कुछ भी अच्छा नहीं लग रहा था। इसीलिए चलते चलते वह अपने आपसे बार बार प्रश्न कर रहा था “मेरी क्या गरज है? किसी व्यक्तिने अपने एक सखा-भाईको देखनेके लिए अनुरोध कर दिया है, इसीलिए, जिसे कभी आँखोंसे देखा नहीं उसे देखनेके लिए मैं तो ऐसी धूपमें ये खेतोंके खेत फाँदता जा रहा हूँ।” यह ख्याल करके कि यह अन्याय अनुरोध करनेका उसे जरा भी अधिकार नहीं था उसका सर्वांग जलने लगा और वह यह भी अपने आपसे बार बार कहने लगा कि इस अनुरोधकी रक्षा करनेके लिए जानेमें आत्म-सम्मानकी हानि है, फिर भी वह मुँह फिराकर लौट न सका। एक एक पैर बढ़ाता हुआ उसी सियालदहकी ओर अग्रसर होने लगा और थोड़ी ही देरमें उस नितान्त स्पर्धापूर्ण अनुरोधकी रक्षा करनेके लिए अपने मकानके दरवाजेपर आ पहुँचा।

## १७

कागजके एक टुकड़ेपर नरेन्द्रने अपने नामके साथ अपना विलायती डाक्टरी खिताब खोदकर भीतर भेज दिया। उसे पढ़कर दयाल बहुत ही घबड़ा उठे। इतना बड़ा डाक्टर पैदल चलकर उसे देखने आया है, यह उन्हें अपनी असम्माननीय ढिठाई और अपराध-सा लगा और वे यह नहीं सोच सके कि इस डाक्टरको ही वंचित करके अब वे स्वयं इस मकानमें रह रहे हैं, तब इस अन्यायके कारण किस प्रकार उसे अपना मुँह दिखावें। क्षण-भरके बाद ही एक गोरवर्ण दीर्घकाय छरहरा युवक जब उनके कमरेमें आ पहुँचा तब वे मुग्ध नेत्रोंसे अवाक् होकर ताकते रह गये। उन्हें ऐसा लगा कि मुझे व्याधि चाहे जो हो और चाहे जितनी भी कड़ी हो अब डर नहीं है,—इस बार मैं बच गया। यह आश्वासन पाकर कि वास्तवमें रोग बहुत मामूली है, चिन्ताका कोई भी कारण नहीं है, वे उठकर बैठ गये यहाँ तक कि डाक्टर साहबको रेलगाड़ीमें बिठला आनेके लिए स्टेशन तक साथ जाना सम्भव होगा या नहीं यह भी सोचने लगे। विजया पास चारपाईपर पड़ी है, फिर भी उन्हें सूझी नहीं उसने ही अनुरोध करके इन्हें भेज दिया है, यह सुनकर कृतज्ञतासे और आनन्दसे दयालकी आँखें छलछला आईं। देखते देखते इस नये चिकित्सक और पुराने आचार्यमें वार्तालापका रंग जम गया। नरेन्द्रके चित्तमें आज बहुत ग्लानि जमा हो उठी थी; किन्तु वृद्धके

सन्तोष उसकी सहृदयता और अन्तस्तलकी पवित्रताके सम्पर्कसे इन भावोंके प्रायः भूल गये। बातों बातोंमें उसने समझा यद्यपि इस व्यक्तिका धर्मसम्बन्धी पठन-पाठन अत्यन्त ही अल्प है, किन्तु धर्म-वस्तुको वह प्राण भरकर प्रेम करता है और इस अकृत्रिम प्रेमने ही मानो धर्मकी सत्य दिशाके प्रति उसकी आँखोंकी दृष्टिको असाधारण रूपसे स्वच्छ कर दिया है। किसी भी धर्मके विरुद्ध उसकी कोई शिकायत नहीं है, और यदि मनुष्य विशुद्ध है तो सभी धर्म उसे विशुद्ध वस्तु दे सकते हैं, यही वे अकपट रूपसे विश्वास करते हैं। यदि उनका इस प्रकारका असाम्प्रदायिक मतवाद विश्वविहारीके कानों तक पहुँच जाता तो उनका आचार्यपद बहाल रहता या नहीं इस विषयमें घोर सन्देह है, लेकिन वृद्धकी शान्त सरल और विद्वेष-लेशहीन बात सुनकर नरेन्द्र मुग्ध हो गया। रासबिहारी और विश्वविहारीका भी उन्होंने बहुत गुण गान किया। वे जिसकी भी बात करते उसीके सम्बन्धमें कहते कि वैसा साधु पुरुष जगत्में उन्होंने दूसरा देखा ही नहीं! वृद्धकी मनुष्य पहचाननेकी यह अद्भुत शक्ति देखकर नरेन्द्र मन ही मन खूब हँसा। अन्तमें विवाहके प्रसंगमें ही उन्होंने बहुत ही परितृप्तिके साथ कहा कि अगले वैशाखमें ब्याह है, और विश्वकी अभिलाषा है कि उस समय आचार्यपद मैं ही ग्रहण करूँ। और इस प्रकारकी सम्मति प्रकाशित करनेसे भी वे विरत नहीं हुए कि यह विवाह ही ब्राह्मसमाजमें विवाहका यथार्थ आदर्श होगा।

लेकिन यदि इस सौभाग्य और आनन्दकी अधिकतासे स्वतः इतने अधिक विह्वल न हो उठते तो अत्यन्त सुगमतासे देख पाते कि यह अन्तिम बात किस प्रकार उनके श्रोताके मुँहपर स्याहीपर स्याही पोत रही है।

स्नान-आहारके लिए वे नरेन्द्रको अत्यन्त आग्रह करके भी किसी प्रकार राजी नहीं कर सके। लगभग डेढ़ बजेके बाद नरेन्द्र जब यथार्थ श्रद्धाके साथ नमस्कार करके बाहर निकल गया तब उसे यह समझना बाकी न रहा कि उसके कहाँपर व्यथा है क्यों उसका सारा मन विकल विपर्यस्त हो उठा और क्यों सारा संसार उसके लिए इस प्रकार तिक्त और बेस्वाद हो गया है। गली-पार होते ही बाईं ओर बहुत दूर जमींदार-भवनके शिखरपर नजर पड़ जानेसे उसकी दोनों आँखें फिर जल उठीं। वह मुँह फिराकर सीधे मैदानके सामने रेलवे स्टेशनकी ओर तेजीसे चलने लगा। आज अकस्मात् इतना बड़ा आघात न लगता तो वह शायद इतनी जल्दी अपने मनको पहचान ही नहीं सकता। इतने दिनों तक वह समझता था कि इस जीवनमें उसके हृदयने केवल विज्ञानको ही चाहा है।

यहाँ किसी कष्टमें और किसी वस्तुके अभाव नहीं मिलेगी, इस बातपर वह निःसंशय विश्वास करता था। इसीलिए कलकत्ते और दूसरी सब कामनाकी वस्तुएँ उसके निकट एकदम तुच्छ हो गई थीं। किन्तु आज चोट खाकर जब मालूम हुआ कि उसके हृदयने उसके अनजानेमें और एक वस्तुको उससे ही एकान्त भावसे प्रेम किया है, तब वह केवल व्यथा और विस्मयसे नहीं चौंक उठा, बल्कि अपने निकट खुद ही मानो अत्यन्त छोटा हो गया। आज किसी बातका यथार्थ अर्थ समझनेमें उसे रुकावट नहीं हुई। विजयाका सारा आचरण —उसकी सारी बातचीत ही मानों छिपा हुआ उपहास था और यह कल्पना करके तो उसका सर्वाङ्ग लज्जाके मारे बार बार सिहर उठने लगा कि इसीको लेकर विलासके साथ न जाने वह कितनी हँसी है! अभी उस दिनकी ही तो बात है कि जब उसने उसका सर्वस्व छीनकर बाहर निकाल देनेमें भी रत्तीभर संकोच न किया था। उसके ही पास दीनता दिखाकर अपना अन्तिम सम्बल तक बेचने जानेकी परम दुर्मति उसमें किस महापापसे उत्पन्न हुई थी! अपनेको हजार बार धिक्कार देकर वह बार बार यही कहने लगा — यह मेरे लिए ठीक ही हुआ है। जो ज्ञानहीन उस निष्ठुर रमणीकी एक मामूली-सी बातसे अपना सब काम-काज छोड़कर इतनी दूर दौड़कर आ सकता है, उसके उपयुक्त ही यह दण्ड हुआ है। अच्छा किया जो विलासने मेरा अपमान करके मकानके बाहर निकाल दिया।

स्टेशन पहुँचकर उसने देखा जो माइक्रोस्कोप उसने कुलीके सर है, कालीपद उसे ही लिए खड़ा है। वह नजदीक आकर बोला, "डाक्टर बाबू, माईजीने इसे आपके पास भेज दिया है।"

नरेन्द्रने तीखे स्वरसे कहा, "क्यों?"

"क्यों सो कालीपद जानता नहीं था। लेकिन चीज डाक्टर बाबूकी है और इसे ही लक्ष्य करके जो अनेक अप्रिय घटनाएँ घट चुकी थीं सामने और भीतरसे वे सब कालीपदसे छिपी नहीं थीं। इसलिए उसने गँवारकी बुद्धि खर्च करके हँसमुख होकर कहा, "आपने वापस जो माँगा था!"

नरेन्द्रने मन ही मन और अधिक क्रुद्ध होकर कहा, "नहीं, मैंने नहीं माँगा। मेरे पास देनेके लिए रुपये नहीं हैं।

कालीपदने समझा, यह रूठ जानेकी बात है। यह बहुत दिनोंका नौकर था रुपये-पैसेके सम्बन्धमें विजयाके मनके भाव और आचरणके बहुतसे दृष्टान्त इसने आँखोंसे देखे थे। उसने सामानको और थोड़ा-सा फैलाकर थोड़ा-सा

हँसकर, थोड़ी-सी उपेक्षाके भावसे वह बोला “ ऊँः ! बड़ी भारी कीमत है न ! माजीके लिए दो-चार सौ रुपये भी कोई रुपये हैं ! ले जाइए आप। जब रुपयोंका प्रबन्ध हो जाय तब भेज दीजिएगा। ”

रुपयोंके सम्बन्धमें उसके प्रति विश्वासके इस अयाचित दिखावेसे नरेन्द्रका क्रोध कुछ नरम जरूर हुआ फिर भी वह अपने कण्ठ-स्वरका तीखापन दूर नहीं कर सका। इसीसे उसने जब दो सौके बदलेमें चार सौ देनेमें असमर्थता प्रकट करके कहा ‘ नहीं नहीं तू सौदा ले जा काशीपद, मुझे जरूरत नहीं है। मैं दो सौ रुपयोंके बदले चार सौ नहीं दे सकूँगा ” तब काशीपद अनुनयके स्वरमें बोल उठा ‘ नहीं डाक्टर बाबू, सो नहीं होगा। आप साथ ले जाइए। मैं गाड़ीमें रखकर ही जाऊँगा। ”

इस वस्तुके सम्बन्धमें उसकी खुदकी एक खास गरज थी। जिससे वह खुदी आँखों नहीं देख सकता था। उसके प्रति विरूप होनेके कारण ही नरेन्द्रके प्रति उसे एक प्रकारकी सहानुभूति उत्पन्न हो गई थी। इसीलिए दरबानके द्वारा भेज देनेका हुक्म होनेपर भी काशीपद खुद लाकर यह भारी बाक्स उठा लाया था। नरेन्द्र इधर उधर कर रहा है, यह कल्पना करके वह और भी कुछ नजदीक जाकर गला साफ करके बोला “ आप ले जाइए डाक्टर साहब माजी अच्छी होनेपर चाहे तो आपसे कीमत भी न लेंगी। ”

यह इशारा सुनकर नरेन्द्र आग-बबूला हो उठा। ठीक है ! रुपये चुकाना और विश्वास अपमान किया ! जान पड़ता है यह भी उसीकी इच्छाका पुरस्कार है !

लेकिन पोस्टमार्टमके बाहर और भी मनुष्य थे। इसलिए काशीपदकी यह अकल उड़ गई। नरेन्द्रने किसी प्रकार अपनेको सँभाल लिया। उसने सिर्फ बाहरके रास्तेकी ओर इशारा करके कहा, “ चले जाओ मेरी आँखोंके सामनेसे। ” और वह मुँह फिराकर एक तरफ चला गया। काशीपद काठकी तरह हतबुद्धि निश्चल होकर खड़ा रह गया। मामला आखिर क्या हुआ यह समझ ही न सका। लगभग पन्द्रह मिनटके बाद गाड़ी आनेपर, नरेन्द्र जब उसमें बैठ गया तब काशीपदने धीरे धीरे पर्दा उठाकर कमरेकी खिड़कीके नजदीक जाकर पूछा, “ डाक्टर साहब ! ”

नरेन्द्र दूसरी तरफ देख रहा था मुँह फिराते ही उसकी आँखें काशीपदके मलिन मुँहपर जा पड़ीं। नौकरसे निरपेक्ष क्या व्यवहार करके वह मन ही मन

कुछ पहचानता था; इसीलिए थोड़ा-सा हँसकर सरल भावसे बोला 'अब क्यों आया रे ?'

वह एक टुकड़ा कागज और पेन्सिल निकाल कर बोला 'आप यदि अपना पता—'

'मेरा पता लेकर क्या करेगा रे ?'

" मैं कुछ नहीं करूँगा। मालकिनने कहा था—

मालिकके नामसे इस बार नरेन्द्र अपने आपेमें नहीं रहा। अकस्मात् वह जोरसे डाँटकर बोल उठा दूर हो जा सामनेसे ! पाजी बदमाश कहींका !"

कालीपद चौंककर दो पग पीछे हट गया और उसके दूसरे ही क्षण गाड़ी सीटी बजाकर चल दी।

लौटकर जब वह ऊपरके कमरेमें पहुँचा तब विजया कठघरेकी बाजूमें सिर रक्खे आँखें मूँदे टिकी बैठी थी। पैरोंकी आहटसे उसके आँखें खोलते ही कालीपदने कहा लौटाल दिया—लिया नहीं।

विजयाकी दृष्टिमें क्रोध अथवा विस्मय कुछ भी दिखाई नहीं पड़ा। कालीपद हाथका कागज और पेन्सिल देखकर उससे बोला बाबा रे, क्या गुस्सा है ! ठिकाना पूछनेपर बिगड़कर मारने दौड़े !" इसके उत्तरमें भी विजयाने बात नहीं की।

सारे रास्ते कालीपद अपने आप ही सोचता हुआ आया था कि मालिकके नामके उत्तरमें वह क्या बोलेगा। लेकिन उस तरफसे लेशमात्र उत्साह न पाकर उसने आँखें उठाकर देखा विजयाकी दृष्टि वैसी ही निर्विकार, वैसी ही शान्त है। सहसा उसके मनमें आया कि जान बूझकर ही विजयाने यह सिफारिशका काम उसे सौंपा था। इसीसे वह अप्रतिभ भावसे कुछ क्षण चुपचाप खड़े रहकर धीरे धीरे बाहर चला गया।

यद्यपि पाँच छः दिनमें विजयाका रोग चला गया लेकिन शरीर ठीक होनेमें देर होने लगी। विलासने अच्छे डाक्टरके द्वारा बलकारक औषधि और पथ्यका प्रबन्ध करनेमें त्रुटि नहीं की लेकिन दुर्बलता प्रतिदिन बढ़ती ही जाने लगी। इस ओर फागुन समाप्त होनेको आया बीचमें सिर्फ चैतका महीना बाकी रह गया। रासबिहारीका इरादा था कि वैशाखके पहले हफ्तेमें ही लड़केका विवाह कर देंगे, लेकिन यह देखकर कि पात्री दिन दिन

कान्तिमान् और परिपुष्ट हो रहा है, और कन्या मलिन और दुबली होती जा रही है। रासबिहारी प्रति दिन एक बार आकर व्याकुलता प्रकट कर जाने लगे। प्रयत्नमें किसी ओरसे रत्ती-भर भी त्रुटि नहीं हो रही है,—फिर भी यह क्या हो रहा है? उस माइक्रोस्कोपके सम्बन्धकी घटना बाहरसे न जाने किस प्रकार कुछ अतिरंजित होकर पिता-पुत्रके कानों तक पहुँच गई। सुनकर लड़का जितना ही उछलने-कूदने लगा बाप उतना ही उसे ठण्डा करने लगा। अन्तमें उन्होंने लड़केको विशेष रूपसे सतर्क कर दिया कि वे सब छोटी-मोटी बातें लेकर कलह मचाना सिर्फ केवल निष्प्रयोजन ही नहीं है, विजयाकी बीमारीको देखकर इससे कुछ हितके विपरीत हो जाना भी असम्भव नहीं। विलास पृथ्वीके और चाहे जितने व्यक्तियोंको तुच्छ या उपेक्षणीय माने पिताकी पक्की बुद्धिकी वह मन ही मन कदर करता था। क्योंकि, ऐहिक कामोंमें उस बुद्धिकी श्रेष्ठताकी इतनी नजीरें मौजूद थीं कि, उसकी प्रामाणिकताके सम्बन्धमें सन्देह करना एक प्रकारसे असम्भव था। इसलिए, इसे लेकर उसके हृदयके भीतर चाहे जितना विष संचय हो उठा हो बाहरी तौरसे विरोध करनेका साहस उसने नहीं किया। लेकिन उससे अब और नहीं रहा गया। उस दिन सहसा एक बहुत ही तुच्छ कारणसे वह कालीपदको ले बैठा। पहले तो मारने दौड़ा और अन्तमें उसने गुमाश्तासे वेतन चुका देनेकी आज्ञा देकर उसे डिसमिस कर दिया।

चिकित्सकने विजयाके लिए सबेरे शाम थोड़ा-सा घूमने-फिरनेकी व्यवस्था की थी। उस दिन सबेरे वह नदीके किनारे थोड़ा-सा घूम फिर कर लौटी ही थी कि कालीपद अश्रुसिक्त स्वरमें बोला "माजी छोटे बाबूने जवाब दे दिया है।"

विजयाने आश्चर्यमें पड़कर पूछा, "क्यों?"

कालीपद रो पड़ा और बोला "मालिक स्वर्ग चले गये, उनसे कभी गाली नहीं खाई माजी लेकिन आज—" कहकर वह बार बार आँखें पोंछने लगा। उसके बाद रोना बन्द करके उसने जो कुछ कहा उसका मर्म यह है—यद्यपि उसने कोई अपराध नहीं किया है, तिसपर भी छोटे बाबू उसे फूटी आँखों नहीं देख सकते। डाक्टर बाबूके पास वह बाक्स देने जानेकी बात मैंने खुद क्यों उन्हें नहीं बताई, क्यों मैं उन्हें घर बुला लाया था।—इत्यादि इत्यादि।

विजया कुर्सीपर बहुत कड़ी होकर बैठी रही, बहुत देर तक उसने एक बात भी नहीं कही। बादमें पूछा "वे कहाँ हैं?" कालीपद बोला "कचहरीमें बैठे कागज देख रहे हैं।"

विजयाने क्षण-भर इधर-उधर करके कहा "अच्छा जरूरत नहीं—अभी

यह एक प्रेस्क्रिप्शन था। ऊपर विजयाका नाम लिखा था। लिफाफेपर आँख पड़ते ही वे ओठोंसे उभर मानो आनन्दके बाण बनकर विजयाके हृदयमें आ लगे। एक पलके लिए उसका सारा मुँह लाल होकर फिर एकदम राखके समान फीका पड़ गया। वृद्ध अपनी सफलताके आनन्दसे ऐसे विभोर हो गये थे कि उन्होंने उस ओर देखा तक नहीं। वे बोले "तुम्हें उपेक्षा न करने दूँगा बेटी। तुम्हें इस ओषधिकी परीक्षा करके देखना होगा।"

विजयाने अपनेको सँभालकर कहा "लेकिन यह अँधेरेमें ढेला फेंकना है—"

वृद्धने गर्वसे प्रदीप्त होकर कहा "यह तुम क्या कहती हो! इन्हें क्या तुमने अपने नेटिव डाक्टरों जैसा समझ लिया है बेटी जो दक्षिणा लेते ही व्यवस्था लिख देते हैं! ये तो विलायतसे पास करके आये हुए बड़े भारी डाक्टर हैं। रोगीको अपनी आँखोंसे देखे बिना ये कुछ भी नहीं बतलाते। इनकी अपनी जिम्मेदारीका क्या साधारण ज्ञान है बेटी!"

विजयाने अकृत्रिम विस्मयसे दोनों आँखें फैलाकर कहा "अपनी आँखोंसे देखकर कैसे! किसने कहा ये मुझे देख गये हैं! सिर्फ उन्होंने आपके मुखकी बात सुनकर ही तो यह ओषधि लिख दी है!"

दयाल बार बार सिर हिलाते हुए कहने लगे "नहीं नहीं नहीं। कदापि नहीं। कल जब तुम अपने बगीचेकी रेलिंग पकड़कर खड़ी थीं तब ठीक तुम्हारे सामनेके मार्गसे ही ये पैदल चलकर गये थे और तुम्हें अच्छी तरह देख गये थे। जान पड़ता है, तुम उस समय कुछ सोच रही थीं इसलिए—"

विजयाने सहसा चौंककर कहा "उनकी साहबी पोशाक थी क्या! सिर पर हैट था!"

दयाल कौतुककी प्रबलतामें 'हाः हाः' करके हँसते हुए कहने लगे 'कौन कह सकता था कि वे असल साहब नहीं हैं! कौन कह सकता था कि वे हमारे स्वजातीय आदमी हैं! मैं तक भी तो सहसा चौंक पड़ा था बेटी!"

सामनेसे होकर गये ठीक आँखोंके आगेसे गये उसे देखते देखते गये— फिर भी एक बारसे अधिक उसकी ओर देखा तक नहीं! बल्कि यह सोचकर कि पुलिसका कोई छोटा कर्मचारी होगा उसने अवज्ञासे आँखें नीची कर लीं! वृद्धको इसका कोई पता ही नहीं चला कि विजयाके हृदयमें कैसा तूफान उठ रहा हुआ है! वे अपने आप ही कहते चले गये, "बीचमें सिर्फ चैतका महीना बाकी है। वैशाखके पहले अथवा अधिकसे अधिक दूसरे हफ्तेमें ही तो विवाह

है। मैंने कहा "विविशाका शरीर स्वस्थ नहीं हो रहा है डाक्टर बाबू, कोई ऐसी औषधि दीजिए जिससे '—" उनके मुँहकी बात वहींपर असमाप्त रह गई।

इस प्रकार अकस्मात् रुक जानेसे विभाने मुँह उठाकर उनकी दृष्टिका अनुसरण करते ही देखा विलास कमरेमें आ रहा है। कमरेमें प्रवेश करते ही उसने अनुभव किया कि जो आलोचना चल रही थी उसके आ जानेसे बन्द हो गई है। इससे विलासके नेत्र और मुँह क्रोधसे लाल हो उठे। लेकिन अपनेको यथा शक्ति सँभालकर वह निकट आकर एक कुर्सी खींचकर बैठ गया। ठीक सामने ही प्रेस्क्रिप्शन पड़ा था। दृष्टि पड़ते ही उसने उसे मेजपरसे उठा लिया और शुरूसे आखिर तक तीन-चार बार पढ़कर फिर यथास्थान रख देनेके बाद कहा "नरेन्द्र डाक्टरका प्रेस्क्रिप्शन जान पड़ता है! यह आया किस तरह, डाकसे!'

किसीने भी इस बातका उत्तर नहीं दिया। विभा मुँह फिराकर खिड़कीके बाहर देखने लगी।

विलास ईर्ष्यासे जलता हुआ जरा-हँसकर बोला, "डाक्टर तो बस नरेन्द्र डाक्टर हैं! इसीसे जान पड़ता है, इनसे कोई दवा पी ही नहीं जाती! शीशीकी दवा शीशीमें ही सड़ती रहती है और उसके बाद फेंक दी जाती है! खैर यह सब हुआ लेकिन इस प्रेस्क्रिप्शनके धन्वन्तरिने यह कागज भेजा किस प्रकार सो तो सुनूँ! डाकसे भेजा है!"

इस प्रश्नका भी किसीने जवाब नहीं दिया।

तब उसने दयालकी तरफ देखकर कहा "आप तो अब तक चुप बैठकर सुन रहे थे—दीदियोंसे ही सुनाई पड़ रहा था—पूछता हूँ, आप कुछ जानते हैं?"

इस अविचारी सरिश्तेमें जबसे विलासबिहारीके अधीन काम करना शुरू किया है, दयाल मन ही मन उससे बाघके समान डरते हैं। इसके सिवाय अभी उसके मुँहसे सुननेको भी कुछ बाकी नहीं रहा था। इसलिए उसके प्रेस्क्रिप्शन हाथमें ले लेनेके समयसे ही उनका हृदय पीपलके पत्तेके समान काँप रहा था। अब प्रश्न सुनकर मुँहके भीतर उनकी जीभ ऐसी अकड़ गई कि कोई बात बाहर नहीं निकली।

विलासने कुछ देर ठहरकर चीखकर कहा "एकदम गूँगी बिल्ली बन गये! मैं पूछता हूँ, जानते हैं कुछ?"

पापकी आलोचना भय मात्राक्रान्त व्यक्तिको कितना छोटा बना डालता है, यह देखकर कलेजेमें व्यथा अनुभव होता है। दयाल चौंक उठे और अस्फुट स्वरसे बोले "जी हाँ। मैं ही लाया हूँ।"

“ क्या ? यही तो काम पड़ता है ! क्यों था मने उसे ? ”
दयालने तब रुक रुककर किसी प्रकार मामलेका ब्योरा सुना दिया।

विलासने स्तब्ध भावसे कुछ क्षण बैठे रहकर कहा “ पिछले वर्षका हिसाब पूरा करनेको कहा था वह पूरा हो गया ? ”

दयालने विवर्ण मुँहसे कहा “ जी, दो दिनके भीतर ही पूरा कर डालूँगा। ”

“ हुआ क्यों नहीं ? ”

“ घरमें बड़ी विपत्ति थी —रसोई बनानी पड़ती थी —सो हो नहीं सका। ”

प्रत्युत्तरमें विलासने कुत्सित रूढ़ शब्दसे दयालको रुक रुककर कहनेकी मना करते हुए हाथ हिलाकर कहा “ सो ही नहीं सका ! तब और क्या मुझे आपने राजा बना दिया है ! ” फिर तीव्र स्वरसे कहा “ मैंने तभी पिताजीसे कहा था इन सब बूढ़े आदमियोंसे मेरा काम नहीं चलेगा। ”

इतनी देरके बाद विजयाने मुँह फिराकर देखा। उसके मुँहका भाव यद्यपि गम्भीर था लेकिन दोनों आँखोंसे मानो आग निकल रही थी। उसने धीमे कठिन स्वरसे कहा “ दयाल बाबूको यहाँ किसने बुलाया है जानते हैं ? आपके पिताजीने नहीं—मैंने। ”

विलास रुक गया। विजयाका इस प्रकारका कण्ठ-स्वर उसने और कभी नहीं सुना था। इस प्रकारकी आँखोंकी दृष्टि भी और कभी नहीं देखी थी। लेकिन झुकनेवाला व्यक्ति वह नहीं था। इसीलिए उसने केवल क्षण-भर स्थिर रहकर जवाब दिया “ किसीने भी बुलाया, मुझे यह जाननेकी जरूरत नहीं। मैं काम चाहता हूँ। कामसे मेरा सम्बन्ध है। ”

विजयाने कहा “ जिनके घरपर विपत्ति है, वे किस प्रकार काम करने आवें ?

विलास उद्धत भावसे बोला “ इस तरह तो सभी विपत्तिकी दुहाई दे सकते हैं। लेकिन दुहाई सुननेसे मेरा काम नहीं चलता। मैंने परसों काम समाप्त कर रखनेका हुक्म दिया था वह क्यों नहीं हुआ, उसकी कैफियत चाहता हूँ — विपत्तिकी खबर नहीं जानना चाहता। ”

विजयाके ओठ थर थर काँपने लगे। उसने कहा “ सभी लोग झूठी विपत्तिकी दुहाई नहीं देते, कमसे कम मन्दिरका आचार्य नहीं देता। जो जाने दीजिए, लेकिन मैं आपसे ही पूछती हूँ जब आप जानते हैं कि आवश्यक कार्य होना ही चाहिए तब आपने ही उसे क्यों पूरा करके नहीं रक्खा ? आपने क्यों चार दिन काममें गैरहाजिरी की ? कौन-सी विपत्तिमें पड़ गये थे आप सुनूँ ?

विलासने विस्मयसे प्रायः हतबुद्धि होकर कहा "मैं खुद खाता पूरा करके रक्खूँ ? मैंने क्यों नौकरी की ?"

विजयाने कहा; "हाँ नहीं । महीने महीने दो सौ रुपये वेतन आप लेते हैं । वे रुपये तो मैं आपको खाली मों ही देती नहीं काम करनेके लिए देती हूँ ।

विलासने मशीनके पुतलेकी तरह सिर्फ इतना ही कहा "मैं नौकर हूँ ! मैं तुम्हारा नौकर हूँ !"

असह्य क्रोधसे विजयाका हिताहित ज्ञान प्रायः लुप्त हो गया था । उसने अधिक तीव्र कण्ठसे उत्तर दिया "काम करनेके लिए जिसे वेतन दिया जाता है, उसे इसके सिवा और क्या कहते हैं ! आपके वर्ताव लगातार मैं निरन्तर सहती आ रही हूँ लेकिन मैंने जितना ही सहन किया है अन्याय और उपद्रव उतना ही बढ़ता गया है । जाइए, नीचे जाइए । मालिक नौकरके सम्बन्धके सिवा आजसे आपके साथ मेरा और कोई सम्बन्ध नहीं रहेगा । जिस नियमसे मेरे दूसरे कर्मचारी काम करते हैं ठीक उसी नियमसे काम कर सकिए कीजिए, नहीं तो आपको मैंने जवाब दिया अब मेरी कचहरीमें घुसनेकी चेष्टा मत कीजिएगा ।

विलास उछल पड़ा और दाहिने हाथकी तर्जनी हिलाता हुआ चिल्लाकर बोला "तुम्हारा इतना दुःसाहस !"

विजयाने कहा "दुःसाहस मेरा नहीं आपका है । मेरी स्टेटमें ही नौकरी कीजिएगा और मेरे ही ऊपर अत्याचार कीजिएगा ? मुझे धमकानेका अधिकार किसने आपको दिया है ? मेरे नौकरको मेरे ही मकानमें अकारण देनेका मेरे अतिथिका मेरी ही आँखोंके सामने अपमान करनेका साहस कैसे आपको हुआ ?"

विलास क्रोधसे प्रायः पागल होकर अपने चीत्कारसे घर-भरको कँपाकर बोला "अतिथिके भाग्य पुण्य था जो उस दिन उसके शरीरपर मैंने हाथ नहीं लगाया और उसका हाथ नहीं तोड़ दिया । निर्लज्ज बदमाश चोर लोफर कहींका ! अब यदि कभी उसे देख पाऊँ—"

चीत्कारकी आवाजसे डरकर गोपाल कन्हैयासिंहको बुला लाया । दरवानोंपर उसका चेहरा देखते ही विजयाने लज्जित होकर अपना कण्ठ-स्वर संयत और स्वाभाविक कर लिया और कहा "आप जानते नहीं लेकिन मैं जानती हूँ कि यह आपका ही बहुत बड़ा सौभाग्य है जो उनके शरीरपर हाथ लगानेका साहस आपने नहीं किया । वे उच्च शिक्षित और डाक्टर हैं । उस दिन उनके

शरीरपर हाथ लगानेपर भी शायद वे एक बीमार नारीके कमरेके भीतर विवाद न करते और सहन करके ही चले जाते; लेकिन मेरे इस उपदेशको भूलकर भी अवहेलना मत कीजिएगा कि भविष्यमें उनके शरीरपर हाथ लगानेका शौक यदि आपको हो तो या तो पीछेसे लगाइएगा नहीं तो फिर अपने जैसे और भी पाँच-सात व्यक्तियोंको साथ लेकर तब सामनेसे लगाइएगा। लेकिन बहुत हो-हल्ला हो चुका अब रहने दीजिए। नीचेसे नौकर-चाकर दरवान तक डर कर ऊपर चढ़ आते हैं। जाइए, नीचे जाइए।" कहकर वह उत्तरकी प्रतीक्षा तक किये बिना बगलके दरवाजेसे दूसरे कमरेमें चली गई।

१९

सबके मुँहसे मामला सुनकर क्रोधसे विरक्तिसे और आशा-भंग होनेकी कठिन निराशासे रासबिहारीका ब्रह्मज्ञान और उसके सम्बन्धका नकली चेहरा एक क्षणमें खिसककर गिर पड़ा। वे दाँत-कटकटाए स्वरसे बोल उठे अरे भाई, हिन्दू जो हम लोगोंके बीचकी बात कहते हैं सो सच ही कहते हैं। हम ब्राह्म हों, या चाहे जो हों,—आखिर कैवर्त (धीवर) ही तो है! कोई ब्राह्मण-कायस्थका लड़का होता तो अपमानबोध भी सीखता अपना भला-बुरा किससे होता है, किससे नहीं यह व्यवहार-ज्ञान भी उसे पैदा हो गया होता। जाओ अब खेतोंमें हल-बैल लेकर अपने पुरखोंका काम करते फिरो जाकर। उठते-बैठते तोतेके जैसा पढ़ाकर सिखाया कि मौके मौके ब्याह हो जाने दे, उसके बाद जो जीमें आये करना; लेकिन तुमसे सन्तोष नहीं किया गया तू चला उसपर हुकुम चलाने! यह उसी रासमणिकी लड़की—हरि रायकी नातिन, जिसके डरसे शेर-बकरी एक घाट पानी पीते थे। तू हाथ बढ़ाकर चला उसकी नाकमें नकेल डालने! मूर्ख कहींका! मान-इज्जत भी इतनी बड़ी जमींदारीका आशा-भरोसा गया महीने महीने दो सौ रुपया वेतनके नामसे जो वसूल हो रहा था वह भी गया।—जा अब घोसिहरके लड़के, खेती-पाती करके गुजर कर! अब तू मेरे पास आया है आँखें देखकर उसके नाम शिकायत करने! जा जा मेरे सामनेसे चला जा अभागे बदमाश शैतान!"

विलास खुद भी समझता था कि यह घटना यदि न घटती तो अच्छा होता तिसपर पितृदेवकी भीषण उग्र मूर्ति देखकर उसकी सारी तेज उछल-कूद घुलकर पानी हो गई। फिर भी ज्यों ही उसने कुछ कैफियत देनेका यत्न करना चाहा,

हो गई है तो मुझे उसमें बिन्दुमात्र भी आश्चर्य नहीं होगा और देखता हूँ, कि हो भी नहीं रहा है। सब ठीक है सब सच है, लेकिन इसीसे धन-सम्पत्तिकी उन्नतिमें कहीं भी एक साधारण-सी बाधा पहुँचते ही धैर्य खो दिया जाय, यह भी तो बुरा है। मैं इसीसे उन अद्वितीय निराकारके श्रीपादपद्मोंमें बार बार भीख माँगता हूँ बेटी कि उसके उत्तम अभिनयके लिए जो दण्ड तुमने दिया है, उसके द्वारा ही वह आगेके लिए सचेत हो जाय। काम! काम! संसारमें क्या हम सिर्फ काम करने ही आये हैं! कामके चरणोंमें क्या दया-माया भी विसर्जित कर देनी होगी! अच्छा ही हुआ बेटी आज उसने तुम्हारे ही हाथसे सर्वोत्तम शिक्षा-लाभ करनेका सुयोग पाया।"

विजयाने कोई बात नहीं कही। रासबिहारीने कुछ क्षण मानो अपने आपमें ही मग्न रहकर चादरसे मुँह उठाया। जरा हँसकर कोमल कण्ठसे वे फिर कहने लगे मेरी दोनों सन्तानोंमें एक अत्यन्तकर्मा है और दूसरीका हृदय स्नेह-ममता करुणासे निर्भर है। एक व्यक्ति जैसे काममें उन्मत्त है दूसरा उसी प्रकार दया-मायासे पागल है! मैं अकेले स्तब्ध होकर केवल यही सोच रहा हूँ कि भगवान् जब इन दोनोंकी जोड़ी मिलाकर एक बनायेंगे, तब इस दुःखके संसारमें स्वर्ग ही उतर आयगा। मेरी और प्रार्थना है बेटी कि इस अलौकिक वस्तुको आँखोंसे देखनेके लिए वे मुझे कमसे कम एक दिनके लिए जरूर जीवित रक्खें!" कहकर इस बार उन्होंने टेबुलपर मस्तक टेककर प्रणाम कर लिया। फिर मस्तक उठाकर कहा और आश्चर्य है कि धर्मके प्रति भी उसका साधारण अनुराग नहीं है! मन्दिर-प्रतिष्ठाके लिए उसने कितना प्राणान्त परिश्रम किया है! जो उसे जानता नहीं वह मनमें समझेगा, विलासका आज धर्मको छोड़कर शायद संसारमें और कोई उद्देश्य ही नहीं है। सिर्फ इसीके लिए वह शायद जीवित है। इसे छोड़कर और शायद वह कुछ जानता ही नहीं। लेकिन कैसी भूल है, देखो तो बेटी मैं अपने लड़केकी कथामें ऐसा अभिभूत हो गया हूँ कि तुमको ही समझा रहा हूँ। जैसे मेरी अपेक्षा तुम उसे कम समझती हो! जैसे मेरी अपेक्षा उसकी तुम कम मंगलाकांक्षिणी हो!" फिर मृदु मृदु हँसकर कहा मेरा इतना आग्रह सिर्फ इसीलिए है बेटी! मैं तो तुम्हारे हृदयको आरसीके समान स्पष्ट देख पा रहा हूँ। तुम्हारे कल्याणका हाथ बहुत उज्ज्वल दिखाई पड़ रहा है। और यह भी कहता हूँ कि तुमको छोड़कर यह काम कर ही कौन सकता है करेगा ही आखिर कौन! उसके धर्म-अर्थ-काम-मोक्ष सबकी तुम ही तो

साक्षात् मत करो — जाय वह विफल होकर ही लौट जाय! यह यन्त्रणा और भी कुछ समय उसे भोग लेने दो। यही मेरा एकान्त अनुरोध है विजया।"

रासबिहारीके चले जानेपर विजया अकृत्रिम विस्मयसे आविष्टकी नाईं स्तब्ध होकर बैठी रही। इन सब बातोंकी — इस प्रकारके व्यवहारकी उसने बिलकुल प्रत्याशा नहीं की थी। बल्कि इससे ठीक उलटेकी आशंका करके उसने मानो ही उसने अपनेको कड़ा बना लेनेकी मन ही मन चेष्टा की थी। विवाद आज टल जाकर चला गया है, लेकिन अवश्य ठीक समय वह अवसर नहीं आयगा। और तब रासबिहारीके साथ उसे एक बहुत ही कड़े ढंगसे बरतनेका मौका आयगा। उसकी सारी बीभत्सताकी नंगी मूर्तिकी कल्पना करके विजयाके मनमें तिल भर भी शान्ति नहीं रही थी।

जब वृद्ध धीरे धीरे बाहर चला गया तब उसके हृदयपरसे सिर्फ भयका ही एक भारी पत्थर नहीं उतर गया बल्कि—इस व्यक्तिसे किसी समय वह आन्तरिक श्रद्धा करती थी यह बात भी उसे याद आ गई और क्यों इतनी बड़ी श्रद्धा धीरे धीरे चली गई—उसके दुःखके आभास मनमें आ आकर उसे कष्ट देने लगे। ऐसा भी एक संशय उसके मनमें उठने लगा कि हो न हो वृद्धका यथार्थ सेन्टमेन्ट न समझकर ही मैंने उनके प्रति मन ही मन अविचार किया है और परलोकगत पिताकी आत्मा अपने बाल्य-बन्धुके प्रति किये गये अन्यायसे दुःखी हो रही है। वह बार बार अपने आप ही कहने लगी "क्यों उन्होंने तो उस अपराधके बदले अपने लड़केको भी क्षमा नहीं किया। बल्कि वे तो बार बार यह अनुरोध कर गये हैं कि मैं कहीं उसे सहज ही क्षमा करके उसके दुष्कर्मोंके परिणामको कम न कर दूँ।"

और एक बात है। वृद्धके अनुरोध-उपरोध, आत्मग्लानि-आवेदनके भीतर जो इशारा सबसे ज्यादा छिपा रहकर भी सबसे अधिक स्पष्ट हो उठा था वह था विजयाका असीम प्रेम और उसका ही अवश्यम्भावी फल—प्रबल ईर्ष्या।

यह वस्तु विजयाके निजके समीप भी अज्ञात नहीं थी लेकिन बाहरके आलोचनसे मानों वह एक नई तरह उठाकर उसके हृदयमें आकर लगी। इतने दिनों तक जो सिर्फ उसके हृदयके तलदेशमें ही विराजकर पड़ी थी, वही बाहरके आघातसे ऊपर आ गई और हृदयके ऊपर विस्तार कर पड़ने लगी। इसीसे रासबिहारीके बहुत पहले चले जानेपर भी उनकी बातचीतके संसार उसके दोनों कानोंमें गूँजती रही और विजया वैसी ही निःस्तब्ध खिड़कीके बाहर देखती विभोर बैठी रही। यह सत्य है कि ईर्ष्या वस्तु संसारमें सदैवसे निन्दित है।

तथापि उसी निश्चित रूपसे आज विजयाकी आँखोंमें विलासकी बहुत-सी निन्दाको पीस कर दिया और जिन लोगोंको प्रतिपक्षी कल्पना करके इन दोनों पिता-पुत्रोंकी दुर्वार प्रकारकी प्रतिहिंसाकी भयानकता उसे प्रति पल निर्मम और निर्जीव किये डाल रही थी, आज फिर उन लोगोंको ही अपना आदमी समझनेका सुभीता पानेसे मानो उसकी जान बच गई।

कालीपद आकर बोला — "माजी, तो फिर चलो और एक चिट्ठी लिखवा दें कि अब मेरा जाना न हो सकेगा।"

विजया इधर उधर करके बोली "अच्छा —

कालीपद जा ही रहा था कि विजयाने उसे बुलाकर कहा और झुकियाके साथ कहा — "न हो मैं यह कहती हूँ कालीपद, कि चिट्ठी जब लिख ही दी है तब महीने-भरके लिए एक बार घर हो ही न आओ। उनकी बात भी रहे, तुम्हारा भी एक बार घर जाना हो जाय — बहुत दिनोंसे गये भी तो नहीं हो — क्या कहते हो?"

कालीपद मन ही मन लज्जित हो गया लेकिन सम्मत होकर बोला — "अच्छा तो मैं महीने-भरके लिए घूम ही आता हूँ माजी।" उसके चले जानेपर अपनी इस दुर्बलतासे विजयाको न जाने कैसी भारी लज्जा लगने लगी। लेकिन फिर भी वह उसे लौटाकर मना नहीं कर सकी। इसमें भी उसे शरम मालूम हुई।

## २०

दोतरके किनारेके कमरेमें विजयाकी जमींदारीका कामकाज चलता था। उसके सामने दो घने पत्तोंके वोदीके पेड़ोंकी कतार थी। इस कारण रहनेके घरके अन्दरके बरामदेसे वहाँका प्रायः कुछ भी दिखाई नहीं पड़ता था। इसके सिवा पूर्व दीवारमें एक छोटा-सा दरवाजा था जिसमेंसे आने-जानेपर कर्मचारियोंमें कौन कब आ-जा रहा है, सो कुछ भी न जाना जा सकता था।

उस दिनसे दयाल फिर नहीं आये। काम करने कचहरीमें आते हैं या नहीं संकोचवश यह पता भी विजयाने नहीं लगाया। और विलासबिहारी इस ओर पैर नहीं रखते, यह किसीसे पूछे बिना ही उसने स्वतःसिद्धके समान मान लिया। बीचमें एक दिन रासबिहारी केवल विजयासे मिलनेके लिए आये थे। लेकिन साधारण भावसे दो-चार बीमारीकी बातें छेड़कर उनसे और कोई बात ही नहीं हुई।

मनुष्यके अन्तरकी बात तो अन्तर्यामी ही जानें लेकिन जो प्रसन्नता और सहृदयता लेकर उस दिन रासबिहारी पुत्रके विरुद्ध वकालत कर गये थे किसी अज्ञात कारणसे वह भाव उनका बदल गया है, यह निश्चित समझकर विजयाने सहज अनुमान किया था। मोटे हिसाबसे सब कुछ मिलाकर एक प्रकारकी अतृप्ति और अशान्तिमें ही उसके दिन कट रहे थे। इस तरह और भी कई दिन कट गये।

आज तीसरे पहर विजया अपने घरके ही निकट नदी-किनारे थोड़ा-सा टहल आनेके लिए अकेली बाहर निकल रही थी कि इस नायब कुछ बही-खाते बगलमें दबाये सामने आ खड़े हुए और भक्ति-भावसे प्रणाम करके बोले "कहाँ जा रही हैं मा? कन्हैयासिंह कहाँ है?"

विजयाने हँसकर कहा, "यहीं नजदीक ही थोड़ासा नदीके किनारे टहल आनेके लिए जा रही हूँ। दरबानकी जरूरत नहीं है। क्या आपको मेरी कोई आवश्यकता है?"

नायबने कहा हाँ थोड़ासा काम था। पर न हो कल ही हो जायगा।" उसके लौटनेको उद्यत होते ही विजयाने दुबारा हँसकर पूछा यदि थोड़ा-सा ही काम है तो आज ही कहिए न। इतने बही-खाते लेकर कहाँ जाते हैं?'

नायबने उन सबको दिखाकर, आपके पास ही आया हूँ। पिछले सालका हिसाब तैयार हो गया है रोकड़-खाताकर इसपर दस्तखत कर देने होंगे। इसके सिवा छोटे बाबूने हुक्म दिया है कि बाद सालके हर रोजके जमा-खर्चमें भी आपकी सही लेनी चाहिए।"

विजया बहुत ही विस्मित होकर लौट आई और बाहरके कमरेमें जाकर बैठ गई। नायबने साथ ही आकर उन सबको टेबुलपर रख दिया। ज्यों ही वह बही-खाते खोलने लगा त्यों ही विजयाने बाधा होकर प्रश्न किया यह हुक्म छोटे बाबूने कब दिया?"

"आज ही सबेरे दिया है।"

"आज सबेरे वे आये थे?"

वे तो रोज ही आते हैं।"

"इस समय कचहरीमें हैं?"

नायबने गरदन हिलाकर कहा मुझे भेजकर वे अभी गये हैं।"

उस दिनका हंगामा किसी भी कर्मचारीसे छिपा नहीं था। नायबने विजयाकी आदतका इशारा समझकर धीरे धीरे तमाम बातें कहीं ' विलासबिहारी रोज ठीक

ग्यारह बजे कचहरीमें उपस्थित होते हैं, किसीसे कोई विशेष बातचीत नहीं करते एकाग्रतासे काम करके पाँच बजे घर लौट आते हैं। दयाल बाबूको तब तकके लिए छुट्टी दे दी गई है जब तक उनके घरकी बीमारी अच्छी न हो जाय। उनके आनेकी आवश्यकता नहीं है।"

विजयाने लज्जित मुँहसे चुपचाप सब बातोंको सुनकर समझ लिया कि विलासने नये नियम अकारण अभिमानके कारण या रूठकर ही जारी किये हैं। तथापि उसने यह बात नहीं कही कि इतने दिनों किसकी सलाहसे काम चलता था, अब भी चलेगा उसकी जिम्मेदारी सही अनावश्यक है। बल्कि यह बोली, "इन्हें रहने दीजिए, कल सबेरे आकर मेरी सही ले जाइएगा।" इस तरह नायबको विदा करके वह उसी स्थानपर स्तब्ध बैठी रही। बाहर दिनका प्रकाश क्रमशः मन्द होने लगा और पड़ोसियोंके घरोंके शंखोंके शब्दसे सन्ध्याका शान्त आकाश मुखर हो उठा; फिर भी उसके उठनेके लक्षण दिखाई नहीं दिये। कहा नहीं जा सकता कि और भी कितनी देर वह उसी प्रकार एक भावसे बैठकर काट देती, लेकिन जब बैरा हाथमें दीपक लेकर कमरेमें घुसा और सहसा अन्धकारमें मालकिनको अकेला देखकर चौंक उठा तब विजया भी लज्जित होकर उठ खड़ी हुई और बाहर आते ही एकदम स्तम्भित हो गई।

क्योंकि जिसे उसने अपनी आँखोंसे देखा वह उसकी अत्यन्त दूरकी कल्पनासे भी परे था। क्या यह किसी कारणसे—किसी समय भी फिर इस मकानमें पैर रख सकता है! फिर भी उस धुँधले अँधेरेमें उसे स्पष्ट दिखाई पड़ा कि उस दिनके उस साहबने हैरम्बेल प्राप्त लाये थे, कुछ उसी वेशके साथ गेटके भीतर प्रवेश किया है और साधारण भलमानसोंसे कुछ जल्दी जल्दी कदम रखता हुआ यह इस ओर ही आ रहा है।

आज उसे किसी पुलिस कर्मचारीका भ्रम नहीं हुआ किन्तु आनन्दकी उस अपरिमित दीप्ति रेखाको जैसे उसकी आकाश-पाताल तक व्याप्त निराशा और भयके अन्धकारने एकदम मानो लील लिया। वृक्ष-लताओंसे घिरे टेढ़े-तिरछे रास्तेसे उसकी देह अदृश्य आरम्भ होने लगी लेकिन रास्तेके कंकड़ोंसे उसके जूतेकी आवाज क्रमशः ही अधिक निकट आने लगी। विजयाने मन ही मन सोचा कि उसे आदर करके बिठलाना भारी अन्याय है, लेकिन दरवाजेके बाहरसे अवहेलना-पूर्वक विदा कर देना भी तो असाध्य है।

इस अवस्था-संकटसे मुक्ति पानेका उपाय उसे किसी ओर खोजनेपर भी न मिला। जिस समय रास्तेके मोड़पर कामिनी-वृक्षके निकट वह अपनी एक

सुन्दर पैर उसके सामने आ पड़े। उसी क्षण वह पीछे फिरकर तेज़ीके साथ अपने कमरेमें चली गई। वृद्ध नायब अपनी धुनमें चला आ रहा था, अकस्मात् साहबको देखकर चौंक उठा। लेकिन साहबके प्रश्नसे उसने उन्हें पहचान लिया और तब आश्वस्त तथा निरापद होकर जवाब दिया "जी हाँ, वे बाहरकी बैठकमें ही हैं।" इसके बाद ही वह चला गया। प्रश्न और उत्तर दोनों ही विजयाने सुने। क्षण-भर बाद ही कमरेमें पहुँचकर नरेन्द्रने नमस्कार किया। उसने छड़ी और टोपी टेबुलपर रखकर हँसते हुए कहा "मैं देखता हूँ, मेरी दवाका आश्चर्यजनक फल हुआ है, वाह!"

एक क्षणके पहले ही विजयाने मन ही मन सोचा था कि आज जान पड़ता है वह आँखें उठाकर नरेन्द्रके सामने देख भी नहीं सकेगी।—एक वाक्य भी शायद तक उसके मुँहसे नहीं निकल सकेगा। लेकिन आश्चर्य है कि उसका केवल कण्ठस्वर सुनते ही विजयाका न सिर्फ द्विधा-संकोच ही इन्द्रजालके समान लुप्त हो गया बल्कि उसके हृदयके अँधेरे अज्ञात कोनेमें सुरीली वीणाके तारोंके ऊपर किसीने मानो बिना जाने उँगली फेर दी और पल-भरमें ही विजया अपना सारा विषाद भूलकर बोल उठी, 'किस प्रकार जाना? मुझे देखकर या किसीसे सुनकर?"

नरेन्द्र बोला "सुनकर क्यों, आपने क्या दयाल बाबूसे सुना नहीं कि मेरी दवा खानी भी नहीं पड़ती सिर्फ प्रिस्क्रिप्शनके ऊपर एक बार आँखें फिराकर उसे फाड़कर फेंक देनेसे ही आधा काम हो जाता है।" और अपने इस मजाकसे प्रसन्न होकर उसने अट्टहाससे सारा कमरा हिला दिया।

विजयाने समझा ये दयालसे सब कुछ सुनकर ही आज व्यंग करने आये हैं। इसीलिए इस अशोभन उच्च हास्यसे मन ही मन नाराज होकर लापरवाही करते हुए उसने कहा 'ओह! इसीलिए शायद बाकी आधा अच्छा करनेके लिए ही दया करके फिर दवा लिख देने आये हैं।"

धोखा खाकर नरेन्द्रकी हँसी थम गई। उसने कहा "जान पड़ता है यह सब तमाशा हुआ!"

विजयाने कहा 'इसीलिए, जान पड़ता है इतने खुश हो रहे हैं।"

नरेन्द्रका मुँह गम्भीर हो गया। उसने कहा "खुश हुआ हूँ? बिल्कुल नहीं। अवश्य यह बात एकदम अस्वीकार नहीं कर सकता कि सुनते ही पहले थोड़ा-सा आमोद प्रतीत हुआ था, लेकिन उसके बाद ही वास्तवमें दुःखी हुआ हूँ। यह सच है कि विलास बाबूका मिजाज उतना अच्छा नहीं है, खामख्वाह नाराज होकर दूसरेका अपमान कर बैठते हैं,—लेकिन इसीलिए आप भी

असहिष्णु बनकर उससे अपमानकी बातें कर बैठे यह भी तो अच्छा नहीं है। सोचकर तो देखिए मजाक बात चलनेपर भविष्यत्में कितनी बड़ी लज्जा और दुःखका कारण बन जाती! मेरा विश्वास कीजिए वास्तवमें यह सुनकर मैं अत्यन्त दुःखित हुआ हूँ। मेरे कारण आप लोगोंमें इस प्रकारकी एक अप्रीतिकर घटना घटित होनेसे—"

इस व्यक्तिके हृदयकी पवित्रतासे विमला मन ही मन मुग्ध हो गई। फिर परिहासकी भंगीसे उसने कहा "लेकिन हँसी भी तो रोक नहीं पा रहे हैं!" कहकर वह खुद भी हँस पड़ी।

नरेन्द्रने जोर लगाकर इस बार अत्यन्त गम्भीर होकर कहा 'क्यों आप बार बार ऐसा सोचती हैं? सचमुच ही मैं अत्यन्त दुखी हुआ हूँ। लेकिन उस समय आप लोगोंके सम्बन्धमें कुछ भी नहीं जानता था।" थोड़ी देर चुप रहकर फिर उसने कहा "उस दिन ही नीचे उनके पिताजीने सब हाल सुनाकर कहा कि यह सब ईर्ष्याकी करामात है। दयाल बाबू भी कुछ नहीं बोले। सुनकर मैं यह नहीं समझा कि मुझसे कितनी बड़ी भूल हुई। लेकिन मैं यह भी तो नहीं सोच पाता कि इसमें आपलोगोंमें मुझमें ही ईर्ष्या करनेके लायक क्या है। आप लोग भाग्यशाली हैं, आवश्यकता पड़नेपर उनसे ही बातें करती हैं,—मुझसे भी की हैं। इसमें कौन-सा दोष उन्होंने देख पाया मैं तो अब भी नहीं सोच पाता। जो भी हो मुझे आप लोग क्षमा कीजिएगा—और अपनी मायामें रख क्या चाहते हैं,—अभि—अभिनन्दन! वही अभिनन्दन आप लोगोंका लिये जा रहा हूँ, आप लोग सुखी हों।"

विमलाने यह लक्ष्य किया था कि उसने उस दिनके अपने आचरणका उल्लेख करके भी मेरे आचरणके सम्बन्धमें लेशमात्र भी इशारा नहीं किया लेकिन उसकी अन्तिम बातसे विमलाकी दोनों आँखें अकस्मात् आँसुओंसे प्लावित हो उठीं। उसने मस्तक फिराकर किसी तरह आँखोंके आँसू सँभाल लिये।

प्रत्युत्तरके लिए प्रतीक्षा किये बिना ही नरेन्द्रने पूछा "अच्छा यह तो बताइए कि उस दिन कामिनीके द्वारा सहसा स्टेशनपर मारमेलेडजेम क्यों भेज दिया था?"

विमलाने अपना चेहरा भरसक साफ करके कहा "अपनी चीज आपने खुद ही तो वापस ले लेनी चाही थी।"

नरेन्द्र बोला, "यह ठीक है, लेकिन कीमतकी बात तो उसके द्वारा आपने कहला नहीं भेजी? ऐसी दशामें तो मेरा—"

विजयाने कहा "हाँ, नहीं समझ सकी। बुखारके कारण मुझसे भूल हो गई। लेकिन उस भूलका दण्ड भी तो आपने मुझे कम नहीं दिया!"

नरेन्द्रने लज्जित होकर कहा "लेकिन काशीपदने तो कहा —"

विजया बाधा देकर बोली "सो मैंने सुना है। उसने कुछ भी कहा हो लेकिन आपने इस बातपर कैसे विश्वास कर लिया कि आपको उपहार देनेकी गुस्ताखी मुझसे हो सकती है? और यदि वह सचमुच ही की हो तो उसका दण्ड अपने हाथसे क्यों नहीं दिया? नौकरके द्वारा क्यों अपमान किया? आपका मैंने क्या बिगाड़ा था?" यह कहते कहते ही उसका गला रुँध गया।

नरेन्द्रने व्यथित और अत्यन्त आश्चर्ययुक्त होकर विजयाके मुँहकी तरफ निहार कर देखा कि वह गरदन फिराकर खिड़कीके बाहर ताक रही है। मुँहपर उसकी दृष्टि नहीं पड़ी पड़ी सिर्फ उसके कानोंकी हीरेकी कनफूल बोलेके सिरेपर,—दीपक आलोकमें वह विचित्र रश्मियाँ प्रतिबिम्बित कर रहा था। दोनों ही कुछ क्षण मौन रहे। उसके बाद नरेन्द्रने दुःखी स्वरसे धीरे धीरे कहा 'यह मैं उसी समय समझ गया था कि मैंने ठीक नहीं किया, लेकिन गाड़ी उस समय छूट चुकी थी। काशीपदका दोष क्या था, उसपर मेरा नाराज होना किसी प्रकार भी उचित नहीं हुआ।' थोड़ा-सा चुप रहकर फिर कहा 'इसलिए मैं अच्छी तरह जान गया हूँ कि यह ईर्ष्या कितनी बुरी चीज है। यह सिर्फ अपनी जगह पड़ी ही नहीं रहती, छूतकी बीमारीके समान दूसरे लोगोंपर भी आक्रमण किए बिना नहीं रहती। अब तो मैं अच्छी तरह जानता हूँ कि मेरे प्रति ईर्ष्या करनेके समान भ्रम विलास बाबूके और कुछ हो ही नहीं सकता। उसके पिताजीने भी उसके लिए लज्जा और दुःख प्रकाशित किया लेकिन आप सुनकर शायद आश्चर्य कीजिएगा कि मेरी तरफसे भी उस समय कुछ कम भूल नहीं हुई।"

विजयाने मुँह फिराकर प्रश्न किया, "आपकी भूल कैसी?"

नरेन्द्रने अत्यन्त सहज और स्वाभाविक भावसे उत्तर दिया "मेरा निरर्थक अपमान करनेके कारण आप सचमुच ही दुःखी हुई थीं और उस समय आपकी बातें सुनकर यह यकीन समझ लिया था। उसके बाद रासबिहारी बाबूने जब पीछे जाकर अपने लड़केकी उस ईर्ष्याकी बात बताकर मुझसे दुःख करनेसे मना किया तब सचमुच मेरा दुःख मानो और भी बढ़ गया। मेरे मनमें फिर फिरकर यही आने लगा कि निश्चय ही कुछ कारण है नहीं तो यों ही कोई किसीसे ईर्ष्या नहीं करता। आपसे आज मैं ठीक कह रहा हूँ कि उसके बाद आठ-दस दिन तक

चौबीस घण्टोंमेंसे सम्भवतः तेईस घण्टे केवल आपके विषयमें ही सोचता रहा हूँ और आपकी बीमारीकी वे बातें ही याद आती रही हैं। इसीलिए तो मैंने कहा कि यह क्या मजाकका सूखा रोग है। काम-काज चूल्हेमें गया —दिन-रात आपकी ही बात मनमें चक्कर काटने लगी। भला बताइए तो इसकी क्या आवश्यकता थी! और सिर्फ क्या इतना ही, दो-तीन दिन अनर्थक इसी रास्तेसे पैदल चलकर क्या आया केवल आपको देखनेके लिए। इस तरह कितने ही दिनों तक यह पागल भूत मेरी गरदनपर सवार बना रहा!" कहकर वह हँसने लगा।

विजयाने न मुँह फिराकर देखा और न किसी भी बातका जवाब दिया। चुप-चाप उठकर बगलके दरवाजेसे वह कमरेके भीतर चली गई और तब दूसरे व्यक्तिकी हँसी ठहाका मारते ही लुप्त हो गई। जिस रास्ते वह चली गई उसी ओर अँधेरेमें निर्निमेष देखता हुआ नरेन्द्र हतबुद्धि होकर सिर्फ यही सोचने लगा कि मैं किस बातसे और किस तरहके अपराधकी सृष्टि कर बैठा!

अतएव बेहराने आकर जब कहा "बाबू जाइएगा नहीं, आपके लिए चाय तैयार हो रही है।" तब नरेन्द्र व्यस्त होकर बोल उठा "मुझे चायकी तो आवश्यकता नहीं है।"

"लेकिन माईजीने आपसे बैठनेको कह दिया है।" कहकर बेहरा चला गया। इस बातसे भी नरेन्द्रको कम चकित नहीं किया।

प्रायः पन्द्रह मिनटके बाद नौकरके हाथ चाय और अपने हाथ जल-पानकी तश्तरी लेकर विजयाने प्रवेश किया। दीपकके उस धुँधले आलोकमें शायद किसीकी भी आँखें यह न पकड़ पातीं कि हजार यत्न करके भी वह अपने मुँहपरसे रोनेकी छाया पोंछकर दूर नहीं कर पाई है। लेकिन, उसने अपनी ओरसे कोई सम्मति प्रकाशित नहीं की। इन थोड़े ही दिनोंमें उसने अनेक विषयोंमें सतर्क होना सीख लिया है। जिस दिन एक तरहसे अपरिचित होनेपर भी उसने अपने भीतरका साधारण-सा कुतूहल और इच्छाकी चञ्चलता दबा न सकनेके कारण हाथसे विजयाका मुँह ऊपर उठा दिया था वह दिन अब नहीं रहा था। इसीसे चुप बैठा रहा।

नौकर टेबुलपर चाय रखकर चला गया। विजया उसीके पास जल-पानकी तश्तरी रखकर अपनी जगहपर आ बैठी। नरेन्द्रने उसी क्षण तश्तरी नजदीक खींचकर इस प्रकार खानेमें मन लगा दिया जैसे वह इसीकी प्रतीक्षा कर रहा था।

मनुष्य संसार-यात्राके दुर्गम पथमें सहायक अथवा सहयोगीके हिसाबसे विमलकी अपेक्षा बहुत ही कम है। वह जैसा अपढ़ है वैसा ही निकम्मा भी। विपत्तिके दिन उससे कोई भी सहायता नहीं मिलेगी। ऐसे अकर्मण्य मनुष्यके सारे भरणपोषणका बोझा वह खुद सारे जीवनके लिए माथेपर रखकर चल रही है यह जानते हुए भी विजयाका समस्त देह-मन अपरिमित आनन्दसे बरबार काँपने लगता है। विमलके घर आनेपर विजयाके इन मनोभावमें आज भी कोई बाधा नहीं पड़ी लेकिन आज उसने बिना ही याचनाके विमलका दोनोंके पुनर्मिलनका भार अपने हाथमें ले लिया और किसीसे कोई तर्क किये बिना उसने यह बात मान ली कि घटना-चक्रसे उसके स्वभावका जो रूप प्रकट हो गया था उसका वास्तविक स्वभाव उतना हीन नहीं है। यहाँ तक कि अत्यन्त उदारताके साथ आज उसने यह भी अपनेसे नहीं छिपाया कि विमलके समान मानसिक अवस्थामें पड़कर अन्तके अधिकांश व्यक्ति शायद ही दूसरे प्रकारका आचरण करते। उसने प्रेम किया है, और प्रेमके अपराधसे ही वह लांछित और पीड़ित हुआ है बार बार यही स्मरण करके आज उसने करुणा-मिश्रित ममताके साथ उसे क्षमा कर दिया।

सबेरे उठकर विजयाने सुना, विमल बहुत पहले ही नौकर-चाकर लेकर घर सजानेके काममें लग गया है। वह भी जल्दी ही तैयार हो गई और नीचे उतर कर लज्जित भावसे बोली मुझे तुमने क्यों नहीं जगाया ?"

विमल स्नेहमय स्वरमें बोला "जरूरत क्या थी ?"

"विजयाने थोड़ा-सा हँसकर प्रसन्न मुखसे उत्तर दिया जान पड़ता है मैं इतनी अकर्मण्य हूँ कि इस काममें भी कोई सहायता नहीं कर सकती ? अच्छा अब बताइए, मैं क्या करूँ ?

अनेक दिनोंके बाद विमलने आज हँसा उसने कहा "तुम सिर्फ नजर रखो कि हम लोगोंके काममें कोई भूल तो नहीं हो रही है।'

'अच्छा " कहकर विजया प्रसन्न मुखसे एक कोनेपर जाकर बैठ गई। थोड़ी देरके बाद उसने प्रश्न किया और खान-पानका प्रबन्ध ?"

विमलने फिरकर देखा और कहा सब ठीक हो रहा है, कोई चिन्ता नहीं है।"

"अच्छा मैं उस तरफ ही क्यों न जाऊँ ?"

अच्छा तो है।" कहकर विमल फिर काममें लग गया।

आठ बजेके भीतर ही सब आयोजन पूरा हो गया। इस बीच विजया अनेक बार आ-आकर अनेक छोटे-मोटे कामोंमें विलासकी सलाह ले गई,—उसे कहीं भी कोई बाधा नहीं मालूम हुई। दोनोंमेंसे शायद किसीने भी यह खयाल नहीं किया कि अनजानमें कब यह संचित विरोधकी ग्लानि मिटकर बात-चीतका रास्ता इतना सहज और सुगम हो गया है।

विजया हँसकर बोली, "एकदम अपदार्थ समझकर आपने मुझे बाद दे दिया है। लेकिन मैंने भी आपकी एक भूल पकड़ी है, यह बताती हूँ।"

विलासने कुछ अचम्भेमें पड़कर पूछा, "अपदार्थ तो मैंने कदापि नहीं समझा लेकिन भूल कौन-सी पकड़ी है?"

विजया बोली, "हम लोग हैं तो कुल चार-पाँच आदमी लेकिन जलपानका प्रबन्ध हो गया है लगभग बीस आदमियोंका, यह जानते हैं?"

विलासने कहा, "सो तो होना ही चाहिए। बाबूजीने अपने कई बन्धु-बान्धवोंको निमन्त्रण दिया है। पर वे कितने हैं और कौन कौन आवेंगे यह मैं ठीक ठीक नहीं जानता।"

विजयाने बहुत ही विस्मित होकर कहा, "कहाँ, यह बात तो मुझसे कही नहीं!"

विलासने खुद भी विस्मित होकर पूछा, "यहाँसे मेरे जानेके बाद क्या बाबूजीने तुम्हें चिट्ठी लिखकर नहीं बताया?"

"नहीं!"

"लेकिन उन्होंने तो स्पष्ट कहा था —" विलास रुक गया।

विजयाने प्रश्न किया, "क्या कहा था?"

विलासने क्षण-भर स्थिर रहकर कहा, "शायद मेरे सुननेमें भूल हुई हो या फिर वे ही चिट्ठी लिखकर सूचित कर देनेकी बात भूल गये हों।"

विजयाने और कोई प्रश्न नहीं किया, लेकिन उसके मनके भीतरकी ज्योत्स्ना जैसी प्रसन्नता सहसा मेघसे ढँक गई।

आधे घंटे बाद रासबिहारी स्वयं आकर उपस्थित हुए और भी घंटेके भीतर ही उनके निमन्त्रित मित्रोंका दल एक एक करके आने लगा। उनमें सभी ब्राह्मसमाजी नहीं थे, लेकिन फिर भी वे रासबिहारीका आग्रह अनुरोध टाल न सकनेसे बाध्य हुए थे।

रासबिहारीने सबका अत्यन्त आदरपूर्वक स्वागत किया और विजयासे जिन

कहने लगे, "अपने पिताके सम्पर्कसे तुम दोनों आपसमें भाई होते हो यह बात ही आज तुम लोगोंसे मैं विशेष रूपसे कहना चाहता हूँ विकास। जगमाको गये अपराधी चले गये मेरी भी पुकार हो रही है। इस जगतमें इस अभागेका निर्वेदके अतिरिक्त और कुछ भी मित्र नहीं था तुम आजकलके लड़के शायद इस बातको समझोगे नहीं,—समझाना सम्भव भी नहीं है, मैं समझाना भी नहीं चाहता। आज इस नव वर्षके पुण्य दिनमें तुम दोनोंसे केवल अनुरोध करना चाहता हूँ कि तुम अपने पूर्व-विरोधकी कालिमासे इस बूढ़ेके शेष कुछ दिनोंको अन्धकारपूर्ण न कर डालना।" उनकी अन्तिम वाणी काँप उठी और मानों रुलाईसे रुँध गई। नरेन्द्र और न सह सका। उसने आगे बढ़कर विकासका एक हाथ अपने दाहिने हाथसे खींचकर आवेगके साथ कहा "विकास बाबू, मेरे सारे अपराध क्षमा कर दीजिए। मैं आपसे क्षमा माँगता हूँ।"

प्रत्युत्तरमें विकास हाथ छोड़कर नरेन्द्रको बलपूर्वक आलिङ्गन करके बोल उठा "अपराध मैंने किया है नरेन्द्र, तुम ही मुझे क्षमा करो।"

बूढ़े रासबिहारी आँखें मूँदे हुए कम्पित मृदुकण्ठसे बोल उठे "हे सर्वशक्तिमान् परमपिता परमेश्वर! इस दया इस करुणाके लिए तुम्हारे श्रीचरणपद्मोंमें मेरे कोटि कोटि नमस्कार।" यह कहकर उन्होंने दोनों हाथ जोड़कर माथेसे लगा लिए और चादरके कोनेसे आँखें पोंछते हुए कहा "आजके शुभ मुहूर्तमें तुम दोनोंका जीवन सार्थक हो। आप लोग भी यही आशीर्वाद दीजिए।" यह कहकर उन्होंने विस्मय-विमूढ़ अभ्यागत सज्जनोंके मुँहकी ओर दृष्टिपात किया।

इसके अतिरिक्त और कोई भी कुछ नहीं जानता था, अतएव इस मर्मस्पर्शी करुण अनुष्ठानका यथार्थ तात्पर्य समझ न सकनेके कारण सचमुच ही उन लोगोंके विस्मयकी सीमा न रही। रासबिहारीने पलक मारते ही इसका अनुभव कर लिया। वे उन सबकी तरफ देखकर स्निग्ध भावसे मुस्कुराकर बोले "नारियाँ तो कहा करती हैं कि भारी आनेमें कटती है और जानेमें भी कटती है। सो मेरा भी वही हाल हुआ है। मेरा यह भी लड़का है, यह भी है," कहकर नरेन्द्र और विकासको आँखके इशारेसे दिखाकर कहा "मेरे दाहिने हाथमें अभी पीड़ा होती है बाँये हाथमें भी अभी [illegible] होती है। लेकिन आप लोगोंकी कृपासे आज मेरा अत्यन्त शुभ दिन है, अत्यन्त आनन्दका दिन है। मैं और क्या कहूँ।"

भीतरका मानस गहराईसे न समझनेपर भी प्रत्युत्तरमें सभीने एक प्रकारकी हृदयस्पर्शक मस्तक ध्वनि की।

रासबिहारी थोड़ी-सी गरदन झुकाकर और दुपट्टेके कोनेसे फिर आँखें पोंछकर निकटवर्ती आसनपर चुपचाप बैठ गये। उस विरल गम्भीर मुँहकी तरफ देखकर उपस्थित लोगोंमेंसे कोई भी अनुमान किये बिना न रह सका कि उनका हृदय अनिर्वचनीय भाव-राशिसे ऐसा भर गया है कि अब और कुछ कहनेके लिए वहाँ तिल-भर भी स्थान नहीं रहा है। दयाल अपनी पकी दाढ़ीपर हाथ सहलाते उठ खड़े हुए और भगवत्-उपासनाके आरम्भकी भूमिकाके रूपमें बोले — जिस स्थानपर विरुद्ध हृदय सम्मिलित होते हैं वहीं भगवान्‌का आसन लगता है। अतएव आज यहाँ परम पिताके आविर्भावके सम्बन्धमें सन्देह करनेके लिए जगह नहीं है।

इसके बाद उन्होंने गये वर्षके पहले दिनकी प्रायः अनुरूप भिन्नतामय सुन्दर उपासना की। उनके निजके हृदयमें अकपट विषाद और आन्तरिक भक्ति थी। इससे उन्होंने जो कुछ कहा, सब सत्य और मधुर होकर सबके हृदयमें लगा, सबकी आँखोंकी कोरोंपर अश्रुमालाका आभास दिख गया। सिर्फ रासबिहारी ही ही उनमें ऐसे थे जिनकी मुँदी आँखोंसे आँसू बहकर झरझर गिरने लगे। उपासना समाप्त हो जानेपर भी वे एक ही भावसे बैठे रहे। वे अचेत थे अथवा सचेत, बहुत देरतक यह भी नहीं समझा जा सका।

और एक व्यक्ति था जिसके मनकी बातका पता नहीं चल सका। वह थी विमला। सारे समय वह सूखी आँखोंसे पत्थरकी मूर्तिके समान स्थिर बैठी रही। उसके बाद जब उसने मुँह उठाया तब उसकी आकृति पत्थरके समान ही अस्वाभाविक रूपसे सफेद दिखाई पड़ी।

दयालकी भक्ति-गद्गद ध्वनिकी प्रतिध्वनि जिस समय अनेक व्यक्तियोंके हृदयमें झंकृत हो रही थी उसी समय रासबिहारीने आँखें खोलीं और खड़े होकर प्रायः रुलाईभरे स्वरमें कहा — "मुझमें साधनाका वह बल नहीं है किन्तु आज मैंने जान लिया है कि दयालका महावाक्य कितना बड़ा सत्य है, सम्मिलित हृदयके शक्ति-स्पन्दनमें इसी एकमात्र और अतुलनीय निराकार परब्रह्मका आविर्भाव होता है, इसे आज अन्तरमें प्रत्यक्ष देखकर मेरा जीवन निःसंशय स्थिर धन्य हो गया।" यह कहकर वे आगे बढ़ गये और दयालको हृदयसे लिपटाकर अविकृत कण्ठसे कह उठे — "दयाल! भाई! यह केवल तुम्हारे पुण्य-प्रतापसे तुम्हारे ही आशीर्वादसे—"

दयालकी आँखें डबडबा आईं लेकिन कोई बात न कह सकनेके कारण वे चुपचाप ही खड़े रहे।

बगलके कमरेमें जल-पानका मधुर आयोजन हुआ था। विजयाने जब उसकी ओर इशारा किया तब रासबिहारीने उसे रोककर अभ्यागतोंसे कहा — "आज आप लोगोंसे एक विषयमें और भी आशीर्वादकी भीख माँगता हूँ। वनमाली जीवित होते तो आज अपनी कन्याके विवाहकी बात वे खुद [illegible] आप लोगोंसे कहते, मुझे न कहना पड़ता; लेकिन अब वह भार मेरे ही ऊपर आ पड़ा है, अब मैं ही वर-कन्याका पिता हूँ। मैंने इस महीनेके आखिरी हफ्तेमें पूर्णिमा तिथिको विवाह स्थिर किया है — आप लोग सर्वान्तःकरणसे आशीर्वाद दीजिए, जिससे यह शुभ कार्य निर्विघ्न पूरा हो।" यह कहकर उन्होंने एक जोड़ी सोनेके कड़े जेबसे निकालकर दयालके हाथमें दे दिये।

दयाल उन दोनोंको लेकर विजयाकी ओर बढ़े और हाथ बढ़ाकर बोले — "मैं इस शुभ कर्मकी सूचनामें मन-वचन-कायसे तुम्हारी कल्याण-कामना करता [illegible] बेटी, देखूँ जरा तुम्हारे दोनों हाथ।"

लेकिन उस आनतमुखी और मूर्तिके समान बैठी हुई रमणीने लेशमात्र हरकत नहीं की। दयालने फिर अपनी प्रार्थना दुहराई, तथापि वह उसी प्रकार स्थिर बैठी रही। नलिनी समीप ही थी। वह मामाका अवस्था-संकट अनुभव करके हँसी और उसने विजयाके दोनों हाथ पकड़ लिये। तब दयालने बिना जाने अभ्यागतोंकी उस एक जोड़ी चूड़ियोंको आशीर्वादका लक्ष्य-चिह्न समझकर उस मूर्छितप्राय निरुपाय नारीके अवश-अचल हाथोंमें पहना दिया।

लेकिन किसीने कुछ नहीं जाना। बल्कि, इसे मधुर लज्जा कल्पना करके स्वाभाविक और संगत मानकर वे लोग प्रफुल्ल हो उठे और क्षण-भरमें शुभ-कामनाओंकी करतल ध्वनिसे वह सारा कमरा मुखरित हो उठा।

खाने पीनेका काम पूरा हो गया। देर हो रही थी इसलिए सब लोग एक एक करके विदा होने लगे। विजयाने इस समय आत्मसंवरण करके किस प्रकार अतिथियोंके सम्मान और मर्यादाकी रक्षा की वह अन्तर्यामीके अतिरिक्त और जिस व्यक्तिसे छिपी नहीं रही थी वे रासबिहारी लेकिन उन्होंने इसका किसीको आभास तक न होने दिया। जल-पान समाप्त करके एक पान मुँहमें रखकर वे मुसकिराते हुए बोले — "मैं चला। बूढ़ा आदमी ठहरा, धूप चढ़नेपर फिर चल न सकूँगा।" और एक लम्बा आशीर्वाद देकर छाता सिरपर लगाये धीरे धीरे बाहर निकल गये।

भीतरका मामला अच्छी तरह न समझनेपर भी प्रत्युत्तरमें सबोंने एक प्रकारकी हर्षसूचक अस्पष्ट ध्वनि की।

रासबिहारी थोड़ी-सी गरदन झुकाकर और कुर्तेके छोरसे फिर आँखें पोंछकर निकटवर्ती आसनपर चुपचाप बैठ गये। उन स्थिर गम्भीर मुँहकी तरफ देखकर उपस्थित सज्जनोंमेंसे कोई भी अनुमान किये बिना न रह सका कि उनका हृदय अनिर्वचनीय भाव-राशिसे ऐसा भर गया है कि अब और कुछ कहनेके लिए उसमें तिल-भर भी स्थान नहीं रहा है। दयाल अपनी पकी दाढ़ीपर हाथ सहलाते उठ खड़े हुए और भगवद्-उपासनाके आरम्भकी भूमिकाके रूपमें बोले — जिस स्थानपर विशुद्ध हृदय सम्मिलित होते हैं वहीं भगवान्‌का आसन लगता है। अतएव आज यहाँ परम पिताके आविर्भावके सम्बन्धमें संशय करनेके लिए जगह नहीं है।

इसके बाद उन्होंने नये वर्षके पहले दिनकी प्रायः पन्द्रह मिनटतक सुन्दर उपासना की। उनके निजके हृदयमें अकृत्रिम विश्वास और आन्तरिक भक्ति थी। इससे उन्होंने जो कुछ कहा वह सत्य और मधुर होकर सबके हृदयमें लगा — सबकी आँखोंकी कोरोंपर सजलताका आभास दिख गया। सिर्फ रासबिहारी ही ही उनमें ऐसे थे जिनकी मुँदी आँखोंसे आँसू बहकर झरझर गिरने लगे। उपासना समाप्त हो जानेपर भी वे एक ही भावसे बैठे रहे। वे अचेत थे अथवा सचेत बहुत देरतक यह भी नहीं समझा जा सका।

और एक व्यक्ति था जिसके मनकी बातका पता नहीं लग सका। वह थी विजया। सारे समय वह मुँदी आँखोंसे पत्थरकी मूर्तिके समान स्थिर बैठी रही। उसके बाद जब उसने मुँह उठाया तब उसकी आकृति पत्थरके समान ही अस्वाभाविक रूपसे सफेद दिखाई पड़ी।

दयालकी भक्ति-गद्‌गद कण्ठकी प्रतिध्वनि जिस समय अनेक व्यक्तियोंके हृदयमें गूँज रही थी उसी समय रासबिहारीने आँखें खोलीं और खड़े होकर प्रायः रुलाईभरे स्वरमें कहा — "मुझमें भावनाका वह बल नहीं है, किन्तु आज मैंने जान लिया है कि दयालका महावाक्य कितना बड़ा सत्य है — सम्मिलित हृदयके सन्धि-स्थलमें उसी एकमात्र और अद्वितीय निराकार परब्रह्मका आविर्भाव होता है — इसे आज अन्तरमें प्रत्यक्ष करके मेरा जीवन चिरदिनके लिए धन्य हो गया।" यह कहकर वे आगे बढ़ गये और दयालको हृदयसे चिपटाकर अस्फुट कण्ठसे कह उठे — "दयाल! भाई! यह सब तुम्हारे पुण्य-प्रतापसे तुम्हारे ही आशीर्वादसे—"

सब चले गये परन्तु विजया और नलिनी उस समय भी बरामदेके एक किनारे बैठी बातचीत कर रही थीं। विजयाने कहा, “आपसे आलाप करके मैं कितनी खुशी हुई, सो बता नहीं सकती। यहाँ आनेके दिनसे मैं एकदम अकेली पड़ गई हूँ। ऐसा कोई नहीं है जिससे दो बातें कर सकूँ। आपकी जब इच्छा हो जब आप समय पाइए, आ जाया कीजिए।”

नलिनीने खुश होकर सम्मति जता दी। विजयाने कहा, “मैं खुद भी कावद उस पार आपकी मामीको देखने आऊँगी।” लेकिन फिर दूसरी तरफ देखकर थोड़ा-सा व्यस्त होकर कहा, “दयाल बाबू, निश्चय ही कचहरीमें आ गये हैं, क्या उन्हें दुःख सकूँ।” और तब बैयराकी कोनमें पैर बढ़ानेका उद्योग करते ही नलिनी बाधा डालकर बोली, “वे तो इस समय घर आयेंगे नहीं, इसके आपको बैठेंगी।”

विजया कुंठित होकर बोली, “यह बात मुझसे पहले क्यों नहीं कही! मैं दयालको दुःख दे रही हूँ, यह आपको—”

नलिनीने कहा, “नहीं, दयालकी जरूरत नहीं है। मैं नरेन्द्र बाबूके लिए प्रतीक्षा कर रही हूँ। वे अपने मामासे मिलने गये हैं, अभी आ जायेंगे।”

विजयाने आश्चर्यमें पड़कर पूछा, “आपसे उनका परिचय है क्या? पर मैं तो नहीं जानती।”

नलिनीने कहा, “परिचय जरा भी नहीं था। सिर्फ परसों ही मामाकी [illegible] पाकर मैंने स्टेशनपर जाकर देखा वे आये हैं। उनके साथ ही यहाँ आई हूँ।”

विजया बोली, “ओह, यह बात है!”

नलिनीने कहा, “हाँ, लेकिन कैसे आश्चर्यजनक आदमी हैं, आपने देखा! इन दो दिनोंमें ही मानो चिरपरिचित आत्मीय बन गये हैं। तय हुआ है कि इस बार हमारे घर ही खान-भोजन करके कलकत्ता जायेंगे। मेरी मामी तो उन्हें अपने लड़केके समान प्रेम करती हैं।”

विजयाने मस्तक हिलाकर कहा, “हाँ आश्चर्यजनक आदमी हैं।”

नलिनी कहने लगी, “उनका किसीसे कभी मतभेद हो सकता है, यह मैं आँखोंसे न देख लेती तो विश्वास ही न कर सकती। मैं बड़ी प्रसन्न हुई हूँ कि आज विलास बाबूसे उनका मेल हो गया। लेकिन उनके पिता भी कैसे आश्चर्यजनक आदमी थे! मेरी समझमें तो हमारे समाजमें सबको उनके ही समान होनेका यत्न करना चाहिए। रासबिहारी बाबूका आदर्श जिस दिन

ब्राह्मसमाजके घर घर प्रतिष्ठित हो जायगा उसी दिन समझूँगी हमारा ब्राह्म-धर्म सफल हुआ सार्थक हुआ। आप क्या कहती हैं? ठीक है न? "

नजदीक ही दिखाई पड़ा कि नरेन्द्र टोपी हाथमें लिये तेजीसे उसी तरफ आ रहा है। विजयाने नलिनीके प्रश्नका उत्तर न देकर उसी तरफ उसकी दृष्टि आकर्षित करके कहा वह देखिए, वे आ रहे हैं। "

नरेन्द्र निकट आकर विजयाको नमस्कार करके बोला यह लीजिए, इसी बीच दोनोंमें स्निग्ध प्रेम भी हो गया! सचमुच आज वर्षके पहले दिन हमारा परम सुप्रभात हुआ! सवेरा बहुत मजेसे कटा। इससे आशा होती है यह वर्ष सम्भवतः अच्छा ही कटेगा। लेकिन आप ऐसी मलिन कैसी दिखाई पड़ती हैं, बताइए तो? "

विजयाने विरक्तिके स्वरसे कहा आप भी तो बताइए कि आप एक दिनके भीतर यह प्रश्न कितनी बार कीजिएगा? "

नरेन्द्र हँस पड़ा " क्या और भी एक बार पूछ चुका हूँ? पर यदि पूछ ही लिया तो क्या हुआ? अच्छा आप इस प्रकार कहसे नाराज क्यों हो जाती हैं बोलिए तो? यह तो आपमें भारी दोष है। " कहकर वह फिर हँसने लगा। विजयाने किसी प्रकार हँसी दबाकर बनावटी गम्भीरताके साथ जवाब दिया ' इस विषयमें क्या सब ही आपके समान निर्दोष हो सकते हैं? फिर भी देखिए, दयालचन्द्र जैसे और भी बहुतसे निन्दक हैं जो आपके समान साधु व्यक्तिको भी जल्दी गुस्सा होनेवाला कहकर अपवाद लगाते हैं। "

दयालचन्द्रके नामसे नरेन्द्र तरुण कण्ठसे हँस उठा। हँसी रुकनेपर उसने कहा आप तो विरुद्ध दलसे सम्बन्ध रखनेवाली हैं, किसी प्रकार दिनभरमें भी दोष क्षमा नहीं कर सकतीं। लेकिन यह तो सुनूँ कि और भी बहुतसे कौन? दयालचन्द्र और आप खुद इतने ही तो? "

विजया मुस्कराकर बोली और स्टेशनपर जिन लोगोंने देखा है वे भी।

नरेन्द्रने कहा, और? "

विजयाने कहा " और जिन जिन लोगोंने सुना है वे भी। "

नरेन्द्रने कहा " तो यही क्यों न कहिए मेरे सम्बन्धमें सारी दुनियाके लोगोंका यही मत है? '

विजयाने पहलेकी गम्भीरता स्थिर रखकर ही जवाब दिया हाँ, हम सबका यही मत है। "

विजयाने कहा "दाम लेकर देनेको मैं उपहार देना नहीं बिक्री करना कहती हूँ। इस प्रकारका उपहार देकर आप आत्म-प्रसाद प्राप्त कर सकते हैं, लेकिन हम लोगोंको दूसरे ही प्रकारकी शिक्षा मिली है। इसलिए आज इस आनन्दके दिन मैं उसे बेचनेकी इच्छा नहीं करती।"

इस आघातकी कठोरतासे नरेन्द्र स्तंभित हो गया। यों ही तो वह विजयाके मिजाजका ओर-छोर कोई कूल-किनारा नहीं पा रहा था —तिसपर आज उसके हृदयके भीतर मुलेठी-सी जो आग आप जल रही थी, उसका दाह जब अकस्मात् अकारण बाहर निकल पड़ा तब नरेन्द्र उसे पहिचान ही न सका। वह क्षण-भर उसके कठोर मुँहकी तरफ निःशब्द देखते रह कर अत्यन्त व्यथाके साथ बोला "अपनी नितान्त दीन दशाको मैं कभी भूला नहीं और उसे छिपानेकी भी चेष्टा मैंने नहीं की जो आप मुझे याद दिला रही हैं।

फिर नलिनीको दिखाकर कहा, "मैंने इनसे भी अपना सारा इतिहास बताया है। पिताजी अत्यन्त दैन्य-दुःख पाकर मरे हैं। उनकी मृत्युके बाद घर-द्वार जो कुछ भी वहाँ था सब कर्ज चुकता करनेमें बिक गया कुछ भी किसीसे नहीं छिपाया। मैंने आपको उपहार देनेकी बात नहीं कही। अच्छा कहिए तो यह सब क्या मैंने आपको बताया नहीं?"

नलिनीने सकरुण स्वीकृति देकर कहा "हाँ बताया है।" विजयाका मुँह वेदनासे, लज्जासे, अपमानसे, विवर्ण हो उठा—वह केवल विह्वल आँखोंकी तरह एक दृष्टिसे दोनोंकी तरफ चुपचाप ताकती रही। उसकी इस सीमाहीन वेदनाको विस्मित करके नरेन्द्रने म्लान मुखसे फिर कहा, "मेरी बातसे आप प्रायः अत्यन्त अस्थिर हो उठती हैं। शायद सोचती हैं, मैं अपनी अवस्थाको लाँघकर अपनेको आप लोगोंके समकक्ष प्रकट करना चाहता हूँ। यह हो सकता है कि अपने अन्यमनस्क स्वभावके दोषसे सब बातोंमें अपना वजन ठीक नहीं रख सकता होऊँ—लेकिन जाने दीजिए, यदि आपका असम्मान कर बैठा होऊँ, तो मुझे क्षमा कीजिएगा।" कहकर और मुँह फिराकर वह चल पड़ा।

## २२

सारे रास्तेमें दोनों व्यक्तियोंमें सिर्फ ये बातें हुईं। नलिनीने पूछा "क्या आपने उपहार देनेकी बात कही थी?"

नरेन्द्रने प्रसन्न कण्ठसे कहा, "और किसी दिन आपको बताऊँगा। आज नहीं।"

इस बीचमें पुलके पास आकर नरेन्द्रने खड़े होकर कहा "आज मुझे क्षमा करना होगा—मैं वापस चला।" लेकिन नलिनीको प्रायः अभिभूत-सा देखकर वह फिर बोला "मैं जानता हूँ कि यह भारी अन्याय है, लेकिन तो भी आपको क्षमा करना होगा अब मैं किसी प्रकार नहीं चल सकता। अपनी मामीसे कह दीजिएगा मैं और किसी दिन आकर—"

उसके संकल्पके इस आकस्मिक परिवर्तनसे नलिनी जितनी विस्मित हुई थी उसके कण्ठस्वर और मुँहकी तरफ देखकर उससे भी अधिक विस्मित हो गई। जान पड़ता है, इसीलिए उसने इस विषयमें और अधिक अनुरोध न करके सिर्फ यही कहा "आपका भोजन तो नहीं हुआ। लेकिन फिर कब आइएगा?"

"परसों आनेकी चेष्टा करूँगा।" कहकर नरेन्द्र जिस रास्ते आया था उसी रास्ते रेलवे स्टेशनकी तरफ तेजीसे चल पड़ा।

मैदान पार होनेमें थोड़ी ही देर थी, देखा कि कोई व्यक्ति हाथ ऊँचा किये उसीकी तरफ प्राणपणसे दौड़ा चला आ रहा है। वह उसीके लिए दौड़ा आ रहा है और हाथ उठाकर उसीको ठहरनेका इशारा कर रहा है, अनुमान करके नरेन्द्र रुककर खड़ा हो गया। क्षण-भर बाद ही परेशने उपस्थित होकर हाँफते हाँफते कहा "माईजीने बुला भेजा है तुमको चलो।"

"मुझे?"

"हाँ, चलो न।"

नरेन्द्रने कुछ क्षण निस्तब्ध रहकर सन्दिग्ध कण्ठसे कहा, "तू समझ नहीं सका है, मुझे नहीं बुलाया होगा।"

परेशने प्रबल वेगसे सिर हिलाकर कहा "तुम्हें ही बुलाया है, तुम्हारे सिरपर साहबका टोप जो लगा है! चलो।"

नरेन्द्रने और कुछ क्षण मौन रहकर प्रश्न किया "तेरी माईजीने क्या कहा है तुझसे?"

परेशने कहा "माईजी उस तरफकी ऊँची छतसे दौड़ती हुई नीचे आईं और बोलीं परेश, दौड़ जा—सीधे जाकर बाबूको पकड़ ला। सिरपर साहबका टोप लगाये हैं, जा दौड़ जा—तुझे एक बहुत अच्छी चकरी दूँगी।—जल्दी चलो!"

इतनी देर बाद उसकी व्यग्रताका कारण ज्ञात हुआ। चकरीके लोभसे ही

यह इस बड़ी भूलमें ऐंजिनके वेगसे दौड़ा आया है। इसलिए किसी प्रकार भी छोड़कर नहीं जायगा। एक बार तो उसके मनमें आया कि अकेलेके बदले ही एक सवारीकी कीमत देकर इसी स्थानसे विदा कर दे। लेकिन आज ही इस प्रकार बुला भेजनेका क्या कारण है, इस कुतूहलको भी वह किसी प्रकार निवारण न कर सका। लेकिन जाना उचित है या नहीं, यह स्थिर करनेमें उसे और भी कुछ क्षण लग गये। यद्यपि अन्ततक स्थिर कुछ नहीं हुआ तो भी उसके अनिश्चित पग उसी तरफ धीरे धीरे बढ़ने लगे। रास्तेभर वह बुलानेका कारण मन ही मन खोजकर मरता रहा लेकिन यह उसकी समझमें न आया कि बुलाना ही उसकी अपेक्षा बड़ा कारण है। बाहरके कमरेमें पर रखते ही विमला आकर सामने खड़ी हो गई। उसने अपनी दोनों भींगी स्फुट आँखें उसके मुँहपर गड़ाकर तीक्ष्ण कण्ठसे कहा "आप खूब हैं, जो बिना खाये-पिये इस वक्त चले जा रहे हैं। मैं तो हरदम नाराज हो जाया करती हूँ, मैं बहुत बुरी हूँ, और आप!"

नरेन्द्र गहरे विस्मयसे बोला "इसका मतलब? किसने कहा आप बुरी हैं, आपसे किसने कही ये सब बातें?"

विमलाके ओंठ काँपने लगे। उसने कहा "आपने। भगिनीके सामने क्यों मेरा इस प्रकार अपमान किया? मेरा ही अपमान किया और मुझे ही दण्ड देनेके लिए बिना खाये चले जा रहे हैं। क्या किया है आपका मैंने?" बोलते बोलते उसकी दोनों आँखें आँसुओंसे भर आईं। जान पड़ता है उन्हें ही सँभालनेके लिए वह उसी क्षण दूसरी तरफ देखती हुई पीठ देकर खड़ी हो गई। नरेन्द्र हतबुद्धिके समान वाक्शून्य होकर ताकता रहा। वह जिस प्रकार यह खोजकर नहीं पा सका कि इस अभियोगका क्या जवाब है, उसी प्रकार इसका कारण आखिर क्या है, सो भी नहीं सोच सका।

बैरा कह गया कि खानेके लिए सब तैयार है। विमलाने लौटकर शान्त भावसे केवल यही कहा कि "अब और देरी न कीजिए, आइए।"

स्नानसे निपटकर नरेन्द्र भोजन करने बैठा। विमला एक पंखा हाथमें लेकर जब उसके निकट आकर बैठी, तब लज्जाकी आँधी बहुत ही ऊँचे ऊँचे उसके सर्वांगको झकझोर कर निकल गई। हवा करनेको उद्यत देखकर नरेन्द्रने सकुचा कर कहा 'मुझे हवा करनेकी आवश्यकता नहीं है आप पंखा रख दीजिए।'

विमलाने मुसकराकर कहा 'आपको आवश्यकता न हो पर मुझे तो आवश्यकता है। बाबूजी कहते थे नारी जातिको कभी खाली हाथ नहीं बैठना चाहिए'।"

नरेन्द्रने पूछा "आपका भोजन भी तो नहीं हुआ है ?"

विजयाने कहा, "नहीं। पुरुषोंका भोजन हुए बिना हम लोगोंको नहीं खाना चाहिए।"

नरेन्द्र खुश होकर बोला "अच्छा ! तब तो ब्राह्म होने पर भी आप लोगोंका आचार-व्यवहार हम लोगोंके ही जैसा है।"

विजयाने यह नहीं कहा कि अनेक ब्राह्म घरोंमें ऐसा नहीं है, बल्कि इसके ठीक उल्टा है। बल्कि इसके सिवा ही ये सब हिंदू-आचार अपने मकानमें चालू रख सके हैं। बल्कि उसने कहा "इसमें कठिन होनेकी तो कोई बात नहीं। हम लोग न तो विलायतसे आये हैं और न बाबूजीसे ही हमें अपने आचार-व्यवहारकी आमदनी करनी पड़ी है। बल्कि ऐसा न होनेपर ही आश्चर्यकी बात होती।"

नौकरने दरवाजेके पास आकर कहा "मा, गुमाश्ताजी हिसाबकी बही लिये बैठे हैं इस समय क्या उनसे चले जानेको कह दूँ ?"

विजयाने गरदन हिलाकर कहा "हाँ मुझे समय नहीं मिलेगा उनसे चले जानेको कह दे।"

नौकरके चले जानेपर नरेन्द्रने विजयाके मुँहकी तरफ आँखें उठाकर कहा "यह बात मुझे सबसे अधिक आश्चर्यित करती है।"

"कौन-सी बात ?"

"नौकरोंके मुँहका यह सम्बोधन।" फिर हँसकर कहा "आप ब्राह्म महिला हैं, आलोक-प्राप्त हैं, और विशेष रूपसे धनाढ्य भी हैं। आजकल मुझे ऐसे ही आलोक-प्राप्त घरोंमें चिकित्साके लिए जाना पड़ता है। उनके नौकर-चाकर मालिकोंको कहते हैं 'मेम साहब'। वे जानती हैं कि वास्तविक मेम साहबाएँ उन्हें किन आँखोंसे देखती हैं, इसीलिए शायद वेतन-भोगी नौकरोंसे 'मेम साहब' कहलवाकर आत्मसमर्यादा बनाये रखती हैं।' यह कहकर उसने अपने प्रचण्ड परिहास और अट्टहाससे सारा कमरा भर दिया। विजया खुद भी हँस पड़ी। नरेन्द्रकी हँसी रुकनेपर उसने दुबारा कहा "मालूम नहीं मकानके दासियों-नौकरोंके मुँहके मातृ-सम्बोधनकी बनिस्बत 'मेम साहब' कहलाना ज्यादा इज्जतकी बात हो ! पहले दिन समझ ही नहीं सका कि बेचारा 'मेम साहब' कहता किसे है ! वह क्या बोला था जानती हैं ? बोला "मैंने बहुतसे साहबोंके घरोंमें नौकरी की है असली मेम साहब क्या हैं, सो मैं खूब जानता हूँ। इस घरमें एक नया हिंदुस्तानी दरबान मालिकिनको 'माईजी' कह बैठा इससे मेम

विजयाने जिद करके कहा "नहीं यह नहीं होगा। मैं सुनना चाहती हूँ, आप बताइए।"

उसका अतिशय आग्रह देखकर नरेन्द्र हँसा; उसने कहा "बताना केवल निरर्थक ही नहीं मेरे लिए लज्जाजनक भी है। शायद आप सोचेंगी कि मैं चालाकीसे आपके सेन्टिमेन्टपर चोट देकर—"

विजया अधीर होकर बीचमें ही रोककर बोली, "मैं और अधिक अनुनय नहीं कर सकती—आपके पैरों पड़ती हूँ, बोलिए।"

"यदि खाने-पीनेके बाद कहूँ?"

"नहीं अभी—"

"अच्छा कहता हूँ, कहता हूँ। लेकिन पहले एक बात पूछता हूँ। क्या हमारे मकानके विषयमें आपसे कभी कोई बात उन्होंने नहीं कही?"

विजया अधिकतर असहिष्णु हो उठी लेकिन कोई उत्तर नहीं दिया। नरेन्द्रने मुस्कराते हुए कहा "अच्छा नाराज मत होइए, मैं कहता हूँ। जब मैं विलायत गया था तब ही मैंने पिताजीसे सुना था कि आपके पिताजी ही मुझे भेज रहे हैं। और आज तीन दिन हुए, दयाल बाबूने मुझे चिट्ठियोंका एक बंडल दिया है। जिस कमरेमें बहुत-सा टूटा-फूटा असबाब पड़ा है, उसीमें एक टूटे हुए डेस्कके दराजमें वे चिट्ठियाँ थीं। पिताजीकी वस्तु होनेके कारण दयाल बाबूने उन्हें मेरे ही हाथमें दे दिया। पढ़कर मैंने देखा उनमें दो चिट्ठियाँ आपके पिताजीके हाथकी लिखी हुई हैं। आपने शायद सुना है कि अन्तिम वयसमें पिताजीने कर्जके मारे जुआ खेलना शुरू कर दिया था। मालूम होता है, यह इशारा ही एक चिट्ठीके आखिरमें था और उसके बाद नीचेकी तरफ एक स्थानपर उन्होंने उपदेशके बहाने सान्त्वना देकर पिताजीको लिखा था मकानके लिए चिन्ता करनेकी जरूरत नहीं। नरेन्द्र मेरा भी तो लड़का है, मकान उसे ही मैंने दहेजमें दिया।"

विजयाने मुँह उठाकर कहा, "उसके बाद?"

नरेन्द्रने कहा "उसके बाद और अनेक बातें हैं। परन्तु यह पत्र बहुत दिनोंका लिखा हुआ है। बहुत सम्भव है, उनका यह अभिप्राय बादको बदल गया हो और इसीलिए कोई बात आपसे कह जाना उन्होंने आवश्यक न समझा हो।"

पिताकी अन्तिम इच्छाएँ विजयाको अक्षर अक्षर स्मरण हो आईं। उसने एक लम्बी साँस ले ली और कुछ क्षण स्थिर रहकर कहा "तो फिर मकानपर दावा कीजिएगा?" और हँस दी।

नरेन्द्र खुद भी हँसा। इस मन्तव्यको भविष्य परिहास समझकर उसने कहा ‘दावा डिसमिस करूँगा आपकी ही गवाही देकर; और आशा करता हूँ, आप सच ही सच बोलियेगा।’

विजयाने गरदन हिलाकर कहा “निश्चय। लेकिन आप मेरी गवाही क्यों मानियेगा?”

नरेन्द्रने कहा “नहीं तो प्रमाणित कैसे होगा? मकान सचमुच मेरा है, यह बात तो अदालतमें साबित करनी ही होगी।”

विजया गम्भीर होकर बोली “दूसरी अदालतकी जरूरत नहीं है। बापूका आदेश ही मेरी अदालत है। मैं यह मकान आपको लौटाये देती हूँ।”

उसकी मुखाकृति और कण्ठ-स्वर ठीक रहस्यके समान अवश्य न जान पड़ा लेकिन उसके अतिरिक्त और क्या हो सकता है सो भी उसके मनमें स्थान न पा सका। विशेषतः विजयाके परिहासकी भंगी इतनी निगूढ़ थी कि मुँह देखकर और सुनकर कुछ कह सकना अत्यन्त कठिन था। इसीलिए नरेन्द्र स्वर भी इस गम्भीरताके साथ बोला “तो फिर उनकी चिट्ठी आँखसे देखे बिना ही काम चलता है, मकान दे दीजियेगा!”

विजयाने कहा “नहीं चिट्ठी मैं दिखाना चाहती हूँ। लेकिन यदि उसमें यही बात लिखी है तो उनका हुकम मैं किसी प्रकार अमान्य नहीं करूँगी।”

नरेन्द्रने कहा “इसका ही क्या सबूत है कि उनका अभिप्राय अन्त तक यही था?”

विजयाने उत्तर दिया “नहीं था इसका भी तो सबूत नहीं है!”

नरेन्द्रने कहा “लेकिन मैं यदि न लूँ? दावा न करूँ?”

विजयाने कहा, “यह आपकी इच्छा है। लेकिन वैसी हालतमें आपकी बुआके लड़के भी तो हैं। मेरा विश्वास है, अनुरोध करनेपर वे लोग दावा करनेमें असम्मत न होंगे।”

नरेन्द्रने हँसकर कहा, “यह विश्वास मेरा भी है, यहाँ तक कि शपथ खाकर कहनेको राजी हूँ!”

विजयाने इस हँसीमें योग नहीं दिया, वह चुप रही।

नरेन्द्रने फिर कहा “अर्थात् मैं लूँ, चाहे न लूँ, आप देंगी ही!”

विजयाने कहा “अर्थात् मेरी प्रतिज्ञा है कि पिताजीकी दान की हुई वस्तु मैं नहीं हड़पूँगी।”

उसके कण्ठस्वरकी दृढ़ता देखकर नरेन्द्र मन ही मन विस्मित और मुग्ध हो गया। लेकिन कुछ क्षण चुप रहकर मधुर कण्ठसे बोला “यह मकान जब आपने

सम्बन्धमें दान कर दिया है, तब मेरे न लेनेपर भी आपको इसका लेनेका पाप नहीं लगेगा। इसके सिवा आपसे लेकर मैं करूँगा भी क्या बताइए? मेरे कोई है नहीं जो उसमें रहेगा और मुझे बाहर कहीं न कहीं काम करना ही होगा। उसकी अपेक्षा जो व्यवस्था हुई है वही सबसे अधिक अच्छी है। और एक बात यह भी है कि इस विषयमें आप विलास बाबूको किसी प्रकार राजी न कर सकियेगा।"

इस अन्तिम बातसे विजयाका मन ही मन जल उठी और बोली "मेरे पास इतना अधिक समय नहीं है कि उसे अपनी चीजके लिए दूसरेको राजी करनेकी चेष्टामें बरबाद करती फिरूँ। लेकिन आप और भी तो एक काम कर सकते हैं। घरकी जब आपको जरूरत नहीं है तब मुझसे उसका उचित मूल्य ले लीजिए। तब आपको चाकरी भी नहीं करनी पड़ेगी, और अपना काम भी सफलतासे कर सकियेगा। आप राजी हो जाइए नरेन्द्र बाबू!" इस अत्यन्त अनुनयके स्वरने अकस्मात् नरेन्द्रके हृदयमें बाणके समान बिंधकर उसे चंचल कर दिया और यद्यपि विजयाके झुके मुँहपर इस विनतीका छिपा इशारा पढ़ लेनेका सुयोग उसे नहीं मिला तथापि यह परिहास नहीं है, सच है यह भी समझनेमें उसे देर नहीं लगी। विवाहके सम्बन्धकी सहायताओंमें उसे धन-हीन करके वह अपनी खुशी नहीं है बल्कि हृदयमें व्यथा ही अनुभव कर रही है, कोई न कोई बहाना ढूँढकर उसके दुःखका भार हलका कर देना चाहती है, यह निश्चित जानकर उसका हृदय भर आया। लेकिन इसीलिए तो इस प्रकार प्रस्ताव स्वीकार कर लेनेसे काम नहीं चलेगा। जिसका वह अधिकारी नहीं आखिर वह किस प्रकार उसकी भीख ले ले। और भी एक बड़ी बात है। जो सब सांसारिक मामले पहले बहुत बड़ी समस्या थे अकस्मात् अनिवार्य रूप इस क्षणके लिए नष्ट हो गये हैं। उसने स्पष्ट देख लिया है कि विलासके सम्बन्धमें विजया आवेशमें चाहे जो कह डाले लेकिन उस बाधाको ठेलकर अन्त तक वह यह संकल्प किसी प्रकार भी कार्यमें परिणत नहीं कर सकती। इससे केवल उसकी लज्जा और वेदना ही बढ़ेगी और कुछ नहीं होगा।

कुछ क्षण उसके अवनत मुँहकी तरफ सस्नेह दृष्टिसे देखता रहकर वह परिहास तरल कण्ठसे बोला "आपके मनकी बात मैं समझता हूँ। गरीबको किसी बहानेसे कुछ दान करना चाहती हैं, यही न?"

ठीक यही बात आज और भी एक बार कही जा चुकी थी। उसकी ही पुनरावृत्तिसे विजयाका चेहरा स्याह होकर आँख उठाकर कहा "इस बातसे मैं कितना कष्ट पाती हूँ आप जानते हैं?"

नरेन्द्रने मन ही मन हँसकर प्रश्न किया, "तब असल बात क्या है सुनूँ?"

विमलाने कहा   मैं तुमसे सच ही कह रही हूँ; पर आपका पापी मन है, इसीलिए आप विश्वास नहीं कर सकते। आप गरीब हों या आदमी हों इससे मुझे मतलब? मैं केवल पिताजीका आदेश पालन करनेके लिए ही आपको मकान वापस कर देना चाहती हूँ।

नरेन्द्र सहसा अत्यन्त गम्भीर होकर बोला   इसमें भी एक झूठ रह गई,—पर उसे जाने दीजिए। आप बहुत बड़ी प्रतिज्ञायें तो कर रही हैं, लेकिन पिताजीके हुक्मके अनुसार वापस करना हुआ तो और भी कितनी ही चीजें देनी होंगी सो जानती हैं? सिर्फ यह मकान ही तो नहीं है?"

विमलाने कहा   अच्छी बात है। दीजिए, असली सब सम्पत्ति वापस ले लीजिए।"

इस बार नरेन्द्रने हँसकर मस्तक हिलाये। उसने कहा "खूब ऊँचे गलेसे जोर देकर मुझसे दावा करनेको कहती हैं। यहाँ तक कि यदि मैं नहीं करूँगा तो मेरी दुआके ख्यालसे दावा करनेको कहेंगी यह डर भी दिखाती हैं। लेकिन जानती हैं कि उनके आदेशके अनुसार मेरा दावा कहाँतक पहुँच सकता है? केवल यह मकान और कुछ बीघे जमीन ही नहीं उससे बहुत बहुत ज्यादा।"

विमलाने उत्सुक होकर कहा   पिताजीने और क्या क्या आपको दिया है?"

नरेन्द्र बोला   उनकी वह चिट्ठी भी मेरे पास है जिसमें उन्होंने सिर्फ इतना दहेज देकर ही मुझे बिदा नहीं किया है। बल्कि यहाँ जो कुछ आप देख रही हैं सभी कुछ उसमें सम्मिलित है। मैं दावा सिर्फ इस मकानपर ही नहीं कर सकता हूँ बल्कि यह घर यह कमरा ये सब टेबल-कुर्सी आइना दिवालगीर खाट पलँग पलंग दास-दासी अमला कर्मचारी और उनकी मालकिन तक पर दावा कर सकता हूँ जानती हैं? पिताजीका हुक्म—पिताजीका हुक्म—दीजियेगा यह सब?

विमला पद-नखसे लेकर शिरके बालोंतक सिहर उठी। लेकिन वह कोई उत्तर न देकर नीचा मुँह किये काठकी मूर्तिके समान बैठी रही। नरेन्द्र गर्वके साथ मस्तक और मुँहमें टेढ़ा हुआ ताना मार कर बोला, "क्यों? है सामर्थ्य? एक बार न हो तो विमल बाबूसे सिरहानेमें सलाह कर लीजियेगा।" कहकर वह हा हा करके हँसने लगा।

लेकिन इस बार विमलाके मुँह उठाते ही उसकी प्रबल हँसी सहसा जैसे चोट खाकर रुक गई। विमलाके मुँहपर किसी रक्तका आभास तक न रहा। उसके सूखे-पीले मुँहकी तरफ देखकर नरेन्द्र उद्विग्न और परेशान होकर

नहीं करते थे। कलकत्तेसे आते समय विजया इन सबको साथ ले आई थी और अपने सोनेके कमरेकी मोटी आलमारीमें उसने बन्द करके रख छोड़ा था। विजयाने मुँह उठाकर कहा "यह किसने कहा कि वे लोग मामला दायर करेंगे?"

रासबिहारीने स्निग्ध भावसे कुछ हँसकर कहा "क्या जानतीं नहीं बेटी मैं हवासे खबर पा लेता हूँ। ऐसा न होता तो क्या इतनी बड़ी जमींदारी इतने दिनों चला पाता?

विजयाने पूछा "वे कितनी जमीनका दावा करते हैं?"

रासबिहारी मन ही मन हिसाब लगाकर बोले "बहुत कम होनेपर भी दो बीघेसे क्या कम होगी।

विजयाने लापरवाहीसे कहा बस! तो फिर वे ही ले लें। जरा-सी जगहके लिए मामले मुकदमेकी जरूरत नहीं है।

रासबिहारीने अत्यन्त अधिक विस्मयका भाव करके क्षोभके साथ कहा, "तुम जैसी लड़कीके मुँहसे ऐसी बात सुननेकी आशा तो नहीं की थी बेटी। आज बिना बाधाके यदि दो बीघे छोड़ दें तो कल और दो सौ बीघे नहीं छोड़ देनी होगी यह कौन कह सकता है?'

लेकिन आश्चर्य है कि इतने बड़े तिरस्कारपर भी विजया विचलित नहीं हुई। उसने सहज भावसे ही प्रत्युत्तर दिया, "लेकिन वास्तवमें तो दो सौ बीघे हमें छोड़नी पड़ नहीं रही है। मैं कहती हूँ, मामूली-सी बातपर मामले मुकदमेकी जरूरत नहीं है।"

रासबिहारी मर्माहत हुए। उन्होंने बार बार सिर हिलाकर कहा यह किसी प्रकार नहीं हो सकता बेटी किसी प्रकार नहीं हो सकता। तुम्हारे बाप् जब मुझपर सब निर्भर कर गये हैं और मैं जीवित हूँ, तब बिना विरोधके दो बीघे क्यों दो अंगुल जगह छोड़ देना भी घोर अधर्म होगा। इसके अतिरिक्त और भी अनेक कारण हैं जिनके लिए पुरानी दस्तावेजोंमें एक बार अच्छी तरह देख लेना आवश्यक है। जरा कष्ट करके उन्हें मेरी सन्दूक ऊपरसे ला दो।"

विजयाने उठनेका कोई आग्रह प्रकाशित नहीं किया। बल्कि, पूछा "और भी कोई कारण है?"

रासबिहारी बोले "हाँ है।"

विजयाने कहा 'कौन-सा कारण?"

रासबिहारीने मन ही मन अत्यन्त असन्तुष्ट होनेपर भी आत्म-संवरण करके

यह मिथ्या मार ही मुझे परम सत्यके समान पकड़ मारते ही मिट्टीमें मिला देगा।

इस तरह पत्थरमूर्तिके समान स्थिर होकर बैठे रहे यह न जाने क्या क्या चिन्ताएँ करने लगी। बार बार आँखें पोंछकर बहुत देरके अनन्तर वह उठ खड़ी हुई और बक्सेमें पत्थरोंसे पिताके दोनों हस्तलिखित पत्र मस्तकसे लगाकर फूट फूटकर रोने लगी। उसने दोनों चिट्ठियाँ पढ़नी चाहीं पर बार बार उसकी दृष्टि आँसुओंसे धुँधली हो गई। अन्तमें बहुत देर बाद बहुत यत्न करके जब उसने पढ़ना समाप्त किया तब पिताकी आन्तरिक कामना उसे अविदित नहीं रही। यह सत्य उसके सामने एकदम स्फटिकके समान स्वच्छ हो गया कि उस समय उन्होंने केवल इसीके लिए नरेन्द्रको मनुष्य बना देना चाहा था और यह भी समझनेको बाकी नहीं रहा कि यह बात और चाहे जिससे अज्ञात हो रासबिहारीसे नहीं थी।

और भी पाँच-छः दिन बीत गये। एक दिन सबेरे विजयाने नीचे बरामदेपर देखा मकानमें राज-मजदूर लगे हुए हैं और सारे मकानको सजानेके पहलेका उद्योग हो रहा है। कारण सोचनेपर अकस्मात् उसके सर्वांग शिथिल हो जाने और उसे याद आ गया कि आगामी पूर्णिमाके आनेमें अब केवल सात दिन बाकी हैं। सारे दिन उसीसे काम चलता रहा। परन्तु वह किसीको भी बुलाकर नहीं पूछ सकी कि यह किसके आदेशसे हो रहा है अथवा क्यों इस विषयमें उसकी सम्मति नहीं ली गई।

आज तीसरे पहर अनेक दिनोंके बाद विजया कानाईसिंहको साथ लेकर नदीके किनारे घूमने निकली थी। इतनेमें दयाल आकर उपस्थित हो गये। उन्होंने कहा, "मैं तुम्हें ही ढूँढ़ता फिर रहा हूँ बेटी।"

विजयाने आश्चर्यमें पड़कर कारण पूछा। उन्होंने कहा "बेटी अब तो देरी नहीं है, निमन्त्रण-पत्र छपाने होंगे। तुम्हारे बन्धु बान्धवोंको आदर बुलानेकी चेष्टा करनी होगी। इसलिए अब सबके नाम-धाम मालूम हो जावें तो—"

विजयाने कठोर होकर पूछा "निमन्त्रण-पत्र आप-पक्षका है, मेरे ही नामसे छपाये जायँगे?"

दयाल मन ही मन जानते थे कि यह विवाह सुखका नहीं उन्होंने सकुचा कर कहा "नहीं बेटी तुम्हारे नामसे क्यों छपेंगे? रासबिहारी वर-कन्या दोनोंके ही जब अभिभावक हैं, तब उनके नामसे ही निमन्त्रण देना स्थिर हुआ है।"

विजयाने कहा "स्थिर क्या उन्होंने ही किया है?"

दयालने गरदन हिलाकर कहा "हाँ, उन्होंने ही किया है।"

विजयाने कहा "तो यह भी वे ही स्थिर करें। मेरे बन्धु-बान्धव कोई नहीं हैं।"

दयाल इसका कोई उत्तर न दे सके। चलते चलते बातें हो रही थीं कि विजया सहसा प्रश्न कर बैठी "जो चिट्ठियाँ आपने नरेन्द्र बाबूको दी थीं उन्हें क्या आपने पढ़ा था?"

दयाल बोले "नहीं बेटी, दूसरेकी चिट्ठी मैं क्यों पढ़ूँगा? नरेन्द्रके पिताका नाम देखकर ही मैंने समझ लिया कि यह जब उनकी वस्तु है, तब उनके लड़केके हाथमें ही देना उचित है। एक बार मनमें आया अवश्य था कि तुमसे पूछूँगा लेकिन—क्यों क्या कोई दोष हो गया बेटी?"

इसके कठिन होते देखकर विजयाने स्निग्ध कण्ठसे कहा "उनके पिताकी वस्तु आपने उन्हें दे दी, यह तो ठीक ही किया है। अच्छा वे क्या आपसे इस सम्बन्धमें कुछ भी नहीं बोले?"

दयाल बोले "ना, नहीं कुछ भी नहीं बोले। लेकिन कुछ जानना हो तो उनसे पूछकर मैं कल ही तुम्हें बता सकता हूँ।"

विजयाने विस्मित होकर कहा, "कल ही किस प्रकार बता सकियेगा?"

दयालने कहा "जान पड़ता है, बता सकूँगा। आजकल वे रोज ही मेरे यहाँ आते हैं न।"

विजयाने शंकित होकर कहा "आपकी स्त्रीकी बीमारी क्या फिर बढ़ गई है? यह बात तो आपने मुझसे नहीं बताई?"

दयाल कुछ हँसकर बोले "नहीं, अब वे बहुत अच्छी हैं। नरेन्द्रकी चिकित्सा और भगवानकी दया।" कहकर उन्होंने हाथ जोड़कर परमपद, उद्देश्य प्रणाम कर लिया।

विजयाके विस्मयकी सीमा न रही। उसने दयालके मुँहकी तरफ क्षण-भर देखते रहकर प्रश्न किया, "तो उन्हें प्रति दिन आना पड़ता है?"

दयाल प्रसन्नमुखसे कहने लगे, "आवश्यक न होनेपर भी जन्मभूमिकी माया क्या सहज ही कट जाती है बेटी? इसके सिवा आजकल नरेन्द्रको काम-काज कम है, यहाँ बन्धु-बान्धव भी कोई नहीं है,—इसीलिए वे शामका समय यहीं बिता जाते हैं। विशेष करके, मेरी स्त्री तो उन्हें बिल्कुल लड़केके समान ही चाहती है।—चाहने योग्य लड़का भी तो है। लेकिन, बातों बातोंमें जब इतनी दूर आ गई हो बेटी तब अपने इस मकान तक भी क्यों न चली चलो?"

कुरसीकी तरफ असहाय होकर ताक रहे हैं। चलते चलते उसकी आँखोंसे अविरल आँसू गिरने लगे और उन्हें पोंछते हुए वह बार बार कहने लगी "अब और नहीं सह सकती अब और बरदाश्त नहीं कर सकती।"

घर जाते ही खबर मिली कि रासबिहारी न जाने किस लिए शामसे ही बाहरकी बैठकमें बैठे अपेक्षा कर रहे हैं। सुनते ही उसका चित्त खट्टा हो गया और कोई बात न कहकर पासकी सीढ़ीसे वह अपने ऊपरके कमरेमें चली गई। लेकिन यह भी उसे अविदित नहीं था कि हजार देर होनेपर भी इस परम सहिष्णु व्यक्तिकी धैर्य-च्युति नहीं होगी। वे जब प्रतीक्षा किये बैठे हैं, तब रात चाहे जितनी हो जाय मिले बिना किसी प्रकार नहीं टलेंगे।

थोड़ी देरके ही भीतर दरवाजेपर खड़े होकर परेशने बताया कि बड़े बाबू आ रहे हैं और प्रायः साथ ही साथ उनकी चट्टियों और खाँसीका शब्द सुनाई पड़ा।

विजयाने कहा "आइए।"

कमरेमें प्रवेश करके रासबिहारी कुर्सीपर बैठ गये और बोले, "मैं इसीसे अब तक इन लोगोंसे कह रहा था कि इतने नौकर-चाकरोंमेंसे यह किसीको भी नहीं सूझा कि मकानसे लालटेन ले जायें। इनलोगोंको भी यह भय होना उचित था कि मैदानमें केवल चाँदनीके प्रकाशपर निर्भर न रहकर साथमें लालटेन भेज देना चाहिए। इसीलिए, सोचता हूँ भगवान् इस संसारमें अपने परायेमें तुमने कितना प्रभेद कर रखा है।" फिर उन्होंने एक लम्बी साँस ली। लेकिन जब विजयाने कुछ नहीं कहा तब रासबिहारी खाँसकर कुछ इधर उधर करके जेबसे एक कागज बाहर निकालकर बोले "जो कुछ करना चाहिए मैंने सब कुछ कर रखा है केवल तुम्हें अपना नाम लिख देना होगा बेटी इसे कल सबेरे ही भेज देना चाहिए।" और वह कागज उन्होंने विजयाके हाथमें दे दिया। विजयाने देखते ही समझ लिया यह उनके ब्राह्मविवाहकी कानूनके अनुसार रजिस्ट्री करनेकी दरख्वास्त है। छपी हुई और हाथकी लिखावटको आदिसे अन्त तक दो तीन बार पढ़कर अन्तमें उसने मुँह उठाया। अधिक समय नहीं बीता था लेकिन इतनेमें ही उसके मनमें एक अद्भुत व्यापार घटित हो गया। उसकी सब तरफकी इतनी बड़ी वेदना अकस्मात् न जाने कैसी एक प्रकारकी कठिन उदासीनता और निदारुण वितृष्णामें रूपान्तरित हो गई। उसने सोचा कि जगत्के सभी पुरुष एक ही साँचेमें ढले हैं। रासबिहारी विलास नरेन्द्र—इनमेंसे किसीके साथ विशेष कोई प्रभेद नहीं। बुद्धि और अवस्थाके तारतम्यसे जो कुछ बाहर

दिखलाई देता है केवल यही प्रभेद है। नहीं तो अपने सुख और सुभीतेके लिए नीचतामें, कृतघ्नतामें, निर्मम निष्ठुरतामें नारीके लिए ये सभी समान हैं। आज दयालका आचरण ही उसे सबकी अपेक्षा अधिक खटका था। क्योंकि न जाने कैसे उसे ये दृढ़ विश्वास हो गया कि उसके हृदयकी एकान्त कामनाकी वस्तुको ये जानते हैं और इसी दयालके लिए उसने क्या क्या नहीं किया है! सारे प्राणोंसे श्रद्धा की है चाहा है, बिलकुल अपना समझा है। लेकिन अपनी मामाजीके कन्याके मुकाबिले सब कुछ जान-बूझकर भी इन्होंने उस विश्वासकी कोई मर्यादा नहीं रक्खी। इसकी आँखोंके नीचे ही जब दिनपर दिन एक अनात्मीया रमणीके मर्मान्तक दुःखका पथ प्रस्तुत हो रहा था तब कितनी हिंसा कितनी करुणा इनके मनमें जागी! फिर रासबिहारीके साथ मूलतः इनका भेद किस स्थानपर और कितना है! नरेन्द्रकी बात उसने पहलेसे ही विचारसे बाहर ठेल रक्खी थी। इस समय भी उसके विषयमें विचार करनेका नाम उसने नहीं लिया। केवल यह बात ही इस समय वह अपने आपसे बार बार कहने लगी कि जब सब ही समान हैं, तब किसीको ही आखिर छिद्रकी आँखोंसे देखनेका मुझे क्या अधिकार है! बल्कि, यह ही तो सबकी अपेक्षा निर्दोष है! इसने ही तो सबकी अपेक्षा कम अपराध किया है! वास्तवमें केवल इसके ही तो वाक्य और व्यवहारमें मेल दिखाई पड़ता है। इसका जो कुछ अपराध है, वह केवल मेरे लिए ही है। कुछ स्थिर रहकर विजयाने अपने आपको दुबारा समझाया कि विलासका प्रेम सच्चा और सजीव है इसीलिए तो वह चुपचाप सहन नहीं कर सका और विरुद्ध शक्तिको ठेलनेके लिए पूरी तरहसे हथियार बाँधकर खड़ा हो गया — 'बाबा' कहते ही उसकी अपमानसाहतकी रक्षा करके रुककर चल नहीं पा सका। यदि यही अपराध है, तो उसे दंड देनेका अधिकार और चाहे किसे हो मुझे तो नहीं है। उसे और एक बात याद आई इस कठिन वास्तविक संसारकी। उस दृष्टिसे विचार करके देखनेसे तो इस विलासकी योग्यता ही सबकी अपेक्षा बड़ी दिखाई पड़ती है! उस अपराधीकी तुलनामें तो इसे किसी प्रकार भी उपेक्षाकी वस्तु कहना शोभा नहीं देता!

लेकिन रासबिहारी उसके गम्भीर निर्वाक् मुँहकी तरफ देखकर अत्यन्त आशंकित होकर रह गये। उन्होंने कहा 'तो फिर बेटी, इस कमरेमें दावात-कलम है, या नीचेसे मंगानेको कह दूँ?—'

विजयाने चौंककर देखा। नलिनीकी कुत्सित कटाक्षपर स्पर्धापर उसकी

विचारोंकी डोरीने धीरे धीरे एक सूक्ष्म जाल बुनना प्रारम्भ ही किया था कि सार्वजनिक युक्तिकी इस निष्ठुर व्यापकताने छुरीके समान पड़कर उसे निमेष-भरमें छिन्न-भिन्न करके आगसे भस्म तक अनायास कर दिया और दूसरे ही क्षण विजया एकदम मरनेके लिए प्रस्तुतके समान निर्भय हो उठी। उसने कहा "अच्छा, मैं पूछती हूँ काकाजी आपका क्या यही मत है कि पाप चाहे जितना ही बड़ा क्यों न हो वह रस्मोंके नीचे दब जाता है?"

रासबिहारीने प्रश्नका तात्पर्य ठीकसे न समझ पाकर सिटपिटाकर कहा "क्यों क्यों बेटी?"

विजया अविचलित रह स्वरसे बोली "नहीं तो मेरे इतने बड़े पापकी भी उपेक्षा करके क्या आप मुझे ग्रहण करना चाहते?"

रासबिहारी घबराहटसे व्याकुल हो उठे। वे हतबुद्धि होकर बोले "यह तो झूठ बात है। बहुत बड़ा शत्रु भी तो तुम्हें अपवाद नहीं लगा सकता बेटी।"

विजयाने कहा "शत्रु आकर नहीं लगा सकता। लेकिन मैं पूछती हूँ, विलास बाबू क्या मुझे श्रद्धाकी आँखोंसे देख सकते हैं?"

रासबिहारीने कहा "श्रद्धाकी आँखोंसे नहीं देख सकेगा! तुम्हें! विलास? अच्छा—" कहकर वे ऊँचे स्वरसे पुकारने लगे "विलास! विलास!"

विलास भी कहीं नजदीक ही प्रतीक्षा कर रहा था भीतर आकर खड़ा हो गया। रासबिहारी बोल उठे "सुना विलास हमारी विजया बेटी कह रही है कि तुम क्या इन्हें श्रद्धाकी आँखोंसे देख सकोगे? सुनो जरा—"

लेकिन विलास सहसा कोई उत्तर नहीं दे सका। प्रश्न जैसे समझ ही नहीं सका हो, ऐसे भावसे केवल ताकता रह गया।

विजयाने कहा, "उस दिन काकाजी मकानके भीतर चाकरोंसे पूछताछ करके मुझसे बोले थे कि मैं बहुत रात बीते तक एकान्तमें नरेन्द्र बाबूसे आमोद-प्रमोद करके भी तृप्त नहीं हुई अन्तमें वे ट्रेन न पाकर बहुत रात यहीं काटकर सवेरे गये। ऐसी अवस्थामें—"

बात रासबिहारीके वज्र-कण्ठकी आवाजके नीचे दब गई। वे बार बार कहने लगे "कभी नहीं! कभी नहीं! यह असम्भव है! यह घोर मिथ्या है!—यह बिलकुल ही—" इत्यादि इत्यादि।

विलासका मुँह फक पड़ गया। उसने कहा "नहीं मैंने नहीं सुना।"

रासबिहारी फिर चिल्लाने लगे "तुम कैसे सुनोगे विलास! यह भयानक

सिसकी। वह दोनों हाथ कपालपर रखकर नमस्कार करके कालके दरवाजेसे तेजीसे भाग गई।

## २५

निद्राजन्य सैकसकी जागके बेरेमें विजयाका चित्त कितना अधिक पीड़ित और उद्भ्रान्त हो उठा था यह बात तब तक ठीक तरहसे नहीं समझ सकी जब तक कि उसने अपनेको निश्चित रूपसे समर्पित न कर दिया। आज सबेरे नींद खुलते ही ध्यान गया कि उसका मन अत्यन्त शान्त हो गया है क्योंकि अपने मनमें चकलताका आभास तक उसे ढूँढे नहीं मिला। बाहर देखने पर उसे ख्याल आया कि आकाश आषाढ़-प्रभातके समान धूपर मेघोंके भारसे पृथ्वीके ऊपर झुकनेके बल पड़ा है। ऐसे समयमें सन्ध्यायाम करना-न-करना उस एक-सा जान पड़ा। आज वह यह बात सोच ही नहीं सकी कि और दिनों सबेरे और कामोंमें साधारण-सी देर होने पर भी अन्तःकरण क्यों व्यथित अधीन हो उठता था और क्यों ऐसा लगने लगता था कि बहुत-सा समय नष्ट हो गया है। भला उसे ऐसा कौन-सा काम है, जो एक-दो घंटे बिछौनेपर पड़े रहनेसे चलेगा नहीं! घरमें दास-दासी भरे हैं, बड़ी भारी जमींदारी सुनियमित रूपसे चल रही है। समस्त भावी भविष्यत् जीवन यदि ऐसे ही आरामसे —ऐसी ही शान्तिसे कट जाय तो इसकी अपेक्षा और भली बात क्या है! उसने खिड़कीके बाहर दृष्टि फैलाकर देखा वृक्ष-लताओंका हरा रंग तक बदलकर आज न जाने कैसा हो गया है, और उनके पत्ते तक स्थिर-गम्भीर हो उठे हैं। अब विश्व-ब्रह्माण्डमें द्वन्द्व-विवाद तर्क-वितर्क अशान्ति-उपद्रव कहीं भी कुछ नहीं रह गया है — एक रातके भीतर ही मानो वह बिलकुल ऋषि-मुनियोंका तपोवन बन गया है।

हृदयमें भरे हुए परम अवसादको शान्ति समझ कर विजया मरनेसे पहले व्यक्तिकी तरह आलस्य और भी बहुत देरतक बिछौनेपर पड़ी रहती लेकिन परेशकी माँने आकर शान्ति भंग कर दी। जो व्यक्ति रोज सबेरे ही उठ बैठता है वह इतनी देर तक क्यों नहीं उठा यह जाननेके लिए उसने आशंकित चित्तसे बार बार पुकारा और जब कमरेके कपाट खुलवा लिये तब छोड़ा।

हाथ-मुँह धोकर कपड़े बदलकर, विजया नीचे उतर रही थी कि उसने सुना, आज इधर रासबिहारी ही मजदूरोंके कामकी देख-भाल कर रहे हैं। केवल दो दिन और बाकी हैं, इतने थोड़े समयमें ही सारे घरको लीप-पोतकर बिलकुल नया कर देना होगा।

विमलाने कुछ पहले ही सोचा था कि पिछली रातको जिस दुखद समस्याकी समाप्ति और चरम निष्पत्ति हो गई है, अब किसी भी कारणसे और किसीके भी द्वारा उसमें विपर्यय नहीं हो सकता। इसलिए उसके न्याय-अन्याय या भले-बुरेको लेकर अब वह कोई तर्क वितर्क नहीं करेगी। मंगलमयकी इच्छासे यह सब मङ्गलके लिए ही हुआ है इस विश्वासमें वह सन्देहकी छाया तक नहीं पड़ने देगी। लेकिन सहसा उसने देखा कि यह सम्भव नहीं है। यह मनमें आते ही कि राजबिहारी नीचे हैं,—उतरते ही आमने-सामने भेंट हो जायगी उसका सर्वाङ्ग विमुख हो गया। वह अपने आप ही धीरेसे चौंक पड़ी। बहुत देर तक बरामदेमें टहलते रहने पर भी जब समय नहीं कट सका तब अकस्मात् उसे अपने बाल्य बन्धु स्मरण हो आये। बहुत दिनोंसे किसीसे भेंट-मुलाकात नहीं हुई, चिट्ठी-पत्री भी बन्द है आज उन्हीं को स्मरण करके वह अपने लिखने-पढ़नेके कमरेमें चिट्ठियाँ लिखनेके लिए आकर बैठ गई। उसके मनमें न जाने कितनी वेदना संचित हो गई थी। चिट्ठियोंके द्वारा उसे ही मुक्ति देकर व्यक्त करते हुए वह बिल्कुल मग्न हो गई। किस प्रकार कितना समय कट गया कितने आँसू उसके बह गये इसका ध्यान ही उसे नहीं रहा। इतनेमें परेशकी माँने दरवाजेके पास आकर कहा "एक बज गया दीदी खाओगी नहीं?"

घड़ीकी तरफ देखकर वह फिर लिखनेमें मन लगाने जा रही थी कि इतनेमें परेशकी माँने सहसा मृदु कण्ठसे कहा, "अरी भैया डाक्टर बाबू आ रहे हैं!" और वह तुरन्त ही जल्दी खिसक गई। विमलाने चौंक कर मुँह फिराकर देखा, बरामदेके ठीक सामने दूसरी ओरसे परेशके पीछे नरेन्द्र आ रहा है।

इसके पहले और भी कई बार वह ऊपर आया है पर अपनी इच्छासे इस तरह खबर दिये बिना ही ऊपर चढ़ आ सकता है विमला यह कल्पना भी न कर सकती थी। उसका मुँह सूखा हुआ था और बाल बाल रूखे व अस्तव्यस्त हो रहे थे। लेकिन कमरेमें पैर रखते ही जब वह बोल उठा "कहिए तो उस दिन आपने मुझे पहचानना क्यों नहीं चाहा?" और एक कुर्सी लेकर बैठ गया, उस समय उसके कण्ठ-स्वरसे और उसकी सारी देह-व्यापी भाराक्रान्त क्लान्तिने इस तरह आत्म प्रकाश किया कि विमला उत्तर तो क्या देती डरकर बेचारी एकदम चौंक उठी। उसने व्याकुल आग्रहसे उठकर पूछा "आपको क्या हुआ है नरेन्द्र बाबू! तबीयत तो कुछ खराब नहीं हो गई है?"

नरेन्द्रने गरदन हिलाकर कहा "नहीं तबीयत अब ठीक है। बहुत मामूली-सा बुखार आया था लेकिन उसने ही सहसा इतना दुर्बल कर दिया कि

विजयाने प्रबल वेगसे सिर हिलाते हुए कहा "नहीं नहीं, इसमें अब 'लेकिन' के लिए कोई स्थान नहीं है। मैंने वचन दिया है। अब उसे मैं नहीं तोड़ सकती दयाल बाबू! मेरे पिता—"

बोलते बोलते ही फिर उसका गला रुंध गया। दयालके मुंहसे भी कोई बात नहीं निकल सकी। चुपचाप धीरे धीरे उसके बालोंमें हाथ फेरने लगे।

परेशकी माने बाहरसे नौकरके द्वारा कहलाया 'भाभी तीन बज गये हैं।'

यह सुनकर दयाल बाबू व्यस्त हो उठे और स्नान आहारके लिए स्नेहपूर्वक बार बार अनुरोध करके उसका मुंह ऊपर उठानेका यत्न करने लगे।

परेशने फिर कहा "तुम्हारे न जानेसे कोई खा-पी नहीं सकता भाभी।"

तब आँखें पोंछकर विजया उठ बैठी और किसीकी तरफ देखे बिना ही धीमी चालसे कमरेसे बाहर हो गई।

दयालने कहा, "नरेन्द्र तुम्हारा भी तो खाना-पीना अब तक नहीं हुआ है?"

नरेन्द्र, अन्यमनस्क होकर न जाने क्या सोच रहा था, उसने मुँह उठाकर कहा "नहीं।"

"तो मेरे साथ चले चलो।"

"चलिए।" कहकर बात दुहराये बिना ही वह उठ खड़ा हुआ और दयालके साथ कमरेसे बाहर हो गया।

## २६

उसी दिन शामको आसन्न विवाहोत्सवके उपलक्षमें कई आवश्यक बातें करकर पिता-पुत्र—रासबिहारी और विलासबिहारी—चले गये। इसके बाद विजया अपने पढ़नेके कमरेमें प्रवेश करते ही आश्चर्यमें पड़ गई। दयाल ऐसे तन्मय होकर बैठे हैं कि किसीके आनेकी ओर उन्होंने ध्यान तक नहीं दिया। विजया नहीं जानती थी कि वे कब आये और कबसे बैठे हैं, लेकिन उनका यह तल्लीन भाव देखकर ध्यान भंग करके अपना कुतूहल निवृत्त करनेकी प्रवृत्ति उसे नहीं हुई, वह जैसे आई थी वैसे ही निःशब्द चली गई। लेकिन प्रायः घण्टे-भर बाद फिर आकर भी जब देखा कि वे एक ही आसनसे बैठे हैं, तब वह धीरे धीरे पास आकर खड़ी हो गई।

दयालने चकित होकर कहा "तुम्हारे लिए ही प्रतीक्षा कर रहा हूँ मा।" विमला मधुर कण्ठसे बोली "तो फिर बुलाया क्यों नहीं?"

दयालने कहा "तुम लोग बातें कर रहे थे इसलिए मैंने विघ्न करना ठीक नहीं समझा। कल दोपहरको हमारे यहाँ तुम्हारा निमन्त्रण है। —न मत किसी प्रकार न होगा। कहीं न कहकर विदा न कर दो इसी भयसे मैं घर इतना मार्ग पैदल चलकर आया हूँ। लेकिन यह कहे देता हूँ कि दो-पहरकी धूपमें पैदल नहीं आ सकोगी मैंने पालकी-कहार ठीक कर रक्खे हैं वे घर आकर तुम्हें ठीक समयपर ले जायेंगे।"

वृद्धकी सकरुण बातोंसे विमलाकी आँखें छलछला आईं; उसने कहा "एक चिट्ठी लिखकर भेज देनेसे भी तो मैं नहीं न करती। फिर कष्ट आप क्यों निरर्थक होकर आये?"

दयाल उठकर विमलाके निकट गये और उसका एक हाथ दबाकर बोले "याद रहे! देखो बूढ़े आदमीको वचन दे रही हो मा। न आई तो मुझे तुम्हारा पैदल आना पड़ेगा किसी प्रकार भी नहीं छोड़ूँगा।"

विमला मस्तक हिलाकर बोली "अच्छा।"

लेकिन आगन्तुकके इस आचरणसे वह मन ही मन विस्मित हो गई। एक तो इससे पहले किसी दिन भी उन्होंने निमन्त्रण नहीं दिया था तिसपर सामने भोजनके बदले दोपहरके भोजनकी व्यवस्था और यत्न-पालन करनेके लिए बार बार इस प्रकार अनुरोध यह ठीक सहज और साधारण नहीं है। उसे सन्देह हुआ। वह निश्चय है कि आज दूसरे पहर तक इस असाधारण निमन्त्रणकी बात उनके मनमें नहीं था फिर भी इतने समयके भीतर ही पालकी कहारका प्रबन्ध तक करके आनेमें उन्होंने लापरवाही नहीं की है।

मनकी अशान्ति छिपाकर विमलाने थोड़ा-सा हँसकर पूछा "कारण क्या सुन नहीं सकूँगी?"

दयालने तिल-मात्र इधर-उधर न करके उत्तर दिया "नहीं बेटी यह तुम्हें भोजनके पहले नहीं बता सकूँगा।"

विमलाने कहा "यह न बताइए, पर निमन्त्रितोंके नाम तो बता दीजिए?"

सीढ़ीपर चढ़ते चढ़ते विजयाने उस अभिमानके सुरमें कहा "भूखके मारे मेरे प्राण निकल रहे हैं यही शायद आपके मध्याह्न भोजनका निमन्त्रण है!"

दयाल मधुर कण्ठसे बोले "आज तुम लोगोंको खाना नहीं है मा। नरेन्द्र तो निर्जीव-सा होकर पड़ा है। कमसे कम आज एक दिनके लिए तो तुम्हें अपने महाचार्यका शासन मानना ही होगा।"

सुखोंके सामनेके हालमें विवाहका सारा आयोजन प्रस्तुत था। यह सब क्या है ठीक ठीक न समझकर भी विजया हृदयके भीतर काँप उठी —उसने मुँह खोलकर पूछने तकका साहस नहीं किया।

दयाल अत्यन्त सहज भावसे समझाकर बोले "आज तुम्हारा विवाह है विजया। सौभाग्यवश आज शुभ मुहूर्त भी मिल गया है। न मिलता तो भी आज ही करना पड़ता किसी प्रकार टाला नहीं जा सकता। सब ठीक हो गया है, इसीलिए तो अपने महाचार्यने हँसकर कहा है कि समाजमें तुम लोगोंके लिए ही आपके मिलनी सृष्टि हुई है।"

विजयाका मुँह फक पड़ गया। उसने कहा "आप क्या मेरा हिन्दू विवाह करेंगे?"

दयालने कहा "हिन्दू विवाह क्या विवाह नहीं है बेटी? साम्प्रदायिक मत मनुष्यको ऐसा बेवकूफ बना देता है कि मैं कल सारे दिन सोच सोचकर भी इस तुच्छ बातका कोई कूल-किनारा नहीं पा सका लेकिन नलिनीने मुझे बातकी बातमें समझा दिया। बोली 'मामा, उनके पिता जिनके हाथमें सौंप गये हैं तुम उनके हाथमें ही उन्हें दे दो। नहीं तो ब्राह्म-विवाहका ढोंग करके यदि अपात्र दान करोगे, तो अधर्मकी सीमा नहीं रहेगी। और मनका मिलन ही तो सच्चा विवाह है। नहीं तो विवाहके मन्त्र चाहे भाषामें पढ़े जायँ चाहे संस्कृतमें महाचार्य महाशय पढ़ें चाहे आचार्य महाशय पढ़ें इससे क्या होता जाता है मामा!' इतनी बड़ी कठिन समस्या ऐसे बातकी बातमें सुलझ गई विजया। मैं मन ही मन बोला 'भगवान्, तुमसे तो कुछ छिपा नहीं है। इन लोगोंका विवाह मैं किसी भी मतसे क्यों न कराऊँ यह निश्चय जानता हूँ कि, तुम्हारे निकट अपराधी नहीं होऊँगा' तो भी मैं बोला 'लेकिन एक बात है नलिनी। विजयाने उन्हें वचन दे दिया है। वे लोग उसीपर निर्भर रहकर निश्चिन्त बैठे हैं। यह वचन तोड़ा किस प्रकार जायगा।' नलिनी बोली, 'मामा तुम तो जानते हो

विजयाके अन्तर्यामीने इसका समर्थन नहीं किया है। तब उनकी अपेक्षा क्या निस्सन्देह बोलना ही बड़ा हो जायगा? उसके हृदयके सत्यको छोड़कर मुँहकी बातको ही बड़ा मानना होगा? मैं आश्चर्यमें पड़कर बोला 'तूने यह सब सीखा कहाँ बेटी?' नलिनी बोली 'मैंने नरेन्द्र बाबूसे ही सीखा है। वे बार बार कहा करते हैं कि सत्यका स्थान हृदयमें है, मुँहमें नहीं। केवल मुँहसे निकल-नेके कारण ही कोई बात सत्य नहीं बन जाती। तो भी उसे ही जो लोग सबसे आगे,—सबसे ऊपर स्थापित करना चाहते हैं वे सत्यसे प्रेम करनेके कारण नहीं बल्कि सत्य-भाषणके दम्भसे प्रेम करनेके कारण ही ऐसा करते हैं।'

जरा-सा चुप रहकर वे बोले "तुम नरेन्द्रको जानती नहीं बेटी। वह तुम्हें कितना प्रेम करता है, यह भी शायद ठीक नहीं जानती। वह ऐसा लड़का है कि तुम्हारे सिरपर असह्य बोझा लादकर तुम्हें सहन करनेको भी किसी प्रकार राजी न होगा। तुम एक बार आदिसे अन्त तक उसके कर्मोंको स्मरण करके तो देखो विजया।"

विजयाने कुछ भी नहीं कहा, वह चुपचाप नीचा मुँह किये काठके समान खड़ी रही।

नलिनी भीतर काम-काजमें व्यस्त थी। खबर पाकर दौड़ी आई और उसने विजयाको जकड़कर पकड़ लिया। फिर उसने कानमें कहा "तुम्हें सजानेका भार आज नरेन्द्र बाबूने मुझे दिया है चलो।' यह कहकर वह एक प्रकारसे जबर्दस्ती ही उसे खींच ले गई।

दो घण्टेके बाद नलिनीने उसे फूलों और चन्दनसे सज्जित करके वधूके आसन-पर बिठला दिया। सामनेकी खिड़की खोल दी गई। तब उसके कम्पित मुँहपर दक्षिणकी वायु और आकाशकी चाँदनी एक ही साथ उसके स्वर्गस्थ माता-पिताके आशीर्वादके समान आ पड़ी।

जो महिला कन्या-दान करने बैठी थीं सुना गया कि वे किसी एक बहुत दूरके सम्बन्धसे विजयाकी बुआ हैं। एकाएक भट्टाचार्य महाशयने मन्त्र पढ़ाते पढ़ाते दावा किया कि दो तीन पुश्त पहले हम लोग ही इस जमींदार-घरके कुल-पुरोहित थे। विवाहका अनुष्ठान पूरा हो गया था और वर-वधूको उठानेका आयोजन हो रहा था कि रासबिहारी आकर विवाह-सभामें उपस्थित हो गये।

दयालने ससम्मान अभ्यर्थना करके दोनों हाथ जोड़कर कहा "आओ। तुम्हारी निर्मित्र सम्पूर्ण हो गया है —आजके दिन अब कोई ग्लानि मत रक्खो भाई, और इन लोगोंको आशीर्वाद दे दो।"

रासबिहारीने क्षण-भर स्तब्ध रहकर सहज वाणीसे कहा "वनमालीकी कन्याका विवाह क्या अन्तमें हिन्दू मतसे ही तुमने कर दिया दयाल! मुझे जरा बता देते तो इसकी आवश्यकता न होती।"

दयालने खिलखिलाकर कहा "विवाह तो सभी एक हैं, भाई।"

रासबिहारीने कठोर स्वरसे कहा "नहीं। लेकिन वनमालीकी कन्याने क्या अपने बापके गाँवसे आजीवन निर्वासित होनेके दण्ड-भोगको भी एक बार विचार कर नहीं देखा?"

नलिनी पास ही खड़ी थी उसने कहा "उनकी कन्याने अपने स्वर्गीय पिताकी सच्ची आज्ञाका ही पालन किया है। अनुष्ठानकी बात सोचनेका समय उसे नहीं मिला। आप खुद भी तो वनमाली बाबूकी यथार्थ इच्छा जानते थे। उसमें तो कोई त्रुटि नहीं हुई?"

रासबिहारी इस दुर्मुख लड़कीकी ओर एक क्रूर दृष्टि डालकर सिर्फ 'हूँ' कहकर रह गये। वे लौटनेको उद्यत हो रहे थे कि नलिनीने दुलारके सुरमें कहा "वाह! आप शायद विवाहके घरसे खाली खाली चले जाइएगा। यह नहीं होगा आपको भोजन करके जाना होगा। मैंने मामाके द्वारा कितने कष्टसे आपको निमन्त्रित करके बुलाया है!"

रासबिहारी मुँहसे कुछ नहीं बोले, उसकी ओर एक बार और भी अग्निदृष्टि निक्षेप करके धीरे धीरे बाहर निकल गये।

